35/E

# [illegible]म।

सुप्रसिद्ध नाटककार
स्वर्गीय बाबू द्विजेन्द्रलाल रायके
बंगला नाटकका हिन्दी अनुवाद।

अनुवाद-कर्त्ता—
पण्डित रूपनारायण पाण्डेय।

प्रकाशक,
हिन्दी-ग्रन्थरत्नाकर-कार्यालय,
हीराबाग, गिरगाँव, बम्बई।

श्रावण १९७५ विक्रम।

अगस्त १९१८।

35/E

21/

मूल्य एक रुपया दो आने।



कपड़ेकी जिल्दसहित पुस्तकका एक रुपया आठ आने।

55
ε.

Gyanamandir.



# भूमिका।

( मूल-ग्रन्थकर्त्ताकी भूमिकाका अनुवाद। )

यदि यह कहा जाय कि महाभारतमें भीष्मके समान महत् चरित्र और कोई नहीं है, तो जरा भी अत्युक्ति न होगी। उसी देवचरित्रको लेकर नाटक-रचना करना हमारे लिए असम साहसिकताकी बात है; परन्तु किया क्या जाय, इस प्रकारके चरित्रको चित्रित करनेके लोभको हम नहीं दबा सके। पाठकगण हमारी इस धृष्टताको क्षमा करें।

हम भीष्मका जीवनवृत्तान्त लिखने नहीं बैठे हैं, और न महाभारतके भीष्म-सम्बन्धी काव्यका ही संकलन कर रहे हैं। इसी लिए हमने इस नाटकका आरंभ भीष्मके जन्मवृत्तान्तसे नहीं किन्तु उनकी प्रतिज्ञासे किया है। और इसी लिए हमने किसी किसी स्थलमें विशुद्ध कल्पनासे भी सहायता ली है।

यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि नाटकोंमें इस तरहकी काल्पनिक घटनाओंकी अवतारणा करना संस्कृत अलंकारशास्त्रकर्त्ताओंके मतसे सर्वथा संगत है और पंडित मात्र इससे परिचित हैं। कालिदासके अभिज्ञान शाकुन्तलमें ऐसी अनेक घटनायें वर्णित हैं जिनका महाभारतमें उल्लेख भी नहीं है। भवभूतिने भी अपने उत्तररामचरितमें अनेक कल्पनाप्रसूत घटनायें लिखी हैं।

धीवरनन्दिनी सत्यवती कुमारी अवस्थामें ही धर्मभ्रष्ट हो गई थी। उसने ऋषिसे 'अनन्तयौवन'का वर माँग लिया था। परन्तु भीष्मके पतन-संवादको सुनकर वह मुहूर्तमात्रमें 'स्थविरा' हो गई, इस बातका उल्लेख महाभारतके उपाख्यानमें नहीं है। इस विषयमें भी सन्देह है कि वह उस समय जीवित थी या नहीं। यहाँ पर हमने काव्यके हिसाबसे कल्पनाकी सहायता ली है।

भीष्मके साथ अम्बाकी सम्प्रीति भी नाटकानुसार कल्पित की गई है। हम विश्वास है कि इससे उनकी प्रतिज्ञाकी कठोरता और चरित्रमहत्ता बहुत गई है।

धीवरराजका चरित्र सर्वथा काल्पनिक है। महाभारतमें इसका केवल उ भर है।

भीष्मके प्रति शाल्वका विद्वेष भी नाटकके हिसाबसे कल्पित किया गया है

माधवका चरित्र बिल्कुल काल्पनिक है।

जहाँतक हम जानते हैं और कहीं भी हमने महाभारतके उपाख्यानका उल्ल नहीं किया है।

अन्यान्य चरित्रोंके सम्बन्धमें चाहे जो हो, पर इतना हम अवश्य कहेंगे हमारी कल्पनाके द्वारा भीष्मका महत् आदर्श चरित्र कहीं भी क्षुण्ण नहीं है। इति।

—ग्रन्थक

# स्वर्गीय द्विजेन्द्रबाबूका नाटक-साहित्य ।

पाठक यह जानकर प्रसन्न होंगे कि हमने वंगालके सर्वोच्च नाटक-लेखक और कवि-श्रेष्ठ **स्वर्गीय द्विजेन्द्रलाल रायके** समस्त नाटकोंको प्रकाशित करनेका निश्चय किया है। नाट्यसाहित्यके मर्मज्ञोंका कथन है कि इस देशकी किसी भी जीवित भाषाके लेखकोंमें द्विजेन्द्र वावूकी जोड़का नाटक-लेखक नहीं हुआ। उनकी प्रतिभा बड़ी ही विलक्षण और विचित्र रसमयी थी । वे बड़े ही उदार और देशभक्त लेखक थे। उनके नाटक दर्शकों और पाठकोंको इस मर्त्य-लोकसे उठा कर स्वर्गीय और पवित्र भावोंके किसी अचिन्त्य प्रदेशमें ले जाते हैं। उनके नाटक पवित्रता, उदारता, देशभक्ति और स्वार्थत्यागके भावोंसे भरे हुए हैं। उन्मादक शृंगार और हाव-भावोंकी उनमें गन्ध भी नहीं। द्विजेन्द्र वावू हास्यरसके और व्यंग्य कविताके भी सिद्धहस्त लेखक थे। अतएव उनके नाटकोंमें इसकी भी कमी नहीं। उनके उज्ज्वल और निर्मल हास्यविनोदको पढ़ कर—जिसमें अश्लीलताकी या भण्डताकी एक छींट भी नहीं—आप लोट पोट हो जायँगे। द्विजेन्द्र वावूके नाटक इस प्रकारके भावों और विचारोंके भण्डार हैं जिनके प्रकारकी इस समय इस देशमें वहुत वड़ी आवश्यकता है।

वंगलाके नाटक-साहित्यमें द्विजेन्द्र वावूका आसन जगत्प्रसिद्ध कवि रवीन्द्र-नाथ ठाकुरसे भी कई वातोंमें ऊँचा समझा जाता है। स्वयं रवीन्द्र वावू भी द्विजेन्द्रकी रचनाओं पर मुग्ध हैं। वे बड़े ही निपुण और सूक्ष्मदर्शी समालोचक हैं। उन्होंने 'मन्द्रकाव्य' की समालोचनामें द्विजेन्द्र वावूकी मौलिकता और अलौकिक प्रतिभाकी जिस प्रकार अकपट और असंकोच प्रशंसा की है, कहते हैं, कि उनके द्वारा इतनी अधिक ऊँची प्रशंसा वंगसाहित्यमें अब तक और किसी भी कविने प्राप्त नहीं की । सुप्रसिद्ध कवि और समालोचक श्रीयुत देवकुमार राय चौधरी लिखते हैं—

"वंगालमें ऐसा कोई भी कवि नहीं हुआ जो हँसीके गानोंमें, नाटयसाहित्यमें, व्यंग्य कवितामें और जातीय भावोंके जीवित करनेमें द्विजेन्द्रकी वरावरी कर सके। उनकी रचना कवित्वसे कमनीय, मौलिकतासे उज्ज्वल, विशुद्ध रुचिपरायणतासे मनोज्ञ और सद्भावोंसे परिपूर्ण है। वे एक साथ कवि, परिहास-रसिक, दार्शनिक, समालोचक, प्रवन्धलेखक और नाटयकार थे।"

मार्मिक लेखक श्रीयुत सौरीन्द्रमोहन मुखोपाध्याय लिखते हैं—

"वंगला नाटकोंमें कल्पनाकी ऐसी लीला द्विजेन्द्रलालके पहलेका कोई भी नाट्यकार अपने नाटकोंमें नहीं दिखा सका है। × × × उनके नाटक उच्चभाव, कवित्व और स्वदेशप्रेमके स्निग्ध रश्मिपातसे उज्ज्वल हो रहे हैं।"

'द्विजेन्द्रलाल' नामक ग्रन्थके लेखक श्रीयुत वाबू नवकृष्ण घोष लिखते हैं

"द्विजेन्द्रलालके नाटकोंने नाटयसाहित्यमें उन्नत और विशुद्ध रुचिका प्रवाहित करके और नवीन तथा आगामी होनेवाले नाटक-लेखकोंको अनु णीय उच्च आदर्श दान करके वंगलाके नाट्यसाहित्यको स्थायी उच्चसाहि पदवी पर पहुँचानेमें वहुत वड़ी सहायता पहुँचाई है । द्विजेन्द्रके उच्चश्रे नाटकोंका अभिनय करके वंगालके थियेटरोंने शिक्षित समाजमें जो आदर है, वैसा इसके पहले कभी नहीं पाया था ।"

इन सव वचनोंसे पाठक जान सकते हैं कि द्विजेन्द्रलाल किस श्रेणीके कार थे और उनके ऐसे अच्छे नाटक-रत्नोंसे हिन्दी भाषाको आभूषित क कितनी वड़ी आवश्यकता है।

हमने इन नाटकोंके अनुवाद-कार्यमें हाथ लगा दिया है। अनुवाद ही सावधानीसे कराये जाते हैं। उनका मूलसे मिलान करके संशोधन भी जाता है। इसके सिवाय प्रायः प्रत्येक नाटकमें एक भूमिका रहती है। उस नाटकके गुणदोषोंकी विस्तृत आलोचना रहती है। आलोचनायें वड़ी त्वकी रहती हैं और इस विषयके मर्मज्ञ विद्वानों द्वारा लिखी हुई होती हैं। लोग नाटक लिखनेकी कलाका अभ्यास करना चाहते हैं उनके लिए तो वहु उपयोगिनी होती हैं।

## प्रकाशित नाटकोंकी सूची।

- दुर्गादास ( ऐतिहासिक ) । मूल्य १)
- मेवाड़पतन ,, । मूल्य ॥।=)
- शाहजहाँ ,, । मूल्य ॥।=)
- उस पार ( सामाजिक ) । मू० १)
- ताराबाई ( ऐतिहासिक ) । मू० १)
- नूरजहाँ ( ऐतिहासिक ) । मू० १)
- भीष्म ( पौराणिक ) । मू० १=)
- सूमके घर धूम ( प्रहसन ) । मू० ≋)

चन्द्रगुप्त, सीता और पाषाणी ये तीन नाटक छप रहे हैं।

—प्रकाशक

# नाटकके पात्र ।

## ( पुरुष । )

शिव । श्रीकृष्ण । परशुराम ।

| | |
|---|---|
| न्तनु ... ... ... ... | हस्तिनापुरके राजा । |
| ष्म, त्रांगद, चित्रवीर्य ... ... ... | शान्तनुके पुत्र । |
| माधव ... ... ... ... | शान्तनुका सखा (विदूषक) । |
| शाल्व ... ... ... ... | सौभ—नरेश । |

महर्षि व्यास, धीवरराज, धीवरराजका मन्त्री, काशीनरेश, पाँचों पाण्डव, कौरव पक्षके लोग ।

## ( स्त्री । )

पार्वती । गंगा ।

| | |
|---|---|
| सत्यवती ... ... ... | धीवरराजकी कन्या (चित्रांगद और विचित्रवीर्यकी माता) । |
| अंबा, अंबिका, अंबालिका ... ... | काशीनरेशकी कन्यायें । |
| गान्धारी ... ... ... | कौरवोंकी माता । |
| कुन्ती ... ... ... | पाण्डवोंकी माता । |
| सुनन्दा ... ... ... | अंबाकी सखी । |

# भीष्म ।



## पहला अङ्क ।

### पहला दृश्य ।

**स्थान**—व्यासजीके आश्रमका उपवन ।

**समय**—कुछ दिन रहे ।

[ व्यासदेव और भीष्म-पितामह टहल रहे हैं । ]

व्यास—धर्मका सूक्ष्मतत्त्व बहुत ही गूढ़ है । शास्त्रमें लिखा है—

धर्म्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायाम् ।

भीष्म—उसे मैं कहाँ खोजूँ ?

व्यास—अपने ही हृदयमें ।

भीष्म—कैसे उसे पाऊँगा ?

व्यास—मन एकाग्र करो, कान लगाकर सुनो; तुम्हें अपने हृदय-मन्दिरमें वह सुमधुर, ढका हुआ, ध्रुव, गाढ़, गम्भीर सङ्गीत सुन पड़ेगा ।

भीष्म—कहाँ !—कुछ भी तो नहीं सुन पड़ता प्रभू !

व्यास—निश्चय सुनपाओगे । देवव्रत ! मैंने तुमको दिव्यज्ञान दिया है । अबकी तो सुनो—वह सुनो, उस धर्म-संगीतकी मधुर झनकार हृदय-वीणाके तारोंमें सुन पड़ती है । सुनते हो ?

भीष्म—सुनता हूँ, जैसे दूरपर समुद्रकी लहरोंका अस्पष्ट सुन पड़ रहा है।

व्यास—उसका मतलब समझते हो?

भीष्म—कुछ भी नहीं समझ पड़ता।

व्यास—फिर मन लगाकर सुनो।

भीष्म—सुन रहा हूँ।

व्यास—सुनो देवव्रत, वह महा संगीत गूँज रहा है कि "दूसरे लिए स्वार्थका त्याग ही सब धर्मोंकी जड़ है।"

भीष्म—त्याग ऋषिवर?

व्यास—हाँ त्याग। देवताके चरणोंमें हँसते हँसते अपने सुख बलिदान। यही परम धर्म है। यही सनातन धर्म है। और सब इसीकी सन्तान हैं।

भीष्म—देवताके चरणोंमें अपने सुखका बलिदान?

व्यास—हाँ देवताके चरणोंमें अपने सुखका बलिदान—यही धर्म है।

भीष्म—वह देवता कौन है?

व्यास—मनुष्य।

भीष्म—मनुष्य अपने सुखका बलिदान क्यों करे?

व्यास—परमसुख—सबसे बड़ा सुख—पानेके लिए।

भीष्म—प्रभू, वह सुख क्या है?

व्यास—विवेककी जयध्वनि, आत्माका सन्तोष, मनुष्यका आशीर्वाद—यही वह महासुख है। स्वार्थत्यागसे मिलनेवाली परमशान्ति वह महासुख है। इसके आगे स्वार्थसिद्धिका साधारण सुख फीका

ता है। वैसे ही फीका पड़ जाता है, जैसे सूर्यका उदय होने पर द्रमाका बिंब। स्वार्थके बलिदानसे मनुष्यकी जय होती है—सभ्यता गे बढ़ती है। सभ्यताका सार अंश यही है। इस महान् उद्देश्यके ए अपने कर्तव्यका पालन करनेमें महासुख है देवव्रत।

भीष्म—समझ रहा हूँ प्रभू।

व्यास—मनको स्थिरकरके इस मन्त्रका जप करो। धीरे धीरे “दृष्ट—खूब ही स्पष्ट यह संगीत सुन पड़ेगा। यह वह संगीत है जिसमें री पृथ्वीके सब संगीत संमिलित होकर समस्वरसे बज उठते हैं। ह वह सामगान है जो मधुर वंशीके शब्दसे आरंभ होकर प्रबल शृंग-दके रूपमें समाप्त होता है।—मन्त्रका जप करो।

भीष्म—जो आज्ञा मुनिवर।

व्यास—सन्ध्याकाल आगया। आश्रमके भीतर चलो।

( दोनोंका प्रस्थान। )

---

## दूसरा दृश्य।

**स्थान**—नर्मदाका एक खेवा-घाट।

**समय**—सन्ध्या।

[ धीवरराजकी कन्या सत्यवती अकेली टहल रही है। ]

सत्यवती—सूर्य अस्त हो गये,—परदेसीके हृदय-पटमें बाल्य-मृतिके समान, धीरे धीरे सैकड़ों चमकीले नक्षत्र एक एक करके आका-शमें प्रकट होते जा रहे हैं। आज उसी शोभापूर्ण सन्ध्याकालकी याद आरही है,—यमुनाके जलमें मैं अकेली नाव पर बैठी थी। एक श्यामवर्ण का ने डीलडौलवाले ऋषिने किनारे पर आकर कहा—“सुन्दरी मुझे उस पार

पहुँचा दो और उसके बदलेमें आशीर्वाद लो।" उनकी लंबी सफ़ेद बाल हवासे हिल रहे थे— उनके स्वरसे करुणा और का का भाव प्रकट हो रहा था। मैंने नाव किनारेसे भिड़ा दी और वरको उस पर चढ़ा लिया। नदीके जलमें नाव बह चली तन्मय सी होकर नदीके जलमें सन्ध्याकालकी शोभाका प्र देख रही थी—नदीकी लहरोंका मधुर शब्द सुन रही थी। ए शरीर पर हाथ लगनेसे मेरा वह जागतेका स्वप्न उचट गया। बाद एक—

[ सखियोंका प्रवेश। ]

१ सखी—लो बहन, मत्स्यगन्धा तो यहाँ है !

२ सखी—और अकेली है।

३ सखी—चलो सखी ! घर चलो।

४ सखी—घर चलो सखी !

सत्यवती—मैं आती हूँ। तुम चलो।

१ सखी—यह क्या ! हम इस समय यहाँ तुमको अकेले छो भला जा सकती हैं !

सत्यवती—मैंने कह दिया, तुम चलो। ( रुखे स्वरसे ) दिक करती हो !

२ सखी—यह क्यों ! क्रोध क्यों करती हो सखी ! हमसे कसूर हुआ ?

सत्यवती—( नर्म होकर ) तुमने कुछ कसूर नहीं किया सखि मेरे इस रूखेपनके लिए मुझे क्षमा करो प्यारी सखियो। ( हाथ जोड़ती

३ सखी—यह क्या करती हो राजकुमारी ?

सत्यव— सचमुच मैं तुमसे क्षमाकी प्रार्थना करती हूँ।

४ सखी—अच्छा हमने माफ किया। अब घर चलो।

सत्यव०—तुम मुझे प्यार करती हो?

१ सखी—( हँसकर ) प्यार करती हैं?—कौन कहता है?

२ सखी—प्यार करती हैं? बिलकुल नहीं—जरा भी नहीं।

३ सखी—तुमको हम सब दुश्मनकी नजरसे देखती हैं।

४ सखी—हम प्यार करती हैं या नहीं, यह पूछ रही हो?

सत्यवती—मैं सच कहती हूँ, अगर प्यार करती हो, तो अब इस पापिनी धीवर-कन्यासे घृणा करो—घृणा करो।

१ सखी—यह तुम क्या कह रही हो?

सत्यव०—तुम क्या जानती हो कि मैं कौन हूँ?

३ सखी—जानती हैं—सत्यवती हो।

सत्य०—और कुछ जानती हो?

३ सखी—तुम धीवरराजकी कन्या हो और तुम्हारी जवानी सदा बनी रहेगी।

सत्य०—और कुछ जानती हो?

४ सखी—बस, और तो कुछ नहीं जानतीं।

सत्य०—तो फिर तुम कुछ नहीं जानतीं, और न कभी जानोगी।—जाओ प्यारी सखियो, सब घर चली जाओ, मैं नहीं जाऊँगी।

१ सखी—क्यों?

सत्य०—यह नहीं बताऊँगी।

२ सखी—क्यों?

सत्य०—इस 'क्यों' का ठीक उत्तर कभी नहीं पाओगी। जाओ घर लौट जाओ। मैं नहीं जाऊँगी। मेरे घर द्वार कुछ नहीं है।

२ सखी—ऐं! तुम रो क्यों रही हो सखी ?

सत्य०—ना ना, तुम जाओ ।

२ सखी—यह क्या! तुम्हारी यह क्या हालत है ?

( सत्यवती चुप रहती है

३ सखी—मत्स्यगन्धा, चुप क्यों हो ? क्या सोच रही हो सखी

४ सखी—सच तो है, क्या सोच रही हो सखी ?

सत्य०—कुछ नहीं ।

३ सखी—बताती क्यों नहीं हो ?

सत्य०—मैं खुद नहीं जानती, क्या सोच रही हूँ ।

३ सखी—बताओगी नहीं सखी ?

४ सखी—मैं देखती हूँ कि निर्मल सुन्दर सबेरेके समय उन्हीं श्यामरंग पहाड़ोंकी ओर तुम टकटकी लगाकर उदास दृष्टिसे बड़ी देर तक ताका करती हो । एकाएक तुम्हारी दोनों आँखोंसे गा आँसुओंकी दो बूँदें, दो जोड़िया बहनोंकी तरह, सहानुभूतिसे निकल पड़ती हैं । मैं अक्सर देखती हूँ कि कभी कभी कुछ कहते कहते तुम रुक जाती हो—जैसे बजते हुए सितारका तार एकाएक टूट जाय। बोलो सखी, तुम्हारा यह कैसा भाव है ? इसका क्या कारण है ?

सत्य०—कुछ नहीं—कुछ नहीं—घर चलो सखियो । कौन है मेरा ? कब ? कहाँ ? कुछ नहीं !

( इसी बीचमें धनुष्य-बाण हाथमें लिये राजा शान्तनु आकर दूरपर खड़े खड़े सब देखते और सुनते हैं । सत्यवती धीरे धीरे सखियोंके साथ जाती है और शान्तनु खड़े रहते हैं । )

[ दो धीवरोंका प्रवेश । ]

१ धीवर—आज कुछ हाथ नहीं लगा ।

२ धीवर—हाँ कुछ नहीं लगा।

१ धीवर—चलो, घर लौट चलें।

२ धीवर—चलो।

१ धीवर—अच्छा क्योंजी, यह रात है या दिन?

२ धीवर—रात है।

१ धीवर—तो फिर अँधेरा क्यों नहीं है?

२ धीवर—देखते नहीं, चाँद निकला है।

१ धीवर—ठीक है। लेकिन यह चाँद कैसा भयानक है!—
ानो जल रहा है।

२ धीवर—सच कहते हो!—ओह उसकी ओर तो देखा
हीं जाता!

१ धीवर—अच्छा, बताओ भाई, चाँदसे अधिक उपकार होता है,
ा सूर्यसे अधिक उपकार होता है?

२ धीवर—सूर्यसे।

१ धीवर—अरे दूर हो!

२ धीवर—क्यों?

१ धीवर—चाँदसे अधिक उपकार होता है।

२ धीवर—कैसे?

१ धीवर—अरे देखते नहीं हो भाई, चाँद न होता तो कैसा बिकट अँधेरा होता। चाँद ही तो अँधेरी रातमें उजियाला करता है।

२ धीवर—और सूर्य?

१ धीवर—वह तो दिनको उजियाला करता है। दिनको तो सूर्यकी जरूरत ही नहीं है।

२ धीवर—तुमने तो खूब सोचा।

१ धीवर—सोचते सोचते ही तो दुबला हो गया हूँ।

( यह धीवर खूब मोटा ताजा था। )

२ धीवर—सो तो देख ही रहा हूँ।

१ धीवर—अरे अरे—वह कौन है ?

२ धीवर—कहाँ ?

१ धीवर—( शान्तनुकी ओर उँगलीसे दिखाकर ) वह—वह !

२ धीवर—आदमी है।

१ धीवर—जीता है ?

२ धीवर—नहीं रे, मर गया है।

१ धीवर—मरेगा क्यों !

२ धीवर—बिल्कुल हिलता डुलता नहीं है। जीता आदमी हिलता डुलता है।

१ धीवर—और मरा आदमी शायद ताड़के पेड़की तरह सीधे खड़ा रहता है ?

२ धीवर—यह भी सच है। तब तो—गड़बड़झालेमें डाल दिया।

१ धीवर—बहुत बड़े गड़बड़झालेमें। इसका सुलझना सहज नहीं है।

२ धीवर—कैसे सुलझेगा !—अगर यह आदमी जीता है तो फिर हिलता डुलता क्यों नहीं ?

१ धीवर—किसने इसे न हिलने-डुलनेके लिए अपने सिरकी कसम खाई है।

२ धीवर—और अगर मर ही गया है तो फिर स्वाँगकी तरह यों खड़ा कैसे है ? ऐसा तो कभी देखा नहीं।

१ धीवर—हाँ, याद तो नहीं पड़ता कि कभी ऐसा देखा है।

२ धीवर—कैसे यह संदेह दूर होगा !

१ धीवर—दूर होते तो नहीं देख पड़ता ।

२ धीवर—अच्छा, इसी आदमीसे पूछा जाय तो कैसा ?

१ धीवर—( चिन्तित भावसे ) हाँ—यह तो कुछ ठीक जान पड़ता है ।

१ धीवर—तो चलो पूछें ।

( दोनों शान्तनुके पास जाते हैं । )

१ धीवर—एजी ! एजी !

२ धीवर—ओ भले आदमी !

१ धीवर—बोलता भी नहीं है !

२ धीवर—तो फिर मर ही गया है ।

१ धीवर—तो यही क्यों नहीं कह देता कि मैं मर गया हूँ । हम निश्चिन्त होकर अपने घर चले जायँ ।

२ धीवर—ना, गड़बड़झाला जैसेका तैसा बना रहा । चलो घर चलें ।

( दोनोंका प्रस्थान । )

शान्तनु—बरसातकी बढ़ी हुई नदी अपने दोनों किनारोंको छापकर वेगसे बही जारही है । शरद ऋतुका पूर्ण चन्द्रमा उदय हो आया है । कोकाबेलीके उज्ज्वल फूल खिल रहे हैं । कोई त्रुटि नहीं है, कोई कमी नहीं है । यह रूपराशि माधुरीके उत्सवकी पूरी तैयारी है । इस रूपके वर्णनकी निष्फल चेष्टामें भाषा चुप रह जाती है ।—यह रूप अपूर्व है । यह स्वर्गकी ज्योति और विश्वका विस्मय है । अभी तक तो मैं तन्मय हो रहा था, कुछ सोचनेकी शक्ति ही न थी । अब धीरे धीरे सोचनेकी शक्ति लौटी आरही है । यह सुन्दरी कौन है ? किसकी कन्या है ?

इसका घर कहाँ है।—इधर ही तो शायद गई है! इसके रह
जगहका पता मुझे कौन बतावेगा!

[ माधवका प्रवेश । ]

माधव—आओ मैं बताऊँगा।—यह क्या! तनिक और
तो आही गई थीं।

शान्तनु—क्या?

माधव—मूर्च्छा और क्या! मैं बोला, और तुम ऐसे चौंके,
वज्रपात हुआ हो।

शान्तनु—नहीं नहीं।—क्या खबर है मित्र?

माधव—मृग भाग गया।

शान्तनु—भाग जाने दो। लेकिन—अपूर्व सुन्दरी है!

माधव—कौन?

शान्तनु—एक जवान औरत। अबतक मैं सन्नाटेमें आकर—

माधव—ओह समझ गया। शिकार करने आकर तुम
कामदेवका शिकार बन गये। कामदेवके बाणका निशाना बन चुके

शान्तनु—ओह!

माधव—बड़ी बेचैनी है! बड़ी बेचैनी है! प्राण निकले
रहे हैं—अब नहीं बच सकते—इसी तरंह न!

शान्तनु—मित्र!—

माधव—लेकिन वह धींवरकी लड़की है।

शान्तनु—तुमने देखी है?

माधव—देखी है।

शान्तनु—फिर एक बार दिखा सकते हो?

माधव—देखकर क्या करोगे?

शान्तनु—मैंने उसे अच्छी तरह नहीं देखा मित्र!—और एक बार खूँगा।

माधव—समझ गया। आओ, इस राहसे चलो।

( दोनोंका प्रस्थान )

---

## तीसरा दृश्य।

**स्थान**—धीवरराजके रहनेका घर।

**समय**—प्रातःकाल।

[ धीवरराज बड़े ही क्रोधके भावसे टहल रहा है।
उसका मन्त्री भी उसके पीछे पीछे है। ]

धीवर०—मैं खफा हूँ—बहुत ही खफा हूँ। रानीका ही दिमाग खराब नहीं है। लेकिन अगर घर भरका—नहीं इतना—नहीं, मैं कल ही राज्य छोड़कर चला जाऊँगा।

मन्त्री—जी हुजूर—

धीवर०—मैं 'जी हुजूर' नहीं चाहता, काम चाहता हूँ। काम अगर नहीं कर सकते तो चले जाओ।

मन्त्री—जी—काम करूँगा नहीं तो क्या।

धीवर०—'तो क्या'—सबके मुँहसे यही एक बात सुन पड़ती है—'तो क्या'। मुझे नहीं जान पड़ता, 'तो क्या' में ऐसा क्या विशेष गुण है। मैं—नहीं, मैं अपनी जान दे दूँगा।

[ धीवरराजकी रानीका प्रवेश। ]

धी० रानी—दोगे तो दे दो।—ये जान दे देंगे! जान दे देना ऐसी ही सहज बात है न!—जान दे देंगे!—रोज ही तो जान दे देनेकी धमकी देते हो। लेकिन जान देते एक दिन भी न देखा। जान दे दोगे।

दे न दो। दे दो।—मेरे सामने जान दो। आज ही जान दे दो। अ
दे दो।—चुप क्यों हो गये ? जान दे दो।

धीवर०—तो दे दूँ ?

धी० रानी—दे दो।

धीवर०—तो फिर मन्त्री ! जान दे दूँ ? दे दूँ ?

मन्त्री—जी नहीं, कोई ऐसा नहीं करता !

धीवर०—कोई ऐसा नहीं करता ?—सुना रानी ! मन्त्री
कर रहा है। नहीं तो मैं आज निश्चय जान दे देता।

धी०रानी—क्यों ! ( मन्त्रीसे) तुम क्यों मना करते हो ? तुम
करनेवाले कौन ? मैं रानी हूँ—मैं हुक्म देती हूँ। मेरे हुक्मको
खते हो !—जाओ, मैं तुमको तुम्हारे कामसे बरतरफ करती हूँ।

धीवर०—कैसे !—मन्त्री न होगा तो राज्यका काम किस
चलेगा ?

धी० रानी—राज्य ही तो तुम्हारा बड़ा भारी है न ! धीव
चौधरी हो। बस, इतनेहीसे राजा हो गये ! राज्य—एक गाँव
नदीका आधा हिस्सा, यही तो राज्य है न ? नदी या तालाबमें
डालकर मछली पकड़ना—बस यही तो राजकाज है ? लगे डरवाने
"राज्यका काम किस तरह चलेगा ?" राज्यका काम मैं चलाऊँ
तुम जान दे दो।

धीवर०—क्या तुम्हारे कहनेसे ?—रानी, भीतर जाओ !

धी० रानी—ओ जलमुँहे ! ओ अभागे ! इस मंत्रीके सामने अप
रोब दिखा रहा था—जान देनेको धमका रहा था !—मैं रानी
मेरी बातको ठुलखता है ! ओरे धूर्त निगोड़े—

धीवर०—छी छी छी ! बेहूदा—बिलकुल बेहूदा—रानी !

धी० रानी—निकल—निकल घरसे। नहीं तो—

धीवर०—नहीं तो—क्या करोगी ?

धी०रानी—नहीं तो झाड़ू मारकर निकालूँगी।

धीवर०—झाड़ू मारकर निकालोगी ?

धी० रानी—झाड़ू मारकर निकालूँगी।

धीवर०—क्या, झाड़ू मारकर निकालोगी ?

धी० रानी—हाँ हाँ, झाड़ू मारकर निकालूँगी।

धीवर०—भला किसीने सुना है कि किसी देशकी रानीने कभी उस देशके राजाको झाड़ू मारकर निकाला है !—मन्त्री, तुमने सुना है ?

मन्त्री—जी नहीं।

धी० रानी—अच्छा तो अब देख ले। ( प्रस्थान। )

मन्त्री—राजासाहब, खिसक जाइए। अभी समय है, पहलेहीसे खिसक जाइए। रानी बहुत खफा हैं !

धीवर०—क्या ! मैं राजा हूँ। राजा होकर एक औरतके डरसे खिसक जाऊँगा—भाग जाऊँगा ? कभी नहीं। अरे कोई है ? मेरी कमान और तीर तो ले आ। और—

मन्त्री—कुछ न कर सकिएगा—कहता हूँ खिसक जाइए। कुछ न कर सकिएगा।

धीवर०—ऐसी बात है ?

मन्त्री—कह तो रहा हूँ, बस खिसक जाइए।

धीवर०—अच्छा, तुम कह रहे हो। तुम मेरे मन्त्री हो, तुम्हारा कहा न टालूँगा। ( जाना चाहता है। )

[ शान्तनु और माधवका प्रवेश । ]

माधव—यही शायद धीवरराज है !—महाशय आप ही क्या यह राजा हैं ?

धीवर०—नहीं तो क्या तुम राजा हो ? देखो—तुम लोग भे दिये बिना—इस तरह मेरे पास आकर खड़े हो गये ! और इस एकदम आकर पूछने लगे 'महाशय, आप ही क्या यहाँके राजा यह तुम्हारा कैसा बर्तावा है ? जानते हो, मेरे पास जो लोग आते वे क्या करते हैं ?

माधव—जी नहीं, सो तो नहीं जानता।

धीवर०—वे लोग पहले इस मन्त्रीके फुफेरे सालेको भेंट भेजते

माधव—जी, फुफेरे सालेको !—

धीवर०—हाँ ! फुफेरे सालेको । उसके बाद मन्त्रीके मौसेरे भा ससुरके सामने हाथ जोड़कर खड़े होते हैं ।

माधव—बापरे ! इतना अदब कायदा है !

धीवर०—मैं राजा हूँ ।—क्यों मन्त्री ?

मन्त्री—जी राजासाहब ।

माधव—इस बातको कौन नहीं मानता !

धीवर०—मानते हो ?

माधव—खैर, मान लिया ।

धीवर०—इस 'खैर' के क्या मांने ?—मन्त्री !

मन्त्री—जी—इस 'खैर' का मतलब तो मैं भी अच्छी त नहीं समझा ।

धीवर०—यहाँ 'खैर—फैर' कहनेसे काम नहीं चलेगा । मैं रा हूँ । अब कहो, क्या कहना चाहते हो ?

माधव—अब मैं यह कहना चाहता हूँ कि—मेरे प्यारे मित्र—यह ये—अर्थात् इनके मदनने बाण मारे हैं। इसीसे ये तड़प रहे हैं।

धीवर०—मदन कौन? मन्त्री! यह मदन—कौन है? उसने इस बेचारे भले आदमीके बाण क्यों मारे? उसे पकड़कर ले आओ—मैं इस मामलेका विचार करूँगा। बाण क्यों मारे?

माधव—सुनता हूँ—आपके एक लड़की है। यह बात क्या सच है?

धीवर०—हाँ, लड़की तो है।

माधव—मेरे इन प्यारे मित्रने उसे देखा है। यही इनका अपराध है! इसी अपराधके कारण मदनने इनके बाण मारे हैं। राजा साहब! आप इस मामलेका विचार कीजिए।

धीवर०—जरूर करूँगा। मेरी लड़कीको इन्होंने देखा है, तो मैं इनके बाण मारूँगा। मदन क्यों मारेगा!—मन्त्री!

मन्त्री—ठीक तो है राजासाहब।

धीवर०—मदन क्या इसी तरह बाण मारता फिरता है?

माधव—जी राजासाहब, उसका धंधा ही यही है!

धीवर०—धंधा कैसा?

माधव—यही, अगर किसीका चेहरा चलनसही हो, गठन कुछ निराली हो, और व्याकरणके हिसाबसे अगर वह स्त्रीलिंग हो, तो ये लोग—अर्थात् इन लोगोंकी भूख-प्यास हर जाती है, रातको इन्हें नींद नहीं आती, दिन-रात इनके ऊपर पंखेकी हवा करनी पड़ती है, कलेजा मुँहको आने लगता है, इनकी हर घड़ी 'हाय हाय' करते बीतती है!

धीवर०—क्यों?

माधव—मदन बाण मारता है।

धीवर०—वही तो! मन्त्री! इस बारेमें तुम क्या सलाह दे

मन्त्री—जी, आप जो मुनासिब समझें।

माधव—आपके मन्त्री तो बड़े चतुर देख पड़ते हैं। मुझे
नहीं मालूम कि ऐसा मुलायम और सहज मन्त्री और किसी रा
नसीब हुआ हो। सलाह देनेमें तो साक्षात् बृहस्पति ही हैं।

धीवर०—खूब बूढ़ा आदमी है न!

माधव—इसीसे इतनी बुद्धि है।

धीवर०—मन्त्री, इस मदनको पकड़ लाओ। मैं विचार करूँ

माधव०—अजी मदनको कोई पकड़ नहीं सकता। यह
कठिनाई है!

धीवर०—कोई पकड़ नहीं सकता!

माधव—नहीं!

धीवर०—तो फिर उपाय क्या है?

माधव—आप अगर इनके साथ अपनी लड़कीका ब्याह कर दे
लिए राजी हों, तो अबकी बार ये मदनके हाथसे छुटकारा पा सकते

धीवर०—ब्याह!

माधव—ब्याहकी जरूरत तो नहीं थी; लेकिन इनका यह न
कैसा कुसंस्कार है। इस जगह पर इनमें जरा कविताकी कमी
आप ब्याह कर देनेके लिए राजी हैं?

धीवर०—मन्त्री!

मन्त्री—आपके मित्रके साथ हमारे राजासाहबको अपनी लड़की
ब्याह कर देना होगा?

माधव—आपने ठीक समझ लिया।

मन्त्री—अब सवाल यह है कि आपके मित्र हैं कौन ?

( धीवरराज सिर हिलाता हुआ मन-ही-मन मन्त्रीकी बुद्धिको सराहता है ।)

माधव—इस सवालको मैं अभी हल किये देता हूँ । मेरे मित्र हैं हस्तिनापुरके राजा ।

मन्त्री—( आश्चर्यसे ) हस्तिनापुरके राजा !

माधव—जी हाँ ।

मन्त्री—हस्तिनापुरके महाराज !

माधव—हाँ साहब, हाँ ।

मन्त्री—महाराज शान्तनु ?

माधव—बिल्कुल ठीक ।

मन्त्री—( धीवरराजसे ) सिंहासनसे उठ बैठिए—सिंहासनसे उठ बैठिए ।

धीवर०—क्यों ? क्यों ? सिंहासनसे क्यों उठूँ ?

मन्त्री—पहले उठ बैठिए, फिर कुछ कहिएगा । नहीं तो—

धीवर०—नहीं तो क्या ?

मन्त्री—नहीं तो बस राज्य गया समझिए ।

धीवर०—ऐं ! ऐं—सचमुच, नहीं तो राज्य गया ? ( कुछ उठकर ) नहीं तो राज्य गया ?

मन्त्री—उठिए !

( धीवरराज सिंहासनसे उठकर खड़ा हो जाता है । )

मन्त्री—महाराज हस्तिनापुरनरेश ! हमारा जन्म आज सफल हुआ । आप इस सिंहासनको ग्रहण कीजिए ।

धीवर०—( आश्चर्यसे ) सिंहासनको ग्रहण कीजिए ? यह क्या !

शान्तनु—इसकी जरूरत नहीं है। धीवरराज, आप सिंहास
बैठिए।

धीवर०—( घबराये हुए भावसे ) मन्त्री !—

मन्त्री—बैठिए, महाराज खुद आज्ञा दे रहे हैं—बैठ जाइए।

( धीवरराज बैठ जाता

माधव—अब हमारी प्रार्थना ?

धीवर०—मन्त्री !

( मन्त्री धीवरराजके कानमें कुछ कहता है

धीवर०—जरूर—जरूर ! महाराज, मैं अभी आता हूँ।

( मन्त्री और धीवरराजका प्रस्था

माधव—जान पड़ता है, धीवरराज अपनी स्त्रीसे सलाह गया है। महाराज, इस गँवार उजड्डको देखकर भी क्या इसकी क के साथ ब्याह करनेको आपका जी चाहता है ?

शान्तनु—लेकिन हम लोगोंको यह जो पता लगा है कि वह न्दरी इस धीवरकी कन्या नहीं है।

माधव—इसकी पाली हुई कन्या तो है ! इस असभ्यसे शिक्षा तो पाई है !

शान्तनु—सुना है, वह किसी ऋषिके वरदानसे अनन्तयौ है। उसकी जवानी सदा बनी रहेगी। वह समझदार और बुद्धि भी है।

माधव—हाँ, यह ठीक है। पर मुझे देख पड़ता है, ऋषिके वरदानका कुछ गुप्त रहस्य भी है। इस प्रकारकी अज्ञातकुलशी साथ ब्याह करना युक्तिसंगत नहीं हो सकता महाराज।

शान्तनु—मित्र, मुझे यह सब सोचनेका अवकाश नहीं है। मैं चाहता हूँ।

[ धीवरराज और उसके मन्त्रीका फिर प्रवेश। ]

माधव—रानीने क्या निश्चय किया ?

धीवर०—रानीने क्यों ?

मन्त्री—महाराजके कोई पुत्र मौजूद है ?

माधव—बेशक।

मन्त्री—वही तो!

माधव—'वही तो' क्या ?

मन्त्री—राजासाहब ! वही तो !

धीवर०—वही तो !

माधव—राजासाहब, यह ब्याह कर देना क्या आपको मंजूर है ?

धीवर०—वही तो।

माधव—तो नामंजूर है ?

धीवर०—वही तो !—क्यों मन्त्री ?

मन्त्री—वही तो।

धीवर०—वही तो।

माधव—मंजूर है या नामंजूर ?

मन्त्री—वही तो।

धीवर०—वही तो।

माधव—एक जवाब दीजिए।

धीवर०—वही तो।

माधव—यही क्या तुम्हारा आखरी जवाब है ?—बस 'वही तो'?

धीवर०—मन्त्री।

( मन्त्री धीवरराजके कानमें कुछ कहता है। )

धीवर०—सुनो ! मेरी यह जिद है कि प्राण रहें चाहे जायँ, मेरी लड़कीका लड़का ही बादको राजा हो। इस शर्त पर क्या महाराजको

ब्याह करना मंजूर है ?—सीधीसी बात है।—मन्त्री, कहो—
कर कहो।

मन्त्री—महाराज! हमारे राजासाहबकी यह प्रतिज्ञा है कि
राजके बाद इस कन्याके पेटसे पैदा हुआ लड़का ही हस्तिना
गद्दीका राजा हो। इस पर क्या आप राजी हैं?

शान्तनु—नहीं—सो—कैसे होगा? बड़ा लड़का मौजूद

मन्त्री—तो फिर महाराज शान्तनु, यह ब्याह नहीं हो सके

शान्तनु—यही क्या तुम्हारे राजाका स्थिर संकल्प है?

धीवर०—हाँ—यही मेरा—क्यों मन्त्री—स्थिर संक—
क्या कहा था?

माधव—संकल्प। चलिए महाराज। क्या!—आप क्या
रहे हैं?

शान्तनु—धीवरराज! आपकी मर्जीके खिलाफ मैं आपकी क
ब्याह करना नहीं चाहता। कुआँरी कन्या पर पिताका अधिकार
है। धीवरराज, तो फिर जाता हूँ।—आओ मित्र।

(शान्तनु और माधवका प्रस्थान।)

धीवर०—मन्त्री!

मन्त्री—जी।

धीवर०—मुझे भीतर ले चलकर बिछौने पर लिटा दो। ले
नहीं तो—नहीं तो—

मन्त्री—नहीं तो?

धीवर०—नहीं तो शायद यहीं आँखें बन्द हो जायँगी, दन्त
लग जायँगे।

(मन्त्री लेकर जाता

## चौथा दृश्य।

**स्थान**—हस्तिनापुरके राजमहलका एक हिस्सा।

**समय**—प्रातःकाल।

[ भीष्म अकेले एक खंमेसे पीठ लगाये खड़े हैं। ]

भीष्म—पराये हितके लिए अपने स्वार्थका त्याग ही सब धर्मोंकी जड़ है। व्यासदेवका बताया वही मधुर संगीत निरन्तर अन्तःकरणमें ध्वनित हुआ करता है। वह धीरे धीरे हृदयमें शक्तिको जमा करता हुआ, नदीका कलनाद जैसे बहियाके गंभीर शब्दका रूप धारण करता हुआ सुन पड़े, वैसे सुन पड़ रहा है।

[ आप ही आप बकते बकते माधवका प्रवेश। ]

माधव—इसीको कहते हैं—"घरका खाकरके बनके ढोर चराना।" अरे वह सुन्दरी है तो तुम्हारा क्या?—

भीष्म—चाचा, आप आप-ही-आप क्या बक रहे हैं।

माधव—( जैसे सुना ही नहीं ) उसके लिए न तुम खाते हो—न पीते हो; न आँखोंमें नींद है—न और कोई चिन्ता है; दिन दिन गिरगिटके समान दुबले होते चले जारहे हो—इस लिए कि वह सुन्दरी है। अरे भाई, वह सुन्दरी है तो इसमें तुम्हारा क्या?

भीष्म—कौन सुन्दरी है?

माधव—( उसी भावसे ) उसी दिनसे मुरझाये जा रहे हैं।

भीष्म—कौन?

माधव—और कौन? तुम्हारे बाप।—ए.लो! कही दिया।

भीष्म—हाँ चाचाजी, पिताजीको क्या हो गया है?

माधव—कही दूँ। और कबतक दबा रक्खूँगा! आग कबतक दबी रह सकती है! राज्यमें अशान्ति है, घरमें अशान्ति है और

जाड़ेके दिनोंमें खुली छतपर लेटने, चन्द्रमाकी तरफ देखने और लंबी साँसें लेनेसे हो गया है राजाको यक्ष्माकाश ( तपेदिक )। इस लिए कि—उसका चेहरा अच्छा है—वह सुन्दरी है—औ और कहनेसे मतलब क्या !

भीष्म—( आग्रहके भावसे ) चाचा, कहिए तो, पिताजीकी दशा क्यों हुई है? आप जानते हैं?

माधव—अरे—जानता क्यों नहीं, सब जानता हूँ।

भीष्म—तो बताइए न। मैं उनसे इसका कारण पूछता हूँ, कुछ उत्तर ही नहीं देते हैं।

माधव—यही तो बात है। इधर तो हस्तिनापुरके राजा—म सम्राट् हैं, लेकिन उधर बेचारे बहुत ही सीधे और आवश्यकतासे अ शरमीले हैं।

भीष्म—क्या हुआ है, बताइए न? पिताजी धीरे धीरे पीले और उदास क्यों होते जाते हैं?

माधव—इसका कारण बस वही सुन्दरी है।

भीष्म—कौन सुन्दरी?

माधव—कौन क्या? एक धीवरकी लड़की है। हाँ सु जरूर है—लेकिन उसके शरीरसे मछलीकी गन्ध निकलती है। उ ब्याह करनेके लिए राजा पागल हो रहे हैं—वज्रमूर्ख हैं।

भीष्म—तो फिर पिताजी उससे ब्याह क्यों नहीं कर लेते?

माधव—यह भी उनका एक भलमंसीका कुसंस्कार है। राजाधिराज हो—इच्छा हुई है—तरवार खींच लो—इच्छा पूरी कर सो न करके उलटे कन्याके पिताके पैरों पड़ना भर बाकी रहने मैं साथ न होता तो शायद वह भी बाकी न रहता—पैरों भी प

भीष्म—लड़कीका बाप कौन है ?

माधव—और कौन होगा ?—एक धीवरोंका चौधरी है !—धीवरराज है ! माल्म नहीं यह 'राजा' की पदवी उसे किसने दी है ।

भीष्म—तो लड़कीका बाप क्या पिताजीके साथ अपनी लड़की-का ब्याह करनेको राजी नहीं है ?

माधव—देखनेसे तो नहीं ही जान पड़ा !—उसने कहा कि उस लड़कीके जो लड़का होगा ( होगा या नहीं, इसीका अभी ठीक नहीं है ) वही राजगद्दी पावेगा, यह प्रतिज्ञा अगर महाराज कर सकें तो वह उनके साथ अपनी लड़कीका ब्याह कर सकता है ।

भीष्म—पिताजी इस पर राजी नहीं हुए ?

माधव—राजी कैसे होंगे ? अपने सुयोग्य बड़े लड़केको, अर्थात् तुमको राजा न बना कर—राजा बनावेंगे एक धीवरकन्याके लड़केको —जिसके शरीरसे मछलीकी गन्ध आती है ! जाऊँ वैद्यको ले आऊँ। जान पड़ता है। महाराज बहुत दिन जियेंगे नहीं। मुझे तो यही—

( प्रस्थान । )

भीष्म—इतना ही !—हाय पिताजी, तुम मेरे लिए दुःख उठा रहे हो ! मेरे लिए रोगी, दीन, मलिन और कातर हो रहे हो ! पिताजी, तुम नहीं जानते, मैं तुम्हारे एक इशारेसे असाध्य साधन कर सकता हूँ ! मेरे प्यारे पिता, तुमने अपने मुँहसे यह बात मुझसे क्यों नहीं कही ! इस अधम पुत्रके ऊपर तुम्हें इतना स्नेह—इतना स्नेह है !—मैं भी दिखा दूँगा पिताजी कि इस अथाह स्नेहके अयोग्य मैं नहीं हूँ ।—इतना दुःख मेरे लिए !—मैं तुम्हारे सुखके चरणोंमें अपने प्राणोंका बलि-दान कर सकता हूँ ।

( प्रस्थान )

[आकाशमें महादेव और पार्वतीका प्रवेश । ]

महादेव--आज मनुष्यजातिके इतिहासमें एक नये अध्यायका हुआ । पार्वती, देखो, यह जो लंबे-चौड़े डीलका, गोरे रंगका, युवक चिन्तामें डूबा हुआ खड़ा है, वह संसारको एक नया संगीत सुनावेगा ! वह संगीत, जिसे आजतक कभी किसीने नहीं

पार्वती--कौनसा संगीत प्राणनाथ !

महादेव--स्वार्थत्यागका संगीत--यह त्याग सूखी तपस्या, विचार या धर्मके प्रचारमें ही सीमाबद्ध नहीं है। यह त्याग कर्मके होकर जगत्के हितके लिए फैला हुआ है ! प्रिये, यह युवक मन्त्रको वेदवाक्य द्वारा नहीं, जीवन भरके अनुष्ठानके द्वारा सुनावेगा !

पार्वती--यह युवक ? इसका नाम क्या है ?

महादेव--देवव्रत ।

पार्वती--इसका पिता कौन है ?

महादेव--राजाधिराज शान्तनु ।

पार्वती--इसकी माता कौन है ?

महादेव--तुम्हारी सौत गंगा ।

---

## पाँचवाँ दृश्य ।

स्थान--धीवरराजका घर ।

समय--प्रातःकाल ।

[ धीवरराज, मन्त्री और भीष्म खड़े हैं । ]

धीवर०--ये हस्तिनापुरके राजाके लड़के हैं ?

मन्त्री--हाँ, यही हस्तिनापुरके युवराज हैं ।

धीवर०—( भीष्मसे ) तुम्हारा नाम क्या है ?

भीष्म—देवव्रत ।

धीवर०—अच्छा नाम है । सो यहाँ भैया, किस लिए आये हो ?

भीष्म—आत्म-बलिदान देने ।

धीवर०—क्या देने ?

भीष्म—आत्मबलिदान ।

धीवर०—यह कौनसी चीज है ?—मन्त्री !

मन्त्री—युवराजजी, आप अपनी प्रार्थना सीधी साधी भाषामें कहिए । आप क्या चाहते हैं ?

भीष्म—धीवरराजकी कन्याको ।

धीवर०—मगर तुम तो अभी कहते थे कि न-जाने क्या देने आये हो ?

( मन्त्री धीवरराजके कानमें कुछ कहता है । )

धीवर०—तो ये सहज भाषामें क्यों नहीं कहते ? तुम्हारा अब तक ब्याह नहीं हुआ ?

भीष्म—मैं अविवाहित हूँ ।

मन्त्री—अर्थात् आपका ब्याह नहीं हुआ । यही तो ?

भीष्म—हाँ ।

धीवर०—मन्त्री ! ( अलग जाकर मन्त्रीसे सलाह करके ) तो तुम्हारे साथ ब्याह कर देनेसे इस सत्यवतीका लड़का ही तो राजा होगा न ?

भीष्म—आप गलती कर रहे हैं धीवरराज ! मैं आपकी कन्यासे खुद ब्याह करनेके विचारसे यहाँ नहीं आया । मैं उन्हें मातृपदके लिए वरण करने आया हूँ ।

धीवर०—अब और यह क्या कहा !—मन्त्री ! तुम इ
बातचीत करो । मैं इनकी बातको बिल्कुल नहीं समझ पाता।

मन्त्री—युवराज, अनुग्रह करके सीधी भाषामें जो कुछ क
सो कहिए।—"मातृपदके लिए वरण करने आये हैं" इसके क्या

भीष्म—मैं धीवरराजकी कन्याको अपनी माता बनाने
माँगने आया हूँ।

धीवर०—यह आदमी पागल जान पड़ता है।—मन्त्री!

मन्त्री—लेकिन युवराज, महाराज शान्तनुके साथ सत्यवती
की निष्फल बातचीत तो एक बार हो चुकी है।

भीष्म—मन्त्रीजी, सो मैं जानता हूँ।

मन्त्री—फिर ?

भीष्म—मैं उस व्यर्थ प्रार्थनाको लेकर फिर आया हूँ।
इस कन्याके होनेवाले पुत्रको राज्य देना अस्वीकार कर
क्यों न ?

मन्त्री—जी हाँ, आप ठीक कह रहे हैं।

भीष्म—उन्होंने मेरे ही लिए यह बात नहीं स्वीकार की
महाराजका अकेला लड़का हूँ।

मन्त्री—सो सुन चुका हूँ युवराज।

भीष्म—अब मैं उस प्रस्तावको स्वीकार करता हूँ।

मन्त्री—मगर महाराज शान्तनुने नामंजूर कर दिया है।

भीष्म—उससे क्या बनता-बिगड़ता है ? राज्य पर दावा मे
मैं उस दावेको छोड़े देता हूँ।

मन्त्री—(विस्मयके भावसे) आप राज्य पर अपना दावा छोड़े

भीष्म—छोड़े देता हूँ।

मन्त्री—अपनी इच्छासे ?

भीष्म—हाँ, अपनी इच्छासे।

धीवर०—पागल है! पागल है!

मन्त्री—आश्चर्य है।

भीष्म—जगत्में कुछ भी आश्चर्य नहीं है मन्त्रीजी! जो जिस मको कर नहीं सकता, उसे वह आश्चर्य समझता है। एकके ए जो कठिन या असाध्य है, वही दूसरेके लिए सहज है। इसके वा किसीके लिए आज जो कठिन है वही कल सहज हो सकता। इसीसे कहता हूँ, जगत्में आश्चर्य कुछ नहीं है।

मन्त्री—आप, अपने राज्यके दावेको छोड़ देते हैं ?

भीष्म—हाँ, छोड़े देता हूँ।

मन्त्री—अच्छी तरह सोचकर देख लिया है युवराज ? मुट्ठीमें आया आ एक राज्य—जिस राज्यके लिए सभ्य जातियाँ लड़ मरती हैं, ादमी आदमीका खून करता है, भाई भाईकी हत्या करनेको तैयार ो जाता है, बेटा भी बापका दुश्मन बन जाता है—उसी राज्यका दावा ाप छोड़े देते हैं ?—एक बार फिर सोचकर देखिए।

भीष्म—उसे मैं मुट्ठीभर धूलकी तरह छोड़े देता हूँ।

मन्त्री—किस लिए ?

भीष्म—पिताकी प्रसन्नताके लिए।

मन्त्री—इसी समय ?

भीष्म—इसी समय।

धीवर०—युवक! तुम्हारा सिर फिर गया है।

भीष्म—नहीं धीवरराज! मेरा सिर नहीं फिरा। मेरी परीक्षा करा लो। आज मुझसे बढ़कर सुस्थ, स्थिरसंकल्प (अपने इरादे पर दृढ़),

और व्यवस्थितचित्त ( होशहवासमें ) और कोई आदमी इस
नहीं है।

धीवर०—तुम सचमुच राज्य छोड़े देते हो?

भीष्म—सचमुच छोड़े देता हूँ।

धीवर०—कसम खाते हो।

भीष्म—कसम खाता हूँ और याद रक्खो, यह क्षत्रियकी कह

( धीवरराज फिर मन्त्रीसे सलाह करता

धीवर०—अच्छी बात है! तो मुझे अब इस ब्याहमें कु
नहीं है।

[ धीवरकी रानीका प्रवेश। ]

धी०रानी—उज्र है।

धीवर०—वह क्या रानी!

धी० रानी—चुप रहो। मैं रानी हूँ। मैं कहती हूँ कि
मुझे उज्र है।

भीष्म—क्या?

धी० रानी—तुम राज्य पर दावा नहीं कर सकते यह
लेकिन बादको अगर तुम्हारे लड़के-बाले राज्य पर दावा करें!

धीवर०—यह भी ठीक है।

भीष्म—हाँ वे कर सकते हैं। लेकिन उसके लिए मैं क्या
सकता हूँ?

धी० रानी—तुम कर सकते हो। तुम अगर अपना ब्याह न
तो वह खटका मिट सकता है।—क्यों मन्त्रीजी?

मन्त्री—आपने ठीक कहा रानी साहब। ब्याह ही न करो
लड़के-बाले कहाँसे होंगे।

भीष्म—ब्याहका विचार भी छोड़ना होगा ?

मन्त्री—-इसके सिवा और कोई उपाय नहीं है ।

भीष्म—( अर्द्ध स्वगत ) मेरी इतने दिनोंकी संचय कीहुई चाह, री एकान्तमें बढ़ाई गई आशा—वह भी त्याग करनी होगी ! यह तो हुत ही कठोर त्याग है ! और उसके ऊपर पिण्ड-तर्पणसे हीन होकर नन्तकालतक पुंनाम नरकमें निवास करना होगा ! यह काम तो बड़ा कठोर है ! बड़ा ही कठोर है !

मन्त्री—तो युवराज, आप इस बात पर राजी नहीं हैं ?

भीष्म—बड़ा ही कठोर है !—परन्तु क्या फिर मेरे त्यागका महा-त इस पहली परीक्षाके ही धक्केसे चूर हो जायगा ? मैं क्या मनुष्य हीं हूँ ?

धीवर—तो तुम नामंजूर करते हो ?

भीष्म—(घुटने टेककर और ऊपरकी ओर हाथ जोड़कर) स्वर्गके देवगण! इस हृदयमें बल दो । मैं तुच्छ मनुष्य हूँ—मैं विषयोंमें आसक्त और दुर्बल हूँ। मैं शक्तिहीन और असहाय हूँ। देवगण, बल दो ! इस हृदय-की वासनाको निर्दय निष्ठुर भावसे चूर चूर कर दो—पीस डालो । सारे अहंकारको दूर कर दो । सब स्वार्थको भस्म कर दो । मर्मस्थल-को गहरे अन्धकारसे ढक दो—उसमें प्रकाशकी रेखा भी न रहने-पावे । देवगण ! शक्ति दो ।

धी० रानी—पागल है ! पागल है !

मन्त्री—युवराज, क्या निश्चय किया ?

भीष्म—-( उठकर ) धीवरराज, मेरी इस दमभरकी दुर्बलताको क्षमा करो !—-मन्त्री ! निश्चय कर लिया । ब्याहका इरादा भी मैंने छोड़ दिया ।

धी० रानी—कभी ब्याह नहीं करोगे ?

भीष्म—कभी ब्याह नहीं करूँगा।

मन्त्री—यही निश्चय है ?

भीष्म—यही निश्चय है। मैंने अपने कर्त्तव्यके चरणोंमें यह लो परलोक, दोनों अर्पण कर दिये। आजसे देवव्रत सच्चा संन्या वासनाकी केंचली उसने छोड़ दी। सन्देहकी काली घटा उ आँधी थम गई। ऊपर केवल स्थिर नील आकाश है और नीचे चरणोंमें सागर गंभीर शब्दसे गरज रहा है।

धी० रानी—तो कसम खाते हो ?

भीष्म—मेरी इस प्रतिज्ञाके साक्षी सब देवता हैं!

धी० रानी—मैंने कहा नहीं था मन्त्री—यह युवक पागल

भीष्म—ना, मैं पागल नहीं हूँ। मैंने पिताको प्रसन्न करके देवोंको सन्तुष्ट किया है।—

पिता धर्मः पिता स्वर्गः पिता हि परमन्तपः।
पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्वदेवताः॥

---

## छठा दृश्य।

स्थान—हस्तिनापुरके राजमहलका एक हिस्सा।

समय—सन्ध्याकाल।

[महाराज शान्तनु और उनका सखा माधव।]

शान्तनु—मेरे लिए देवव्रतने संन्यास ले लिया ?

माधव—देख तो यही रहा हूँ!

शान्तनु—आश्चर्य है!

माधव—बेशक आश्चर्य है!

शान्तनु—मेरा पुत्र इतना उच्चहृदय और उदार है। पुत्रके गौरवके से आज मैं फूला नहीं समाता।

माधव—लेकिन अपने लिए गर्व करनेको अब कुछ नहीं रहा।

शान्तनु—मेरे लिए मेरा पुत्र आज ब्रह्मचारी होगया?

माधव—महाराज! इस सत्यके पाशसे अपने पुत्रको छुड़ा दीजिए।

शान्तनु—किस तरह?

माधव—आप इस धीवरकी कन्यासे विवाह न कीजिए।

शान्तनु—उसे धर्मच्युत होना पड़ेगा।

माधव—क्यों, कुछ उसने तो अपने मनसे आपको पति माना ीं है।

शान्तनु—देवव्रतको दुःख होगा।

माधव—कुछ नहीं होगा। आप बूढ़े हो गये हैं। इस अवस्थामें यह दरी स्त्री लेकर आप क्या करेंगे महाराज! उसका ख्याल छोड़ दीजिए।

शान्तनु—किन्तु इस बुढ़ापेमें मुझे एक स्त्रीकी जरूरत तो है ही। ा-पीड़ा आदिके समय मेरी सेवा कौन करेगा?

माधव—बहुतसे दास और दासियाँ सेवा करनेके लिए हैं।

शान्तनु—उनकी कीहुई सेवामें स्नेह नहीं है।

माधव—और यह स्त्री आकर आपसे स्नेह करेगी! आप यह सोच : हैं? आप बूढ़े हैं, और वह, सुनता हूँ, ऋषिके वरदानसे अनन्त वन पाये हुए है। यह 'कलम' नहीं लगेगी।

शान्तनु—कैसे नहीं। खुद महादेवके—

माधव—महाराज! इच्छाके अनुकूल युक्तियाँ सदा ही मिल जाती । महाराज, कहता हूँ, यह विचार न कीजिएगा! इसका फल बहुत ही रा होगा!

शान्तनु—मित्र! तुम मेरे 'विदूषक' हो। मन्त्री नहीं हो।

माधव—ऐसा मन्त्री संसारमें पैदा ही नहीं हुआ जो इच्छाके महाराजके आगे सफल युक्ति उपस्थित कर सके। विदूषक तो षक ही है!—महाराज, कहे देता हूँ, इसके लिए आपको पछताना पड़ेगा।

शान्तनु—पछताना पड़ेगा तो पछताऊँगा।

माधव—तो जाइए। सर्वनाशकी राह खुली हुई है, जाइए।

(क्रोधके भावसे प्र

शान्तनु—सुन्दरी है! अपूर्व सुन्दरी है! उसको अपने मुट्ठीमें पाकर क्या छोड़ सकता हूँ! माधव! तुम नीरस ब्राह्मण तुम क्या समझोगे!

[ भीष्मका प्रवेश। ]

शान्तनु—प्यारे पुत्र! तुमने मेरे लिए जन्मभरका ब्रह्मचर्य किया है?

भीष्म—पिताकी इच्छा ही मेरी इच्छा है।

शान्तनु—तुम्हारी इस भीष्म-प्रतिज्ञाके कारण देवोंने नाम भीष्म रक्खा है। और मैं भी पुत्र, तुम्हारी इस अपूर्व क्तिके पुरस्कारमें तुमको स्वेच्छामृत्युका वर देता हूँ। तुम जब तभी तुम्हारी मृत्यु होगी।

भीष्म—पिताका आशीर्वाद शिरोधार्य है।

शान्तनु—अच्छा, अब जाओ पुत्र।

(भीष्मका प्रस्थान)

(दूसरी ओरसे चिन्तितभावसे शान्तनु भी जाते

## सातवाँ दृश्य।

स्थान—काशीके राजाका प्रमोदवन।

समय—सायंकालसे कुछ पहले।

[ काशीनरेशकी कन्या अम्बा एक पेड़के नीचे पेड़की डालसे झुकी हुई खड़ी है। ]

अम्बा—आज इस समय केवल उन्हींकी याद आ रही है। इस ठंडी नी छायावाले बरगदके पेड़के नीचे, गंगाके किनारे, पल्लवित प्रफुल्लित कृतिके वसन्तोत्सवमें उनका वह सुन्दर सौम्य मुख याद आ रहा है। संसारकी सारी सुन्दरताके सारांश ! इसी कुंजवनमें, इसी सुनसान कान्त स्थानमें, तुम पहले पहल मेरी आँखोंके आगे प्रातःकालके र्यके समान उदय हुए थे। तुम्हारा सुन्दर गोरा शरीर गेरुए वस्त्रसे का हुआ था। तुम्हारे दोनों उज्ज्वल नील नेत्रोंमें स्नेह झलक रहा था। म अतृप्त दृष्टिसे एकटक मेरी ओर ताक रहे थे। मैने चौंककर पूछा —'तुम कौन हो संन्यासी ?' तुम्हारी वह नीची नजर और नम्र त्तर अबतक मुझे नहीं भूलता। तुमने कहा—'सुन्दरी, तुम्हारे पका भिक्षुक हूँ'।—कौन जानता था कि तुम भारतके भावी म्राट् हो।—आश्चर्य है ! मनमें कभी सन्देह भी नहीं हुआ ! वह नोहर शान्त मूर्ति, वह मन्द मुसकानसे सुहावना सौम्य मुखमण्डल, ह विस्मयपूर्ण भोली दृष्टि, वह गम्भीर चाल, वह गंभीर स्वर, वह ग, ये सब बातें क्या ऐसेवैसे घरके लड़केमें हो सकती हैं ? चन्द्रमा या कभी पृथ्वीतलमें उदय हो सकता है ?

[ दो सखियोंका प्रवेश। ]

१ सखी—तुम यहाँ खड़ी हो ?

२ सखी—हम वहाँ तुमको खोज खोजकर हैरान हो रही हैं।

अम्बा—क्यों, मेरी क्या जरूरत है ?

१ सखी—खबर है ।

अम्बा—क्या खबर है ?

२ सखी—सुनोगी तो खुश हो जाओगी ।

अम्बा—तो फिर कहो ।

१ सखी—कहें क्यों !

२ सखी—पहले बताओ, हमें क्या दोगी ?

अम्बा—चीज समझकर उसके दाम लगाये जाते हैं।

१ सखी—तो कहें ?

२ सखी—कह दें ?

अम्बा—कहो न ?

१ सखी—खबर यह है कि तुम्हारे वे—

२ सखी—चुप—आज यहीं तक । और न कहना ।

अम्बा—वे कौन ?

१ सखी—बताऊँ ?

२ सखी—धीरे, अरी धीरे ! सुनकर सखीको कहीं मूर्च्छा न आ जाय ।

अम्बा—कौन सुनूँ तो ?

१ सखी—तुम्हारे प्राणेश्वर !

२ सखी—हस्तिनापुरके युवराज—

१ सखी—उन्होंने आकर हमसे पूछा—राजकुमारी कहाँ हैं ?

२ सखी—हमने कह दिया, बाहरके 'प्रमोदवन' में हैं।

१ सखी—उसके बाद तुम्हारे प्रियतमने मेरी ओर ताक कर कहा—उनसे जाकर कह दो, मैं उनसे जरा मिलना चाहता हूँ।

२ सखी—उसके बाद हम चली आईं।

१ सखी—तो फिर अब देर क्यों है! हम मंगलाचरण शुरू करें?

२ सखी—अच्छी बात है।

दोनों गाती हैं।

( नाच और गाना। )

**ठुमरी**—एकताला। रागिनी टोड़ी।

आयो ऋतुराज सजनि, उजियारी रुचिर रजनि,
कुंजन कल-तान मधुर, मुरली कहुँ बाजी॥
डोलत मृदु मंद पवन, सिहरि उठत कुंज-भवन,
कुहु-कुहु-कुहु-ललित-तान-मुखरित वनराजी॥
पहन सखी श्याम वसन, पहन पुष्पमाला।
चल सखि चल कुंजभवन, विरह-विधुर बाला॥
चलके करें पुष्प चयन, चलके रचें पुष्पशयन,
ऐहैं हृदयेश फेरि, जीवनके साथी॥

अम्बा—वे शायद आ रहे हैं।

१ सखी—वे ही हैं।

अम्बा—कहाँ? ना, वे नहीं हैं।

२ सखी—कहाँ? कोई नहीं है।

अम्बा—फिर यह किसके पैरोंका शब्द था?

१ सखी—पैरोंका शब्द कहाँ है?

अम्बा—सूखे पत्रोंकी खड़ाखड़ाहट तो सुन पड़ी थी।

२ सखी—सच तो यह है सखी, कि हमने कोई आहट नहीं सुनी!

अम्बा—मेरा हृदय धड़पड़ करने लगा था।

१ सखी—सम्भव है।

२ सखी—संगत है।

१ सखी—सखी देखो, जरा आँख उठाकर देखो, पूर्ण
शरद ऋतुका पूर्ण चन्द्रमा हँस रहा है।

२ सखी—आज क्या पूनो है?

१ सखी—आज शरद-पूनो है।

२ सखी—ठंडी हवा चल रही है।

अम्बा—तो भी मेरी नस-नसमें गर्म खून लहरा रहा है
सब सखियाँ कहाँ हैं?

१ सखी—उनकी जरूरत क्या है?

२ सखी—प्रेमी और प्रेमिका मिलनेके समय अपने
साथ रहना पसंद नहीं करते।

१ सखी—केवल पसंद ही नहीं करते? वे उनको
समझते हैं।

२ सखी—मानो वे उनसे उनका सुख छीन लेंगे, ऐ
हैं—चलो बहन, चलें।

अम्बा—नहीं जी नहीं, जाना नहीं सखियो!

१ सखी—नहीं नहीं—जायँगी नहीं। देखेंगी कि प्यारे
शीतल चुंबनकी स्निग्ध धारायें कैसे बरसती हैं।

२ सखी—जब कि हमें खुद नसीब नहीं तब हम
क्या करेंगी?—चलोजी चलो। (दोनों सखियोंका

अम्बा—पिंडलियाँ क्यों काँप रही हैं? मैं ऐसी बच्चा तो
फिर आज भय और सन्देहसे छाती क्यों धड़क रही है? मैं

[ अलक्षित भावसे भीष्मका प्रवेश। ]

भीष्म—लो वह तो यहीं है।—दमभर इस सुवर्ण
मा को देख तो लूँ, फिर इसे विस्मृतिके जलमें विसर्जन कर

ी अपूर्व गरिमा है ! नील निर्मल आकाशमें जैसे उज्ज्वल उषा हो; जैसे दूरस्थित सागरकी लहरोंका कल-संगीत हो । इसे विसर्जन ना होगा !—स्वर्गके देवगण ! इस हृदयमें बल दो । संदेह और ाधासे काँपते हुए व्याकुल चित्तको इस समय शान्त करो। देवगण ! । इस अग्निपरीक्षाके भीतरसे साफ बचाकर निकाल ले चलो। कारको चूर कर दो। प्रलोभनको पीस डालो। और सारी प्रतिकूल त्तियोंका गला घोंट दो—( अम्बाके पास जाकर धीमे स्वरसे ) देवि ! ज मैं तुम्हारे निकट आया हूँ ।

अम्बा—आओ देवव्रत ! अबतक इस जगह मैं तुम्हारी ही याद रही थी—तुम्हारे ही आनेकी राह देख रही थी । आओ प्रियतम !

भीष्म—देवि ! आज तुम्हारा भिक्षुक तुम्हारे पास आया है—

अम्बा—काहेके भिक्षुक हो तुम देव ! मैं तुम्हें कौनसी भिक्षा दूँगी ? मेरे पास और क्या है ? जो कुछ था, सो सब तुम्हारे चरणोंमें र्पण कर चुकी हूँ—अब कुछ नहीं है। जिस दिन यह सुन्दर म्य मुख देखा, उसी दिन अपना सब कुछ तुमको अर्पण कर की । तुम्हारे चरणोंमें यह रूप, यह भरी जवानी, यह हृदय—

भीष्म—ठहरो—

अम्बा—सब अर्पण कर चुकी हूँ । उस दिनसे और सब भूल गई —केवल तुम्हारी ही याद रहती है । तुम्हारी यादमें गर्मीके कितने लंबे चौड़े दिनोंको मैं अपनी अत्यन्त गर्म लंबी साँसोंसे और भी र्म बना चुकी हूँ—कितनी ही लंबी रातोंमें सुनसान आधी रातके न्धकारको अपने आसुओंसे नहला चुकी हूँ ।

भीष्म—मगर अब वह सब भूल जाओ ।

अम्बा—प्राणेश्वर, जिस घड़ी तुमको देखा उसी समय ... गई !

भीष्म—नहीं-नहीं, देवि, तुम यह क्या कह रही हो !

अम्बा—क्यों देवव्रत ?

भीष्म—देवि, प्रेमकी सब पिछली बातोंको भूल जाओ। और—देवि, मुझे क्षमा करो—

अम्बा—यह कैसी पहेली है !

भीष्म—देवि, आज उस प्रेमसंन्यासी देवव्रतको भूल जाओ, जो ... दिन तुम्हारे चरणोंके आगे झुककर उद्ग्रीव, आतुर, सशङ्क, कम्पित ... विशुष्क-अधर हो रहा था। उस देवव्रतको भूल जाओ, जो एक ... मन्दिरमें तुम्हारा उपासक था—भूखा-प्यासा तपाहुआ तुम्हारा ... काले राहुके समान, ज्वालामय अग्निके समान, अन्धी आँधीके समान ... ही जिसका धर्म था। देवि, उस देवव्रतको आज भूल जाओ ... बदले आज आँख उठाकर इस नवीन संन्यासी देवव्रतको देखो—... धर्म स्वार्थत्याग है; जिसका काम जन्मभर तक निरन्तर साधना ... जिसका व्रत केवल संन्यास है; जिसका प्रेम वासनासे उमड़ा ... है, कामनासे उग्र नहीं है, स्वार्थसे अन्धा नहीं है, 'काम' के स्पर्श ... नहीं है, और सुखकी लालसासे तीव्र नहीं है। उसका यह प्रेम उन्... है, आकाशकी तरह व्याप्त है, समुद्रकी तरह स्वच्छ है, पृथ्वी ... सहनशील है, प्रातःकालके सूर्यकी तरह प्रकाशमान है, माता ... तरह शान्त और किसीकी अपेक्षा न रखनेवाला है, निर्मल है ... कोई रुकावट नहीं है। उसी देवव्रतको देखो, तुम्हारे चरणों ... प्रेमका भिक्षुक नहीं, कृपाका भिक्षुक है।

अम्बा—कुछ समझमें नहीं आता ! मैं जाग रही हूँ ? या सपना देख रही हूँ ? क्या कह रहे हो, कुछ नहीं समझ पाती । मुझे ब्याहने के लिए क्या तुम नहीं आये राजकुमार ?

भीष्म—ठीक समझा तुमने ।

अम्बा—तो फिर तुम यहाँ क्या करने आये हो ?

भीष्म—इस जन्मभरके लिए तुमसे बिदा होने आया हूँ बहन !

अम्बा—बिदा होने ?

भीष्म—हाँ—जन्मभरके लिए । अब मैं फिर इस आनन्दसे उज्ज्वल, मनोहर, मन्द मुसकानसे सुशोभित और प्रेममय मुखचन्द्रको नहीं देखूँगा—इस आवेशपूर्ण, नम्र, सरल, विह्वल, और नाचती हुई वर्षाकी धाराके समान सुमधुर प्रेममयी वाणीको नहीं सुनूँगा ।

अम्बा—क्यों देवव्रत ? आज क्यों ऐसे दारुण वचन कह रहे हो ? क्या हुआ है देवव्रत ?

भीष्म—प्रातःकालकी सुनहली किरणोंसे रञ्जित एक मेघ-महल आकाशमें लीन हो गया है; एक झङ्कार उठनेसे पहले ही थमगई है; तुम्हारे चरणोंके नीचे एक सोनेका स्वप्न टूटा हुआ पड़ा है ।

अम्बा—क्यों ? क्यों प्रियतम ?

भीष्म—तुम्हारे और मेरे बीचमें एक अग्निका समुद्र गरज रहा है—

अम्बा—क्यों ? बोलो ! बोलो !

भीष्म—मेरी बहन, मैंने सदाके लिए ब्रह्मचर्यव्रत धारण कर लिया है ।

अम्बा—किस लिए ?

भीष्म—अपने पिताकी प्रसन्नताके लिए मैंने प्रतिज्ञा कर ली है । अब इस जन्ममें ब्याह करनेका मुझे अधिकार नहीं रहा—

अम्बा—निठुर ! निठुर ! जो सच बात है वही क्यों नहीं क्यों नहीं कहते कि अब तुम मुझे प्यार नहीं करते !

भीष्म—प्यार करता हूँ । बहुत ही प्यार कहता हूँ । अपने भी बढ़कर प्यार करता हूँ, लेकिन कर्त्तव्यसे बढ़कर नहीं । अब मुझे बिदा करो ।

अम्बा—देवव्रत ! ( रोने लगती है । )

भीष्म—देवि, अपने नेत्रोंके नीरमें मेरे कर्त्तव्यको न बहा इन आँसुओंमें मेरी जीवनभरकी शान्तिको बहा दो—बीते हुए सुखकी स्मृतिको बहा दो—इस लोक और परलोकको बहा कुछ बहा दो; केवल मेरी प्रतिज्ञाको मत बहाना ।—इन उच्छ्वास-पूर्ण सागरमें और सब नष्टभ्रष्ट होकर डूब जाय— केवल मेरा कर्त्तव्य पहाड़की तरह गर्वके साथ सिर ऊँचा कि रहे ।—तो मेरी प्राणोंसे प्यारी बहन, अब मुझे जानेकी आज्ञा

अम्बा—ना ना—जाना नहीं !

भीष्म—देवव्रत ! अपनेको सँभाल ! हृदय दृढ़ कर !— जाता हूँ ।

अम्बा—प्रियतम, जाना नहीं !

भीष्म—आँखों पर घने गहरे अन्धकारका परदासा पड़ता है ।—कुछ भी नहीं देख पड़ता !—कर्त्तव्य ! मुझे राह दि आँधीमें तेरा प्रकाश न बुझने पावे ।—भाग भाग देवव्रत । बस अब यही अंतिम भेंट है !

अम्बा—जाना नहीं ! जाना नहीं !

भीष्म—तो फिर बहन, बिदा होता हूँ ।

अम्बा—मैं तुमसे प्रार्थना करती हूँ—जाओ मत।

भीष्म—नहीं बहन, जाने दो।—जाता हूँ।

अम्बा—मैं तुम्हारे पैरों पड़ती हूँ।

भीष्म—मेरा कहा मानो।—जाता हूँ।

अम्बा—मेरे हृदयेश्वर। (लिपट जानेके लिए आगे बढ़ती है।)

भीष्म—नहीं।—जाता हूँ। (भीष्मका प्रस्थान।)

(अम्बा मूर्च्छित होकर धरती पर गिर पड़ती है।)



# दूसरा अङ्क ।



## पहला दृश्य ।

**स्थान**—शान्तनुका शयनगृह ।

**समय**—रात ।

[ शान्तनु बैठे और सत्यवती खड़ी है । ]

शान्तनु—बीस वर्षसे लगातार विषयभोग कर रहा हूँ, तो नहीं भरा ! बीस वर्षसे बराबर तुम मेरे प्यासे नेत्रोंमें जवानीका ढाल रही हो, तो भी पात्र लबालब भरा हुआ है ! तुम तैसी बनी हो ।

सत्यवती—मौतके मुँहमें पैर लटकाये हुए महाराज ! तृ मिटी ? तो पियो, और पियो, मृत्युके समय तक पियो—औ दिन हैं ! जबतक जीवन है, पियो !

शान्तनु—सच कहा प्रिये, और कितने दिन जियूँगा ! दि जीवन-सोपानसे तेजीके साथ नीचे लुढ़कता जा रहा हूँ ! समझ रहा हूँ कि जीवनके गढ़ेकी तह बहुत ही निकट है ! औ दिन बाकी हैं ! सच तुमने कहा सत्यवती ! और कितने दिन

सत्यवती—और जितने दिन जीवन है, सुखसे पियो ।

शान्तनु—सुखसे ? सुखसे नहीं प्रिये । तुम्हारा सौन्दर्य नहीं है, वह बहुत ही तीव्र मदिरा है !

सत्यवती—तो फिर उसे क्यों पीते हो ?

शान्तनु—पीनेका अभ्यास है, सुन्दरी ! लोग मदिरा क्यों पीते है प्रियतमे ? यह देखो, तुम्हें जो 'प्रियतमे' कहता हूँ, सो यह भी अभ्यास है।

सत्यवती—तुम्हारा यह प्रेम-संबोधन कौन चाहता है ?

शान्तनु—यह मैं जानता हूँ प्रिये, तुम नहीं चाहती, तो भी क्या करूँ, ऐसा ही अभ्यास पड़ गया है। यह अति सुन्दर रूप, यह अनन्त यौवन विष है—यह जानकर भी उसे पीता हूँ। इस सुन्दर शरीरको जानता हूँ कि मेरा नहीं है, तो भी उमंगके साथ इसे—इस एक हृदयहीन पत्थरकी मूर्तिको—गलेसे लगाता हूँ—कसकर लिपटाता हूँ।

सत्यवती—महाराज, मेरी निन्दा करते हो ! तुम्हारी पुरुषकी जाति बड़ी ही कठिन और ममताहीन होती है ! तुम अगर कहीं कोई सुन्दरी स्त्री देखते हो तो अन्धलालसाके वशीभूत होकर उसके लिए दौड़ जाते हो—उसे उसकी माकी गोदसे छीनकर ले आते हो और आशा करते हो कि जिसके ऊपर तुम कामवश होकर कुत्सित दृष्टि डालते हो उसे तुम्हें प्यार करना ही होगा।—तुम लोग ऐसे सुन्दर, ऐसे गुणवान्, ऐसे कल्याणरूप हो !—जैसे स्त्रीजातिके हृदय, इच्छा या स्वाधीनप्रवृत्ति है ही नहीं ! जैसे स्त्री तुम लोगोंकी खरीदी हुई दासी है ! स्त्री तुम्हारी 'रमणी' ( रमण करनेकी वस्तु ) है, स्त्री तुम्हारी 'कामिनी' ( कामभोगकी सामग्री ) है ! तुम प्रभु हो, और उसके बदलेमें स्त्री तुम्हारी केवल 'भार्या' ( भरण-पोषण करने योग्य ) है ! तुमने ऐश्वर्यके बलसे मेरा शरीर खरीद लिया है, लेकिन हृदय तो नहीं खरीदा ! उस पर तुम्हारा कुछ जोर नहीं।

शन्तनु—मैं जानता था कि पति-पत्नीका मिलन पूर्वजन्मसिद्ध है। वह किसीका बनाया हुआ नहीं है।—यह शास्त्रकी बात है।

सत्यवती—तो फिर तुमने पूर्वजन्मसे ही ये एक सौसे अधिक अपने चरणोंमें बाँध रक्खी हैं ? और महाराज, अगर इस जन्मके पापसे दूसरे जन्ममें आप पशुजन्म पावें, तब भी क्या आपके सैकड़ों स्त्रियाँ अगर वृक्षका जन्म पाओ, तो भी ?—नहीं नहीं महाराज! यह निश्चय कि विधाताने जन्मजन्मान्तरके लिए एक ही पुरुषकी क्रीतदासी रखनेके लिए स्त्रीजातिको नहीं गढ़ा है।—आप शास्त्रकी देते हैं ? पर शास्त्र किसका बनाया हुआ है महाराज ? पुरुषोंकी स्वच्छन्दता और सुभीतेके लिए पुरुषोंने ही शास्त्रोंकी रचना की है। वे शास्त्रकार स्त्री होते तो फिर शास्त्रका विधान और ही तरहका। खरीदे हुए इस शरीरको लेकर तुम सन्तुष्ट रहो। यह हृदय नहीं पाया, और न कभी पाओगे।

शान्तनु—जानता हूँ प्रिये, तुम्हारे विमुख होठोंमें, तुम्हारे दृष्टिपातमें, तुम्हारे बरबस निर्जीव शिथिल आलिङ्गनमें मैं उसका कर चुका हूँ। मैं जानता हूँ।—हाय अगर पहले जानता!

सत्यवती—जाननेकी चेष्टा तुमने कभी की थी प्रभू! उन्मत्त और अन्धी वासनाने तुमको ऐसा अपने बस कर रक्खा था कि कभी किसीसे पूछा भी नहीं—मैं कौन हूँ ? मेरे स्वभावमें क्या क्या हीनता है ? मैं कभी किसीको पहले यह हृदय दे चुकी हूँ या किसीके उपभोगकी सामग्री बन चुकी हूँ या नहीं ?—जैसे तुमने अपूर्व रूप देखा, देखा कि जवानीकी तरंगें अंगअंगमें लहरा रही हैं ही मनको अपने हाथसे खो बैठे! उन्मत्त अधीर, अन्ध, गुलाम—ऐसी ही तो तुम्हारी पुरुषजाति है! धिक्कार—सैकड़ों इस जातिको।

शान्तनु—सच तुमने कहा सत्यवती । यद्यपि तीखा है, मगर सच । क्या किया जाय प्रियतमे! रोगीकी दवा मीठी बहुत ही कम होती है। धनके बलसे रूप खरीदा जा सकता है, पर प्रेम नहीं । तुम्हारा अन्याय नहीं, अन्याय मेरा है ।

सत्यवती—इतने दिनके बाद समझमें आया ?

शान्तनु—मुझसे भूल हुई ।

सत्यवती—उसका फल भोग रहे हो । मैं क्या करूँ! मुझे झिड़कना वृथा है ।

शान्तनु—( ।। भावसे ) अगर जानता—

सत्यवती—अगर जानते ? इससे बढ़कर तो दुःख यह है कि अब भी कुछ नहीं जानते ।

शान्तनु—जानता हूँ ।

सत्यवती—कुछ भी नहीं जानते । इतना ही जानते हो कि मैं धीवरकी कन्या हूँ, अपूर्व सुन्दरी और अनन्त यौवनवाली हूँ, ऋषिके वरदानसे विदुषी हूँ । इतना ही जानते हो कि मैंने तुमसे दो पुत्र उत्पन्न किये हैं। मेरे पहले अन्धकारमय इतिहासको तुम क्या जानो! उस बातको अगर जानते तो आगकी लौ पर छोड़े हुए पत्तेकी तरह सूखकर जलकर काले पड़ जाते—

शान्तनु—सो क्या प्रिये ! वह पहलेका इतिहास क्या है ?

सत्यवती—उसे जानकर क्या करोगे । कभी जाननेकी इच्छा भी नहीं करना !—और जो कुछ दिनकी थोड़ीसी जिन्दगी है उसे अन्धकारमें ही बिताओ । तुम बूढ़े हो । जानना नहीं ।

शान्तनु—जो होना हो—हो; मैं जानना चाहता हूँ ।

सत्यवती—ना ना कह नहीं सकती। अगर तुम्हारे सा… बात मैं कभी कहना चाहती हूँ तो महाराज, जीभ नहीं हिलती। जीभसे निकलती है तो भयसे सूखे हुए होठ जल्दीसे आकर मुँद… देते हैं। आँखोंके आगे अन्धकार देखती हूँ—जगत्में एक आ… सिवा और कुछ नहीं सुन पाती। मान जाओ महाराज! उन… के निकलते ही पितृकुल आर्त्तनाद कर उठेगा और मातृकु… साथ काँप उठेगा। ( तेजीके साथ प्रस्था…

शान्तनु—वह अन्धकारमय इतिहास क्या है! यह इशा… है—इसकी अपेक्षा सीधी भाषामें कह डालना ही अच्छा थ… कैसी भयानक स्नेहहीन सुन्दरी स्त्री है! पल भरमें संसारमें प्रल… सकती है।

[ चित्रांगद और विचित्रवीर्यका प्रवेश। ]

दोनों—पिताजी—पिताजी!—आज—

शान्तनु—जाओ, दिक न करो। ( दोनोंका प्रस्थान।

शान्तनु—ये कौन हैं!—ये क्या मेरी सन्तान हैं?—यह संसार भर पर जैसे एक कुहासा सा छाया जा रहा है।

शान्तनु—कौन? माधव!

माधव—हाँ मैं हूँ महाराज।

शान्तनु—आओ मित्र! माधव! तुमने सच कहा था।— ही सच बात कही थी।

माधव—कौनसी बात महाराज?

शान्तनु—कहूँगा नहीं। नहीं बताऊँगा। यदि बतला दूँ… तुम बहुत ही विज्ञ भावसे सयाने बनकर कहोगे—'मैंने तो कहा… उपदेश तीखा होता है, लेकिन यह 'मैंने तो कहा था,' बहुत ही… लगेगा। मित्र! मेरे सब अपराधोंको क्षमा करो। आओ, मैं… गलेसे लगाऊँ। ( गलेसे लगाते हैं। )

माधव—कुछ मेरी समझमें नहीं आता।

शान्तनु—उसकी जरूरत भी नहीं है।

माधव—महाराज आज सुस्थ हैं?

शान्तनु—सुस्थ?—खूब अच्छी तरह!

माधव—देखूँ—( नाड़ी देखकर ) यह क्या महाराज!

शान्तनु—क्यों क्या देखा?

माधव—आपको तो ज्वर हो रहा है। वैद्यको बुलाऊँ?

शान्तनु—तीन लोकमें ऐसा वैद्य नहीं है, जो इस रोगकी दवा कर सके। ज्वर, वायु, विसूचिका, भयंकर यक्ष्मा, आदि बहुतसे रोग हैं; जो मृत्युकी सेनाके समान मनुष्यके स्वास्थ्यरूपी किलेको घेरे रहते हैं। लेकिन इनके सिवा और भी बहुतसी व्याधियाँ मनुष्यके शरीरमें रहती हैं, जिनका नाम आयुर्वेदमें नहीं है, जो धीरे धीरे जीवनकी नींवको गुप्त रूपसे खोदती रहती हैं, जो मनुष्यके मस्तकमें लम्बी रेखायें डाल देती हैं, आँखोंके तले गहरी स्याही जमा देती हैं। इन सब बातोंको जाने दो।—सुनो, तुम मेरे केवल मित्र ही नहीं हो—

माधव—मैं विदूषक हूँ।

शान्तनु—तो जितना हो सके व्यंग करो, कुवचन कहो; सिर झुकाकर सब सह लूँगा। माधव! अब मैं एक विनय करता हूँ। मेरे मरनेके बाद इन दोनों बालकोंकी देखरेख तुम करना—ना, कुछ कहो नहीं! और सुनो—देवव्रतको मेरे पास भेज दो। कुछ नहीं मित्र! कुछ न कहो! फिर किसी दिन, जो कहना हो, कहना। इस समय मेरी अवस्था कोई बात सुनने योग्य नहीं है।—जाओ मित्र। ( माधवका प्रस्थान। )

शान्तनु—अपने पुत्रको संन्यासी बनाकर पिताका विषयभोग—यह कैसी बुरी बात है—ऐसा अत्याचार, स्वेच्छाचार, क्या प्रकृति

सह सकती है ? यह विशृंखला—यह नियमका व्यतिक्रम-फिर प्रकृतिने अपने दुर्गको फिर पा लिया । [ शाल्वका प्रवे

शान्तनु—सौभनरेश है ?

शाल्व—महाराज ।—

शान्तनु—कुछ कहो मत ।—और—और—सौभनरेश सु

शाल्व—मैं ?—मैं सुस्थ हूँ ।

शान्तनु—प्रसन्न हो सौभराज ?

शाल्व—प्रसन्न हूँ !

शान्तनु—यथोचित रूपसे तुम्हारा अतिथिसत्कार हुआ?

शाल्व—सब अच्छी तरह ?

शान्तनु—उसका बदला खूब तुमने दिया सौभराज ! उ लेमें मैं तुमसे एक भिक्षा चाहता हूँ ।

शाल्व—क्या शान्तनु ?

शान्तनु—मेरे सामनेसे दूर हो जाओ । अब न आना। जाओ शाल्व !

( शाल्वका प्रस्था

शान्तनु—दुःख नहीं हुआ । ठीक हुआ । भोगलालसाका दण्ड पाया । सन्तानको सुखसे वंचित करके—ना ना कोई नहीं है ।—ईश्वर ! तुम ही । तुम्हारा नियम बहुत ही स पिताका कर्त्तव्य है कि वह पुत्रके कल्याणकी कामनामें अपने खयाल न करे । मगर मैंने सन्तानका सुख—( रुँधी हुई आ ना ना कोई दुःख नहीं है ।

[ भीष्मका प्रवेश और प्रणाम करना । ]

शान्तनु—आगये देवव्रत ?

भीष्म—आगया पिताजी । तबीयत कैसी है ?

शान्तनु—अच्छी है देवव्रत । पुत्र, तुमसे मैं एक भिक्षा चाहता । क्या वह भिक्षा मुझे दोगे देवव्रत ?

भीष्म—यह आप क्या कह रहे हैं ! पिताकी आज्ञासे मैं अपने ग तक दे सकता हूँ—

शान्तनु—प्यारे पुत्र, मैं यह जानता हूँ । अच्छा तो सुनो—प्रा-धिक पुत्र, मरनेसे पहले मैं तुमसे एक अनुरोध किये जाता हूँ कि तुम ाह करना—अवश्य करना । मेरा यही एकमात्र अनुरोध है । इस ककको तो तुमने मेरे लिए नष्ट कर दिया है, मगर परलोकको मत गाड़ना ।—ना ना देवव्रत, मैं इस बातका प्रतिवाद बिल्कुल नहीं नना चाहता—व्याह अवश्य करना ।—और—क्या कहूँ बेटा ! मर-के बाद मुझे क्षमा करना !

भीष्म—यह आप क्या कह रहे हैं पिताजी !

शान्तनु—ना ना, कुछ भी प्रतिवाद न करो । टुकड़े टुकड़े हो ायगा—हृदय टुकड़े टुकड़े हो जायगा ! जाओ देवव्रत, जाओ णाधिक—और एक बात है—बेटा—जहाँतक हो सके—दयाके ावसे मेरा विचार करना ।—जाओ । मैं सोऊँगा । दरवाजा बंद र लो । ( कातर शब्द करके लेट जाते हैं । )

---

## दूसरा दृश्य ।

**स्थान**—हस्तिनापुरके महलके एक छोटे घरका आँगन ।

**समय**—प्रातःकाल ।

[ धीवरराज और उसका मन्त्री । ]

धीवर०—दमादके घर आया, लेकिन यहाँ कोई कुछ खोज-खबर ही हीं लेता !—भला लेता है मन्त्री ?

मन्त्री—कहाँ लेता है ?

धीवर०—तो भी मैं एक राजा हूँ ।

मन्त्री—लेकिन इस राजभवनका कोई आदमी इस बात
मानता ही नहीं ।

धीवर०—मानना ही होगा। इसके सिवा मेरा नाती ही
इस राज्यका राजा होगा । होगा न मन्त्री ?

मन्त्री—सो तो होगा ही ।

धीवर०—लेकिन इस बातका कोई कुछ खयाल ही नहीं

मन्त्री—कहाँ खयाल करता है !

धीवर०—इस बातको जैसे लोग उड़ा ही देना चाहते हैं

मन्त्री—यही तो देख पड़ता है ।

धीवर०—लेकिन यह हो नहीं सकता । मैं इसका दावा

मन्त्री—जब मानेंगे तब तो ।

धीवर०—मानेंगे नहीं ? मैं महाराजका ससुर हूँ । यह
मानेंगे ?

मन्त्री—कहाँ मानते हैं ?

धीवर—नहीं मानते ?

मन्त्री—जी बिल्कुल नहीं ।

धीवर—क्यों ? यह तो बहुत ही सीधी बात है । महाराज
लड़कीसे ब्याह किया है—इस नातेसे आदमी ससुर नहीं
क्या होता है ? यह तो सीधी बात है ।

मन्त्री—बहुत ही सीधी बात है ।

धीवर०—लेकिन यह समझनेमें इन लोगोंको इतना समय लगा

मन्त्री—बहुत अधिक समय लग रहा है महाराज ।

धीवर०—हूँ ( मूछों पर ताव देता है। ) लेकिन, कैसा ठाठ किया है। !—चेहरेको बिलकुल भले आदमियोंके चहरेसे मिला दिया -क्यों न ?

[ नौकरके साथ विचित्रवीर्यका प्रवेश। ]

धीवर०—यह लो। यह मेरा नाती है। आओ भैया।

विचित्र०—( नौकरसे ) यह कौन है ?

नौकर—यह एक गँवार जंगली है।

धीवर०—( क्रोधसे ) क्या ?—'जंगली' ?

नौकर—चलो राजकुमार ! ( नौकरसहित विचित्रवीर्यका प्रस्थान। )

धीवर०—( आश्चर्यसे ) ऐं ! पहचान लिया। मन्त्री ! ठीक पह-। लिया। इतना ठाठ किया। सब वृथा हुआ !

मन्त्री—राजासाहब खैरियत नहीं जान पड़ती।

धीवर०—क्या, नहीं जान पड़ती !

मन्त्री—खिसक चलिए राजासाहब, पहलेहीसे खिसक चलिए।

धीवर०—ऐं ! ऐं ! खिसक चलूँ ! खिसक क्यों चलूँ ?

मन्त्री—नहीं तो गर्दना देकर निकाल देंगे।

धीवर०—ऐं ! ऐं ! गर्दना ! गर्दना ! कहते क्या हो ?

मन्त्री—जो स्त्रीके भयसे बिना बुलाये दमादके घर भाग आता उसकी खातिर दमादके यहाँ इसी तरह होती है राजासाहब !

धीवर०—उसकी शायद इसी तरह खातिर होती है ?

मन्त्री—मैं तो बराबर यही देखता आता हूँ।

धीवर०—यही देखते आ रहे हो ?

मन्त्री—ढंग कुछ अच्छे नहीं देख पड़ते। राजासाहब ! खिसक लेए।

धीवर०—मैं नहीं जाऊँगा। मैं राजाका ससुर हूँ।
देनेके लिए वे लोग बाध्य हैं।

मन्त्री—जगह तो उन्होंने दी है—इस अस्तबलमें।

धीवर०—क्या अस्तबलमें ! क्या कहा मन्त्री ? यह अ

मन्त्री—जी हाँ अस्तबल है।

धीवर०—अस्तबल है ?

मन्त्री—कह तो रहा हूँ अस्तबल है।

धीवर०—मन्त्री, तुमने सुननेमें गल्ती की है। मैं राज
राजाका ससुर हूँ। मेरे रहनेके लिए—

मन्त्री—अस्तबल है।

[ नौकरोंके साथ चित्रांगदका प्रवेश। ]

धीवर०—यही तो मेरा बड़ा नाती है ?

नौकर—तुम्हारा नाती !

मन्त्री—कहते हैं, यही तो महाराज शान्तनुके बड़े कुँअ

नौकर—हाँ, तो इससे क्या ?

धीवर०—तो बस फिर, यह मेरा नाती हुआ।

नौकर—तुम्हारा नाती—हाः हाः हाः हाः हाः हाः !

धीवर०—हँसते क्यों हो ?—मन्त्री !

मन्त्री—जी राजासाहब ! सो तो कुछ मेरी समझमें भी नहीं
तुम लोगोंका राजा कौन है ?

धीवर०—हाँ राजा कौन है ?

नौकर—महाराज शान्तनु।

धीवर०—मैं उन्हींका ससुर हूँ। ( नौकर फिर जोरसे हँ



चित्रांगद—( नौकरसे ) कौन है यह ?

नौकर—एक पागल है ।

चित्रांगद—राजभवनमें पागलकी क्या जरूरत है ? निकाल दो ।

धीवर०—क्या ! निकाल दोगे कैसे !

चित्रांगद—( नौकरोंसे ) निकाल दो । (कई नौकरोंके साथ प्रस्थान ।)

धीवर०—कैसे !—मन्त्री !

नौकर—निकल जाओ ।

धीवर०—निकल क्यों जाऊँ ?—मैं महाराजका ससुर हूँ । राजा है ?

नौकर—निकल जाओ । नहीं तो गर्दना देकर बाहर कर देंगे ।

धीवर०—क्या ?—मैं राजाका ससुर हूँ । मुझे गर्दना ! ( कमान तीर चढ़ाकर । ) लडूँगा—लडूँगा ।

नौकर—आ रे !— ( तरवार खींच लेता है । )

धीवर०—ओ बाबा ! ( पीछे हटता है । )

नौकर—निकल जाओ ! ( गर्दनमें हा[illegible] [illegible]ता है । )

धीवर—अच्छा जाता हूँ ।

[ माधवका प्रवेश । ]

माधव—ए ! ए ! क्या करते हो ! क्या करते हो !

नौकर—बाहर निकाले देता हूँ ।

माधव—क्यों ?

नौकर—राजकुमारका हुक्म है ।

माधव—ना ना, करते क्या हो ।—ये महाराजके ससुर हैं ।

नौकर—ऐं !—मैं समझा था, कोई पागल है ।

माधव—पागल होनेसे क्या ससुर नहीं होता ! आइए महाशय ! कुछ खयाल न कीजिएगा ।

धीवर—कुछ खयाल न करूँगा ? खूब खयाल करूँ
अपमान ! मैं लडूँगा । तुम नहीं जानते, मैं राजा हूँ !—

मन्त्री—राजासाहब टाल जाइए—टाल जाइए !

धीवर०—हाँ ! टाल जाऊँ ? टाल जाऊँ ?

( मन्त्री इशारा करता है। )

धीवर०—अच्छा अबकी क्षमा करता हूँ !—अच्छा
राजा कहाँ हैं ?

माधव—वे बहुत ही बीमार हैं । किसीसे मुलाकात
हालत उनकी नहीं है ।

धीवर०—लेकिन इसीसे क्या मुझे रहनेके लिए घोड़ेके
जगह मिलनी चाहिए ?—नहीं जानते, मैं राजाका ससुर हूँ !

माधव—भूल हुई ! आपके रहनेके लिए जगह मैं ठीक
हूँ । आइए ।

धीवर—कहाँ ?

माधव—पागलखानेमें ।

धीवर०—पागलखाना कैसा !

माधव—देखिए, आप और राजाका नया शिकारका
साथ ही राजमहलके द्वार पर आये थे । मैंने हुक्म दिया कि
पागलखानेमें और घोड़ेको अस्तबलमें रक्खें । परन्तु आदमियों
आपको अस्तबलमें और घोड़ेको पागलखानेमें पहुँचा दिया।—
इन्हें पागलखानेमें पहुँचा आओ ।

धीवर०—क्या मुझे ?

माधव—( सिपाहीसे ) ले जाओ । ( प्रस्थान )



मन्त्री—चलिए राजासाहब, कुछ कहिएगा नहीं ।

धीवर०—क्यों ?

मन्त्री—ढंग अच्छे नहीं देख पड़ते।—

धीवर०—अच्छे नहीं देख पड़ते ?

[ धीवरराजकी रानीका प्रवेश। ]

धी० रानी—यह लो, यहाँ आगया !

धीवर०—ओ बाबा ! ( काँपता है। )

धी० रानी—यहाँ भाग आया है कलमुहे ? जो सोचा था वही है ! चल, घर चल।

धीवर०—मैं नहीं जाऊँगा। क्यों जाऊँ !—मन्त्री !

मन्त्री—राजासाहब ! घर लौट चलिए। कुछ न कहिए। यहाँकी तिरदारीका ढंग तो आपने देख ही लिया है !

धीवर०—चाहे जो हो; मैं घर न जाऊँगा।

धी० रानी—नहीं जायगा ? ( कान पकड़ती है। )

धीवर०—ना ना, चलो—चलता हूँ।

धी० रानी—चल। ( सबका प्रस्थान। )

---

## तीसरा दृश्य।

**स्थान**—हस्तिनापुरके अन्तःपुरका एक हिस्सा।

**समय**—रात।

[चिन्तित भावसे भीष्म टहल रहे हैं।]

भीष्म—इधर कई दिनसे पृथ्वी और आकाश पर अनेक अमंगल-चिह्न देख पड़ रहे हैं। ये अवश्य ही किसी होनेवाले अकल्याणकी सूचना दे रहे हैं। आग्नेय कोणमें नित्य धूमकेतु देख पड़ता है, दिन-दोपहरको सियारोंकी आवाज सुन पड़ती है, गृहचूड़ाओंपर कौए कर्कश

काँ काँ शब्द करते हैं। कई दिनोंसे महाराजकी बुरी हालत कातर भावसे रोगशय्या पर पड़े हुए हैं। मालूम नहीं क्या जगदीश, पिताको बचाओ, बदलेमें मेरे प्राण ले लो। (

[ चित्रांगद और विचित्रवीर्यका प्रवेश। ]

चित्रां०—कहाँ हैं दादा ?

विचित्र०—यहीं तो थे।

चित्रां०—तो जान पड़ता है, वे पिताजीके पास होंगे। आठों पहर पिताके सिरहाने बैठे रहते हैं।

विचित्र०—कभी कभी बस यहीं चले आते हैं।

चित्रां०—इधर कई दिनसे वे बहुत चिन्तित देख पड़ते हैं।

विचित्र०—आजकल तो हम लोगोंसे भी वैसे प्यारकी बातें नहीं करते।

चित्रां०—उन्हें फुरसत कहाँ है !

विचित्र०—तुम दादाको प्यार करते हो ?

चित्रां—करता हूँ।

विचित्र०—खूब ?

चित्रां०—खूब।

विचित्र०—मेरी तरह ?

चित्रां०—तुमसे भी बढ़कर।

विचित्र०—हिश ! यह हो ही नहीं सकता।

चित्रा०—चलो देखें, वे कहाँ गये ? (प्रस्थान)

[ चिन्तित भावसे सत्यवतीका प्रवेश। ]

सत्यवती—बड़ा अच्छा वर है ऋषिवर ! अनन्त जवानी गोशालामें गुलाम तक बँधी रहेगी। अथवा तुम महर्षि इसे क्या

विलासकी लालसामें मूढ़ हो रही थी, मैंने ही यह वर छाँटकर गा था। मैं समझी थी 'अनन्त जवानी' के माने 'अनन्त-भोग' हैं। यह वर—मृगतृष्णाके समान संभोगकी वासनाको त्तेजित करता है, लेकिन कभी उसे तृप्त नहीं करता; यह होनीकी ह मेरे मत्थेमें लिख गया है और इसने मुझे दासी बना लिया है; यह ाके कीटाणुओंके समान मेरे खूनमें मिलकर नस नसमें व्याप गया । तुमने यह क्या किया ऋषिवर! अपना वर फेर लो, या मुझे स्वतन्त्र-ाधीन कर दो।

[ माधवका प्रवेश। ]

माधव—वही हो रानी। इस घड़ीसे अब तुम स्वतन्त्र, स्वाधीन । अनन्त जवानीको बिना रोकटोकके भोगो। महाराजका स्वर्गवास गया।

सत्य०—यह क्या! महाराजका स्वर्गवास हो गया?

माधव०—हाँ अब अनन्त जवानीका भोग करो।—सब आफत ाट गई—सोच क्या रही हो पतिकी हत्या करनेवाली?

सत्य०—मैं?

माधव—हाँ तुम।

सत्य०—मैंने पतिकी हत्या की है?

माधव—अपने हाथसे किसी पेटमें छुरी भोक देनेको, या किसी भोले ाले मनुष्यको विष मिश्रित मदिरा पिला देनेको ही हत्या नहीं कहते। मताहीन व्यवहार मर्मस्थल पर छुरीसे भी बढ़कर चोट पहुँचाता है—र्पसे भी बढ़कर भयानक कृतघ्नता आकर चुपचाप डसती है। ापने हेय स्वेच्छाचार और अपने व्यभिचारसे तूने पतिकी हत्या की पापिनी!

सत्य०—क्या अनापशनाप बक रहे हो वृद्ध विदूषक! हो, मैं हस्तिनापुरकी रानी तुम्हें क्षमा करती हूँ।—जाओ।

माधव—पिशाची-कुलटा! ( प्रस्थान। )

सत्य०—इतनी मजाल!—वृद्ध विदूषक तुम्हारे इस दूर कर दूँगी—इस अकड़को मिटा दूँगी।—'पिशाची कुल' यही सच हो तो उसमें आक्षेप काहेका है! वह दोष मेरा अगर स्वार्थान्धपुरुष माथे पर झुर्रियाँ पड़ने पर भी, गाल लटक आने पर भी, दाँत गिर जाने पर भी, जीर्ण-शीर्ण-अ जाने पर भी, इन्द्रियोंके शिथिल पड़ जाने पर भी, उभरती व्यग्र आलिंगन और अनुरागपूर्ण उष्ण चुम्बनको चाहता है, तो मेरा दोष है?—होगा! महाराजकी मृत्यु हो गई है।—अब मैं नहीं हूँ।—आज मैं जो चाहे कर सकती हूँ—स्वेच्छाधीन हूँ कैसा उल्लास है!—हाँ, बदला लूँगी—संभोग करूँगी; संको है? बचपनमें धर्म दिया है; मैं धीवरकी बेटी हूँ—अनन्त यौ

[ अलक्षित भावसे शाल्वका प्रवेश। ]

शाल्व—रानी!

सत्य०—( चौंककर ) सौभराज?

शाल्व—महाराजकी मृत्यु हो गई।

सत्य०—सुन चुकी हूँ!

शाल्व—आजसे—

सत्य०—क्या कहते थे?

शाल्व—आजसे महारानी स्वतन्त्र—स्वाधीन हैं!

सत्य०—सो जानती हूँ राजासाहब।

शाल्व—तो फिर—( आगे बढ़ता है। )

सत्य०—ठहरो लंपट! याद रखना, मैं हस्तिनापुरकी महारानी हूँ!

शाल्व—हस्तिनापुरकी महारानी! अब इस चकमेकी क्या जरूरत! मैं हस्तिनापुरके शीश महलमें, एक महीनेसे अधिक हुआ, अति-रूपसे ठहरा हुआ हूँ। तुम जानती हो, मैं तुम्हारे रूपके द्वारका क्षुक हूँ।—आज तुम बन्धन-मुक्त हो!

सत्यवती—सोचनेके लिए समय दो।

शाल्व—सोचनेका समय बीत चुका।

सत्य०—( अनमने भावसे ) ऋषिवर, तुमने यह शाप-रूप वर क्यों या था?—ना ना, जाओ—चले जाओ—अपने देशको लौट ओ।

शाल्व—अब यह संकोच क्यों; आओ— ( आगे बढ़ता है। )

सत्य०—सावधान! सुलगती हुई लालसाकी आगको मत भड़का-ो।—यह ज्वालामुखी पर्वत है! जाओ, हट जाओ; इस हृदयमें जीरसे जकड़े हुए काम-केसरीको कुपित मत करो।

शाल्व—क्यों— ( हाथ पकड़ता है। )

सत्य०—चले जाओ—तुम्हारा यह काम-स्पर्श आज मेरे सारे रीरको रोमांचित कर रहा है।—चले जाओ। ( हाथ छुड़ा लेती है। )

शाल्व—यह कैसी मूर्ति है! ( पीछे हट जाता है। )

सत्य०—ना ना प्रियतम। जो डूब ही रही हूँ तो इसी जलमें डू-ंगी। आग और हवाका साथ हो गया है—तो अब मेरा यह जीवन र-खार ही हो जाय। तो फिर—आज—इस शून्य जीवनको प्रलयका न्धकार आकर ढक ले। वह अन्धकार आज महाशून्यमें चक्कर खाती ुई दो ज्वालामयी पृथ्वियोंके समान दो अभिशप्त आत्माओंको प्रदीप्त रेगा!—आओ प्रियतम— ( हाथ पकड़ती है। )

[ भीष्मका प्रवेश । ]

भीष्म—ठहर नारी ।—ओः कैसा घृणित है ! कैसा भयानक ! बीभत्स है ! यह भी विश्वमें है ?—दयामय ! यह भी क्या तुम्हारी स्टि जिनकी सृष्टि यह शान्तिमयी चन्द्रमाकी चाँदनी है, यह हरी-भरी पृथ्वी है, यह नक्षत्रोंसे अलंकृत नील आकाश है, यह स्वच्छ नदी है, यह पक्षियोंका मधुर संगीत है, यह सुगन्ध है, यह है, उन्हींकी सृष्टि यह भी है !—और स्नेहमयी रमणी ! यह भी तुमसे संभव है ? जिसके हृदयमें बहनकी प्रीति अप फैलाती है, कन्याका स्नेह सुगन्ध फैलाता हुआ फूलता है, हृदयसे धीरे धीरे वनिताका प्रेमालिंगन लहलहा उठता है; छातीसे माताकी सुस्निग्ध अमृतधारा झरती है; उसीके क्या यह भी संभव है ? जहाँ पर स्नेहकी गंगा बहती है, आत्मबलिदान अपनी झलक दिखाता है, वहीं पर क्या यह है ?—पापिनी ! अभी पिताकी लाश पड़ी हुई है—उसका सत्कार नहीं हुआ ! अभी पिताकी अन्तिम गर्म साँसोंसे महलकी गर्म बनी हुई है । अभी तक पिताका आत्मा तुझे घेरे हुए है। सावधान । पिताकी स्मृतिके अक्षय पवित्र तीर्थको गंदा न कर ( शाल्वसे ) और महाराज ! आज इस कालिमाराशिको तुम्हारे रसे धोऊँगा । लंपट ! तरवार निकाल । ( अपनी तरवार निकाल

सत्य०—देवव्रत !

भीष्म—चुप पापिनी । आज मैं अन्धा हो रहा हूँ । रहा हूँ कुछ नहीं जानता । ( शाल्वसे ) तरवार निकाल, या दूर अभी इस महलसे व्यभिचारी !

सत्य०—देवव्रत, सूनू तो, तुम आज्ञा करनेवाले कौन हो !

भीष्म—मैं भीष्म हूँ ।

सत्य०—देवव्रत ! इसी दम यह महल छोड़कर चले जाओ । मैं हस्तिनापुरकी महारानी आज्ञा देती हूँ ।

भीष्म—चला जाऊँगा । लेकिन उससे पहले इस राहके कुत्तेको दूर कर जाऊँगा ।—( शाल्वसे ) तरवार निकाल ।

शाल्व—मैं जाता हूँ । ( प्रस्थान । )

भीष्म—जाओ । अगर फिर कभी हस्तिनापुरमें पैर रक्खा तो शाल्वका धड़ ही घरको लौटकर जायगा । यह निश्चय जानना ।—जय हो महारानी !—मैं जाता हूँ । ( प्रस्थान । )

( सत्यवती क्रोधसे होठ चवाती हुई जाती है । )

---

## चौथा दृश्य ।

**स्थान**—गन्धर्वराज चित्रांगदका प्रमोदवन ।

**समय**—रात ।

[ गन्धर्वराज चित्रांगद, उसका मित्र चित्रसेन और सब मुसाहब बैठे हैं । सामने नाचनेवालियाँ खड़ी हैं । ]

चित्रसेन—मित्र ! सुना है, प्रबल प्रतापी हस्तिनापुरके महाराज शान्तनुका देहान्त हो गया है, जिनकी रानी अपूर्व सुन्दरी और अनन्त-यौवना है !

चित्रां०—अनन्तयौवना ?

चित्र०—तुमने सुना नहीं मित्रवर ? वह महर्षीके वरसे अनन्तयौवना है ।

चित्रां०—कौन ऋषि चित्रसेन ?

चित्र०—महर्षि पराशर !

चित्रां०—सम्राट् शान्तनु मर गये ? उनके पुत्र है ?

चित्र०—बड़े पुत्र देवव्रत हैं, जिन्हें लोग भीष्म कहते जगत्में अजेय हैं। उन्हें कोई नहीं जीत सकता।

चित्रां०—भीष्मको जगत्में कोई नहीं जीत सकता!

चित्र०—सुना है मित्र! किन्तु भीष्म इस समय वनवासे

चित्रां०—किस लिए ?

चित्र०—मालूम नहीं।

चित्रां०—तो इस समय हस्तिनापुरका सिंहासन शून्य है!

चित्र०—कौन कहता है सिंहासन शून्य है! उसी अब-ना रानीका बड़ा पुत्र आज हस्तिनापुरके राज्यका मालिक है।

चित्रां०—उसका क्या नाम है ?

चित्र०—उसका नाम चित्रांगद है।

चित्रां०—क्या नाम बताया ?

चित्र०—चित्रांगद।

चित्रां—चित्रसेन! मेरा जो नाम चित्रांगद है!

चित्र०—तो इसमें विचित्र क्या है ?

चित्रां०—उसका नाम चित्रांगद है ? सच कहते हो मित्र

चित्र०—बिल्कुल ठीक कहता हूँ, जैसे मेरा नाम चित्रसेन है वैसे ही उसका नाम चित्रांगद निश्चित है।

चित्रां०—उस पर चढ़ाई करो, आक्रमण करो।—सेना

[ सेनापतिका प्रवेश। ]

चित्रां०—सेनापति! हस्तिनापुरके राजाका नाम भी चित्र उसे पकड़कर ले आओ।



चित्र०—किस लिए मित्र ?

चित्रां०—मैं देखूँगा कि उसकी कैसी सूरत है ?

चित्र०—क्यों ?

चित्रां०—केवल कौतूहल पूर्ण करनेके लिए।

चित्र०—तुम क्या पागल हो चित्रांगद ?

चित्रां०—क्या कहा ?

चित्र०—तुम क्या पागल हो ?

चित्रां०—उसके बाद !

चित्र०—उसके बाद क्या !

चित्रां०—तुमने क्या नाम लेकर मुझे पुकारा ?

चित्र०—चित्रांगद कह कर, जो कि तुम्हारा नाम है।

चित्रां०—उठो, आओ तुम्हें गलेसे लगाळूँ। ( उठता है। )

चित्र०—( चित्रांगदके गले लगाने पर ) यह क्यों ?

चित्रां०—तुमने मुझे याद करा दिया कि मेरा नाम चित्रांगद है। ुवर सुनो, पृथ्वीमण्डल भर पर मैं ही अकेला चित्रांगद हूँ। और अगर यह नाम धारण करे तो वह चोरी है। उसके साथ मेरा िरोध है।—सेनापति !

सेनापति—महाराज !

चित्रां०—हस्तिनापुरका राजा मेरा प्रधान शत्रु है। युद्धकी तै- कर दो।

सेना—जो आज्ञा स्वामी। ( प्रस्थान। )

चित्र०—चित्रांगद ! मित्र, तुम्हारा सिर फिर गया है ! जिसका चित्रांगद है वही तुम्हारा शत्रु है ?

चित्रां०—अवश्य। वह अपना नाम मिटा दे—फिर मुझसे कोई झगड़ा नहीं है। वह मेरा बन्धु है—परम मित्र है।—गा इस संसारमें अकेला मैं ही चित्रांगद हूँ। प्रिय मित्र, मदिरासे भर दो। नाचो गाओ।

( सहेलियाँ नाचती—गाती हैं। )

गजल।

ढालो अमृत ढालो किशोरी चन्द्रवदनी सुन्दरी।
है जो तृषा आकुल अधीर उसे बुझाओ रसभरी॥
हर एक नसमें गर्म खून उमंगसे लहरा उठे।
ढालो अभी मदिरा, बना दो मस्त मुझको सुन्दरी॥
चौंरी डुलाओ त्यों सुगंधित शुभ वसन्ती वायुसे-
बस शान्तिसुख भर दो हृदयमें, सुघर सुरपुरकी परी॥
बाजें मृदंग सितार मुरली, ललित सारंगी बजे।
गाओ मधुर स्वरसे दिशायें, गूँज उट्ठें, किन्नरी॥
नाचो निराले हावभाव-दिखावसे, अनुरागसे—
मन्मथ-मथे मन और योंही बाण मारे सरसरी॥

( पर्दा गिरता है। )

---

## पाँचवाँ दृश्य।

**स्थान**—व्यासका आश्रम।

**समय**—प्रातःकाल।

[ व्यास और भीष्म। ]

व्यास—'सुख-सुख' करता हुआ मनुष्य निरन्तर नित्य मा फिरता है। वह खाने-पीनेमें, सोनेमें, सवारीमें, मान-सन्मानमें म वस्त्रोंमें और अनेकानेक व्यसनोंमें उसे खोजता फिरता है— नहीं पाता। मगर वह सुख बहुत सहज सरल अनायास ही अपने ही हाथमें है।

भीष्म—यह कैसे ?

व्यास—सुखकी विविध सामग्रियाँ मुझे नसीब नहीं हैं। लेकिन अपनी आवश्यकताओंको—अभावोंको—मैं आप अपने हाथों कम कर सकता हूँ। आमदनी न बढ़े, खर्चको तो कम कर सकता हूँ। लाभ सुलभ नहीं है, पर हानि तो सहज है। यह देखो, मेरी यह साधारण कुटी रहनेके लिए है, मृगछालाका आसन बिछानेके लिए है, वृक्षोंके बल्कल पहननेके लिए हैं, फल-मूल भोजनके लिए हैं, झरनोंका पानी पीनेके लिए हैं; धन-हीन सुख-सामग्री-हीन होने पर भी मुझे काहेकी कमी है ? अकिञ्चन ब्राह्मण होने पर भी मैं इस कुशोंकी कुटीरमें सम्राट् हूँ ।

भीष्म—महर्षि, तुम सम्राटके भी सम्राट् हो । कुशकी कुटीमें बैठे बैठे सारे भारतका शासन कर रहे हो । इसीसे आज मैं हास्तिनापुरका वीर युवराज, परशुरामका शिष्य भीष्म, तुम्हारे ज्ञानके द्वार पर कृपाका भिक्षुक हूँ ।

व्यास—तुम्हारी ज्ञानकी प्यास क्या मिटी नहीं देवव्रत ?

भीष्म—महोदय, ज्ञानकी प्यास क्या कभी मिटती है ?

व्यास—देवव्रत ! तुमने विष-पान किया है, औषध करो ।

भीष्म—सो कैसे ऋषिवर ?

व्यास—ज्ञान-विचार करना क्षत्रियका धर्म नहीं है । युद्धका मैदान ही क्षत्रियकी कर्मभूमि है।—जाओ। चिन्तना मत करो—विचार मत करो । काम करो । सोचनेके लिए मैं हूँ । जाओ, घर लौट जाओ ।

( प्रस्थान । )

[ माधवका प्रवेश । ]

भीष्म—एलो चाचा यहीं आगये । चाचा, चाचा !

( माधवकी ओर लपकते हैं । )

माधव—बेटा देवव्रत ? ( गलेसे लगाता है ) अभी जीते हो ?

भीष्म—चाचा मेरी मृत्यु मेरी इच्छाके बिना नहीं हो स इसीसे मेरा मरण नहीं हुआ। मेरे भाई चित्रांगद और विचित्र कुशलसे हैं ?

माधव—चित्रांगद और विचित्रवीर्य अभीतक बचे हुए हैं, लौटकर उन्हें देख पाऊँगा या नहीं, सन्देह है।

भीष्म—यह क्यों चाचा ?

माधव—गन्धर्वराज चित्रांगदने राज्य पर चढ़ाई की है। देवव्रत, राज्यको लौट चलो।

भीष्म—यह कैसे हो सकता है चाचा ? हस्तिनापुरमें जानेका मुझे अधिकार ही क्या है ?—मुझे रानीने देशसे निकाल दि

माधव—महारानी कौन होती हैं ? महाराज शान्तनुकी मौत राज्यके राजा तुम हो। आओ देवव्रत, चलो। राजदण्ड लो, सिं पर अधिकार करो, और द्वितीय रामचन्द्रके समान साम्राज्यका करो।

भीष्म—ना चाचा, मैंने जन्मभरके लिए राज्याधिकार छोड़ दि

[ व्यासका फिर प्रवेश। ]

व्यास—तो भी तुम क्षत्रिय हो ! जाओ देवव्रत। राज्यकी करो। आर्त्तका उद्धार करो। बैरियोंका दल जिस समय स्पर्द्धासे होकर देशपर आक्रमण करने आ रहा है उस समय क्या क्षत्रि आँखें मूँदकर सोना चाहिए ! जब क्षत्रिय अपने धर्मको छोड़ दें यह स्वर्णभूमि भारत रसातलको चला जायगा।

भीष्म—जो आज्ञा [illegible] ! चरणोंमें प्रणाम करता हूँ।

( प्रणाम करना। )

व्यास—तपस्वीके आशीर्वादसे तुम्हारे सब विघ्न दूर हों! जाओ भीष्म!

( माधव और भीष्म कुछ दूर आगे बढ़ते हैं। )

माधव—( आगे सहसा रुक कर ) यह क्या देवव्रत! यह क्या?—यह क्या? सारे आकाशमें घन-घोर मेघोंने फैलकर अन्धकार छा दिया है। बिजली चमक रही है। प्रबल आँधी चली आती है। बिजली रह रह कर कड़कती है।

भीष्म—( दूर पर देखकर ) यह क्या! कुछ भी नहीं सूझता।—ऋषिवर!

व्यास—डर नहीं है देवव्रत! ब्राह्मणका काम ब्राह्मण करेगा!—मेघराशि उड़ जाय। आँधी थम जाय। अन्धकार दूर हो जाय।

( फिर प्रकाश होता है। )

भीष्म—( दूर पर देखकर ) एक अलंघ्य पर्वत हस्तिनापुरकी राह रोके खड़ा है।

व्यास—अगर व्यासमें तपस्याका बल हो तो पर्वत चूर्ण हो जाय।

( पर्वत चूर्ण हो जाता है। )

व्यास—चले जाओ देवव्रत। कोई भय नहीं है। कोई बाधा नहीं है।

( माधव और भीष्मका प्रस्थान। )

[ महादेव और पार्वतीका प्रवेश। ]

महादेव—पार्वती, तपस्याकी शक्ति देखी!—( आगे बढ़कर ) वत्स व्यास!

व्यास—कौन हो तुम?

महादेव—शंकर।—मैं तुम पर प्रसन्न हूँ। ऋषिवर, जो चाहो, वर माँगो।

व्यास—यही माँगता हूँ कि तपोबलसे मनुष्य-जातिका हि
सकूँ। यही प्रार्थना है देव।

महा०—तथास्तु। तुम्हारी कीर्ति अमर रहे। ( सबका प्रस्था

---

## छठा दृश्य।

**स्थान**—काशिराजका प्रमोदवन।

**समय**—तीसरा प्रहर।

[ अम्बिका और अम्बालिका। ]

गीत। ठुमरी पंजाबी ठेका।

उजले बादल उड़े जा रहे, संध्या-किरण-प्रभा-छवि-छाये।
जगशोभाकी विजयपताका, ज्यों उड़ती बहु रंग दिखाये॥
हम भी हिल-मिल चलो उड़ चलें, परिस्तानमें मौज मनाये।
मलय-पवनमें देह छोड़कर, नील गगनमें पर फैलाये।
देखो कैसे देख पड़ें नर, देखो कैसी भूमि सुहाये।
जीवन क्या केवल चिन्ता है? केवल नीरस काम चलाये॥
क्या होगा यह सोच साचकर, कर ले जीवन भोग भला ये।
नहीं तो जग है केवल मिट्टी, जीवन बच रहना कहलाये॥

अम्बिका—अच्छा गाना है।

अम्बालिका—बड़ा सुन्दर है!

अम्बि०—हम आप ही गीत बनाकर, आप ही गाकर—

अम्बालि०—आप ही मगन हैं!

अम्बि०—ऐसा बहुत कम देख पड़ता है; ( गानेके स्वर
“उजले बादल उड़े जा रहे।”

अम्बालि०—( वैसे ही स्वरसे ) “संध्या-किरण-प्रभा-छवि-छाये



अम्बिका—मुझे कविताके भाव खूब सूझ पड़ते हैं।

अम्बालि०—और 'तुक' तो मेरी जीभ पर ही रक्खी रहती है। यहाँ 'छवि-छाये' की तुकका मिलना और साथ ही भावको बनाये रखना बहुत ही कठिन हो उठा था।

अम्बि०—हम दोनों बहनोंकी जोड़ी बहुत अच्छी मिली है।

अम्बालि०—दो रत्न हैं!

अम्बि०—लेकिन बड़ी दीदीका ढंग और ही है! न गीत ही गा सकतीं हैं—

अम्बालि०—और न कविताकी तुक हीं मिला सकतीं हैं।

अम्बि०—सदा उदास रहती हैं।

अम्बालि०—अभीतक ब्याह नहीं हुआ है न! इसीसे!

अम्बि०—अच्छा दीदीने अभीतक ब्याह क्यों नहीं किया?

अम्बालि०—ठीक यही मैं भी सोच रही थी।

अम्बि०—बहन तू ब्याह करेगी?

अम्बालि०—करूँगी क्यों नहीं!

अम्बि०—जानती है, तेरा वर कैसा होगा?

अम्बालि०—तुम्हीं बताओ, कैसा होगा?

अम्बि०—जानती है, वर कैसा होगा?—ठहर, जरा आँखें मूँदकर तेरे वरका ध्यान कर लूँ। (बैठकर आँखें मूँदती है।)

अम्बालि०—मैं भी ध्यान करती हूँ। (वैसे ही बैठकर आँखें मूँदती है।)

अम्बि०—मैं तेरे वरको देख रही हूँ।

अम्बालि०—देख रही है? अच्छा, कैसा है?

अम्बि०—बाएँ टेढ़ी माँग है,

अम्बालि०—लंबीसी है नाक।

अम्बि०—पूरा जैसे स्वाँग है,

अम्बालि०—बहती रहती नाक ॥
अम्बि०—कान होठ दोनों कटे,
अम्बालि०—बाल मैलकी खान ।
अम्बि०—दाँत बड़े बिरले फटे,
अम्बालि०—तनमें तनिक न तान ॥
अम्बि०—विद्या बुद्धि जरा नहीं,
अम्बालि०—मस्तक खाली खोल ।
अम्बि०—शेखी मारे सब कहीं,
अम्बालि०—भीतर पोला ढोल ॥
अम्बि०—मुँह जैसे सिल हो टँकी,
अम्बालि०—मधुके छत्ते कान ।
अम्बि०—आँखें पलकोंसे ढँकी,
अम्बालि०—बोली जैसे बान ॥
अम्बि०—अनुरागसे रीता रहे—
अम्बालि०—जीता रहे ! जीता रहे !
अम्बि०—नित भंग भी पीता रहे—
अम्बालि०—जीता रहे ! जीता रहे !
अम्बि०—आहा, अगर हम दोनों सौतें होतीं !
अम्बा०—खूब होता । क्यों ?
अम्बि०—केवल परस्पर झगड़ा किया करतीं ।
अम्बालि०—और फिर मेल कर लेतीं ।
अम्बि०—ईश्वर करे, वही हों ! हम सौतें ही हों ।
अम्बालि०—जिससे जीवनभर हम दोनों अलग न हों ।
अम्बि०—(स्नेहके साथ) अम्बालिका !

अम्बालि०—( स्नेहके साथ ) अम्बिका !

( गले लगकर एक दूसरेका मुँह चूमती हैं । )

अम्बि०—ओ दीदी ! दीदी रे दीदी !

अम्बालि०—साथमें सुनन्दा भी है ।

अम्बि०—छिप रहो—छिप रहो ।

अम्बालि०—छिप रहो—छिप रहो । ( दोनों आड़में हो जाती हैं । )

[ बातें करते करते अम्बा और उसकी सखी सुनन्दाका प्रवेश । ]

सुनन्दा—इसीके लिए रानीके साथ राजाका झगड़ा है । राजा जितना ही कहते हैं, रानी उतना ही गरम पड़ती हैं, और रानी जितना कहती हैं, राजा भी उतना ही गरम पड़ते हैं ।

अम्बा—मैं अगर ब्याह नहीं करूँ तो इसमें हर्ज ही क्या है ?

सुनन्दा—तुम्हारा ब्याह हुए विना दोनों छोटी बहनोंका ब्याह कैसे होगा ?—तुम तो समझती हो !—अब तुम इतनी नन्हीं नहीं हो ।

( अम्बा सोचती है । )

सुनन्दा—दोनों छोटी बहनोंके ब्याहमें रुकावट बनकर, पिता-माताके लिए अशान्तिका कारण बनकर, संसारकी बोली-ठोलीका पात्र बनकर रहना क्या अच्छा है ?

अम्बा—संसारकी बोली-ठोली कैसी ?

सुनन्दा—संसारके लोग तुमको देखकर कहेंगे, यह राजकन्या एक राजकुमारकी त्यागी हुई है। हस्तिनापुरका युवराज गर्व करेगा—"यह कामिनी मेरे ऊपर ऐसी रीझी हुई थी कि इसने मेरे सिवा और किसीसे ब्याह ही नहीं किया ।"

अम्बा—( सोचकर ) तुमने ठीक कहा सुनन्दा ।—जाओ, मातासे जाकर कहो—मैं ब्याह करूँगी ।

सुनन्दा—अब मैंने समझा, तुम बड़े बापकी लायक लड़की जाकर रानीजीसे कहती हूँ। ( प्रस्थान।

अम्बा—हाँ ब्याह करूँगी।—किससे ?—यह सोचनेकी क्या है! विष खाकर मरूँ, या जलमें डूबकर मरूँ—मरनेके अन्तर होनेसे क्या बनता-बिगडता है! मैं ब्याह करूँगी, और ब्याह करूँगी, जिसे सबसे अधिक घृणाकी दृष्टिसे देखती हूँ।(प्र

( अंबिका और अम्बालिका दबे पैरों बाहर निकलती हैं।)

अम्बि०—सुना!

अम्बालि०—( जाती हुई अम्बाकी ओर उँगली उठाकर ) हुश!

अम्बि०—दीदी तो गई।

अम्बालि०—फिर लौट पड़ी थी—अब गई।

अम्बि०—मैंने कहा था न ?

अम्बालि०—बिल्कुल ठीक कहा था।

अम्बि०—दीदी ब्याह करेगी!

अम्बालि०—वही तो।

अम्बि०—पर क्यों करेगी, यह समझमें नहीं आया।

अम्बालि०—कुछ भी नहीं।

( अंबिका गीत गुनगुनाती हुई टहलती है। और अम्बालिका उस अन्तरा अलापती है।)

अम्बि०—( एकाएक थमकर ) अच्छा औरतें ब्याह क्यों करती

अम्बलि०—और इन दाढ़ी-मूछोंवाले मर्दोंसे!

अम्बि—हम ब्याह नहीं करेंगी, क्यों बहन!

अम्बालि०—अच्छी बात है! ( दोनों गाती हैं। )

खयाल—विहाग।

मलय पवनमें हिलमिल उड़कर, परिस्तानको जावेंगी।
केवल फूलोंका मीठा मधु, पीकर मौज मनावेंगी॥
शयन केतकी-सुवाससंचित रच, उस पर सो जावेंगी।
चारु चन्द्रमाकी किरणोंमें, सुखसे खूब नहावेंगी॥
कविता व्यजन डुलावेगी औ प्रेम दिखावेगा सपने।
परी सहचरी होंगी, देंगे देव हृदय, हम पावेंगी॥
सन्ध्या मेघ-दुकूल, इन्द्रधनु चन्द्रहारसा पहनेगी।
करनफूल तारोंके होंगे, तम चादर दरसावेगी।
भाप साथ नभ चढ़ें, बूँदसँग धरती पर फिर आवेंगी।
नदियों सँग सागर जावेंगी, आँधीके सँग गावेंगी॥

---

## सातवाँ दृश्य।

### स्थान—युद्धका मैदान।

### समय—दिन।

[ युद्ध करनेके लिए उद्यत हस्तिनापुरके महाराज चित्रांगद और गन्धर्वराज चित्रांगद तरवार खींचे खड़े हैं। ]

गन्धर्व—माताका दूध छोड़कर, छोटे बच्चे, तुम युद्धभूमिमें क्यों आये ो ? हथियार रख दो, मैं तुम्हें जानसे नहीं मारूँगा। सिर्फ अपने रथ-की चोटी पर जंजीरसे बाँधकर अपने विजय-गौरवके समान अपने नगरको जाऊँगा।

कुमार चित्रां०—मेरी सब सेना नष्ट हो गई है, तो भी मैं प्राण रहते कभी हथियार नहीं रक्खूँगा। हार नहीं मानूँगा। माताके आशीर्वाद-से इस युद्धमें मैं अमर हूँ। उन्होंने मेरे मस्तक पर अपने चरणोंका रज लगाकर कहा है—माताने कहा है—"मैं अगर सती हूँ तो बेटा चित्रांगद, तुम युद्धमें जय पाकर लौट आओगे।" वे आशीर्वादके वाक्य अभीतक मेरे कानोंमें गूँज रहे हैं।

गन्धर्व०—तो फिर मैं क्या करूँ वीर। करो, युद्ध को हाथमें लो। अपनेको बचाओ वीर।

( दोनों लड़ते हैं। कुमार चित्रांगद चोट खाकर गिर जाते हैं।

गन्धर्व०—जय प्राप्त कर चुका। अब विजयगर्वके साथ पुरमें प्रवेश करूँगा।—सेनापति! सेनापति! (

[ माधवके साथ भीष्मका प्रवेश। ]

माधव—कुमार इस जगह हैं वत्स! जो सोचा था वही देखो, चित्रांगद पृथ्वी पर पड़े हुए हैं—

भीष्म—( आग्रहके साथ ) जीते हैं या मर गये?

माधव—( देखकर ) मर गये! मिट्टीके ढेलेके समान अचल —शरीर बर्फसा ठंडा पड़ गया है—साँस भी नहीं चलती।— चित्रांगद।

भीष्म—( भराई हुई आवाजमें ) चाचा! यह शोक जगह नहीं है।

[ गंधर्वराजका फिर प्रवेश। ]

भीष्म—तुम्ही क्या गन्धर्वराज वीर चित्रांगद हो?

गन्धर्व०—हाँ।—तुम कौन हो?

भीष्म—मैं भीष्म हूँ!

गन्धर्व०—नाम मैंने सुना है।

भीष्म—गन्धर्वराज, यह बालककी हत्या किस लिए की?

गन्धर्व०—हत्या नहीं की है वीर। युद्धमें मारा है।

भीष्म—युद्ध? इसे युद्ध कहते हैं? दुधमुहे बच्चेको डींग मारना क्या तुम्हें सोहता है गन्धर्वराज! मनुष्यसे तुम हो। तुम्हारा यह दुर्बलों पर अत्याचार, जबरदस्ती स्वाधीनता

शान्तिभंग करना और यह दर्प दिखाना क्या गन्धर्वोंके ईश्वरको सोहता है?—किस लिए यह युद्ध तुमने ठाना है वीर?

गन्धर्व०—दिग्विजय करनेके लिए निकला हूँ। इसी कारण यह युद्ध ठाना है।

भीष्म—यह युद्ध नहीं, दस्युओंका रोजगार है वीर!

गन्धर्व०—गन्धर्व लोग हीन मनुष्यजातिसे कभी बातचीत नहीं करते।

भीष्म—अच्छा। पर हत्या करते हैं! अब तुम अपने राज्यको लौट जाओ गन्धर्वराज।

गन्धर्व०—मनुष्य, उसके पहले हस्तिनापुरके राजसिंहासन पर अधिकार करूँगा। सुना है, शान्तनुकी रानी अनन्तयौवना है। देखूँगा कैसी है वह। देखूँ अगर—

भीष्म—सावधान! सम्राज्ञीके लिए अगर कोई अपमानका शब्द कहा तो संसारसे तुम्हारा नाम उठ जायगा—सिर धड़से अलग होकर दमभरमें धरती पर लोटने लगेगा।

गन्धर्व०—उद्धत युवक। हस्तिनापुरकी राह छोड़ दे।

भीष्म—हस्तिनापुरमें घुसनेका तुम्हें अधिकार नहीं है।

गन्धर्व०—मेरी राह कौन रोकेगा?

भीष्म—मैं भीष्म।

गन्धर्व०—हट जाओ, हस्तिनापुरकी राह छोड़ो।

भीष्म—कुशलसे अपने राज्यको लौट जाओ, कहता हूँ। भीष्मके जीते रहते शत्रु हस्तिनापुरमें पैर नहीं रख सकता।

गन्धर्व०—तो युद्ध करो।

भीष्म—युद्ध, किससे? (बलपूर्वक गन्धर्वराजका हाथ उमेठकर तरवार छीन लेते और फेंक देते हैं।)

भीष्म—जाओ, अपने राज्यको लौट जाओ। और जो है
हूँ, सो सुनो।—दुर्बलके ऊपर कभी अत्याचार न करना। इ
करना। चाहे जितने बड़े तुम हो, याद रक्खो, तुमसे भी
संसारमें हैं। अगर न भी हों, तो प्रकृति तुम्हारे किये हुए है
अत्याचारको नहीं सहेगी। तुम भी इस ब्रह्माण्डके नियमके द

(गन्धर्वराज चित्रांगदका प्रस्थान।)

भीष्म—महर्षि व्यास, तुमने ठीक कहा—" क्षत्रियका
है—शास्त्रचर्चा नहीं। मैं मूढ़ हूँ। अभिमानमें पड़कर क्षत्रियका
ड़कर मैंने ही यह सर्वनाश किया!—स्वर्गके देवगण, क्षमा क

माधव—चित्रांगद! चित्रांगद! रुधिरसे भीगे हुए मुँह कि
धूल पर क्यों पड़े हुए हो?—वत्स!—प्राणाधिक!—

भीष्म—ना, तू क्षत्रियका बालक है! तुझे यही सोहता
देशके लिए जीवन और देशके हितके लिए मृत्यु—यही तो
वीरका, कर्त्तव्य है—धर्म है! यही तुझे सोहता है! मैं भ
ऐसी ही सेज पाऊँ—ऐसे ही सो जाऊँ।—खुले हुए नील
नीचे युद्धभूमिमें ऐसी ही अन्तिम शय्या बिछी हो, सामने मरण
सागर उमड़ रहा हो, उसका शब्द सुन पड़ रहा हो—चारों
रका कोलाहल मचा हो।

(पर्दा गिरता है।)

---

# तीसरा अङ्क ।



## पहला दृश्य ।

**स्थान**—गंगातट पर काशिराजका प्रमोदवन ।

**समय**—सन्ध्यासे कुछ पहले ।

[ हथियारबंद भीष्म अकेले खड़े हैं । ]

भीष्म—यह वही कुंजवन है; वही दूर तक बहनेवाली, हिल्लोल-ल्लोलमयी, पवित्र प्रवाहवाली गंगा है। वही शान्त सन्ध्या है; वैसे धीरे धीरे मंद मृदु स्निग्ध सुगन्धपूर्ण पवन डोल रहा है । ठीक ी जगह, इसी सन्ध्याके समय, इसी बरगदके तले !—वह दिन र आजका दिन ! बीचमें बीस वर्षका अन्तर पड़ गया है ! इस क्षके नीचे गंगातट पर जरा बैठकर विश्राम कर लूँ । ( प्रस्थान । )

[ माधवका प्रवेश । ]

माधव—जबसे यहाँ आये हैं तबसे देवव्रत इतने उदास—इतने ातर क्यों हैं ? मुझसे भी बात नहीं करते । क्यों ? कौन जाने !— इ लो, पेड़की डालमें तरवार टाँगकर जमीन पर लेटे हुए एकटक उस र ताक रहे हैं ।—ना ! उन्हें अकेले न रहने दूँगा । ( प्रस्थान । )

[ अम्बिका और अम्बालिकाका प्रवेश । ]

अम्बि०—ढंग कुछ ऐसे देख पड़ते हैं कि ये लोग अखीरको हम गोंका ब्याह किये बिना नहीं छोड़ेंगे !

अम्बालि०—हम लोगोंका ब्याह किये बिना जैसे इन लोगोंको द ही नहीं आती ।

अम्बि०—और हम लोगोंको भी अब इसमें कोई आपत्ति
क्यों बहन ?

अम्बालि०—हाँ। अब हम लोगोंकी अवस्था भी ब्याहने
गई है।

अम्बि०—सो—हो तो गई ही है।

अम्बालि०—इसीको स्वयंवरा कहते हैं !

अम्बि०—आप ही वर चुन लेना होता है न, इसीसे
कहते हैं !

अम्बालि०—— मैया रे !

अम्बि०—क्या होगा !

अम्बालि०—सब राजा लोग आये हैं ?

अम्बि०—कबके आगये हैं !—वे केवल रात बीतनेकी
रहे हैं।

अम्बालि०—जान पड़ता है, इस रातको उन्हें नींद ही नहीं

अम्बि०—केवल मुँह बाये पूर्वकी ओर ताकते रहेंगे !

अम्बालि०——अच्छा, इसी समय बड़ी दीदी भी स्वयंवरा

अम्बि०—क्यों—होंगी क्यों नहीं !

अम्बालि०—लेकिन उनकी अवस्था बहुत हो गई है।

अम्बि०—अवस्था बहुत होनेसे क्या होता है—देखनेमें
उतनी उमर नहीं जान पड़ती।

अम्बालि०—बल्कि हम लोगोंसे छोटी जान पड़ती हैं।

अम्बि०—बिलकुल एकहरा डील है न !

अम्बालि०—लेकिन यह निश्चय है कि पिताजी दीदीको
उमर छुपाकर ब्याहे देते हैं।

अम्बि०—देते हैं—देते हैं। तेरा उसमें क्या!—तूने इनमेंसे किसी राजाको देखा है?

अम्बालि०—एलो! देखा क्यों नहीं।

अम्बि०—भला कोई तुझे पसंद आया है?

अम्बालि०—आया क्यों नहीं!

अम्बि०—कौन आया है?

अम्बालि०—सुनेगी? (कानमें कुछ कहती है।)

अम्बि०—दूर बेहया!

अम्बालि०—दुर कलमुही! (दोनों जोरसे हँसती हैं।)

अम्बि०—अरे वह दीदी है, दीदी!—

अम्बालि०—दीदी! दीदी!

अम्बि०—अभी हम लोगोंको नहीं देखा है।

अम्बालि०—आप-ही-आप कुछ बक रही है।

अम्बि०—चुप।

अम्बालि०—हुश्

(दोनों छिप रहती हैं।)

[चिन्तित भावसे अम्बाका प्रवेश।]

अम्बा—रंग बिरंगी पताकाओंसे पुरी सुशोभित हो रही है। फाटकके ऊपर शहनाईकी रागिनी आनन्दकी मधुर वर्षा कर रही है। मांगलिक बाजोंका शब्द गली गली गूँज रहा है।—लेकिन जान पड़ता है, वह पीत पताका मेरे रक्तसे रँगी हुई है, और यह फाटककी ऊँची अंटिया पर शहनाई नहीं, मेरे बलिदानका बाजा बज रहा है।—कलेजा धड़क रहा है। बारबार दाहनी आँख फड़क रही है।—इस कुंजवनमें कौन है?—(हँसकर) अम्बिका और अम्बालिका हैं! दोनों ही कबूतरियोंकी तरह बेखटके खेल रही हैं।

(प्रस्थान।)

[अंबिका और अंबालिका निकल आती हैं।]

अम्बि०—सुना?

अम्बालि०—क्या?

अम्बि०—दीदी हमें कबूतरी बना गईं?

अम्बालि०—बना गईं, अच्छा किया।

(अंबालिका गाने लगती है। अंबिका भी उसका साथ देती है।)

लावनी।

जो न विश्वमें विश्वव्यापी हार्दिक प्रेम प्रकट होता।
जन्म वृथा था, तो जीवन भी मरुकी भूमि बिकट होता॥
कुंजोंमें, वृक्षोंमें, देखो हरेक लतामें पत्तोंमें।
एक प्रकृति बहु रंग दिखाती फूलोंके इन छत्तोंमें॥
विविध गन्ध फैलाता अनुपम प्रेम यहाँ पर खिला हुआ।
देख पड़े बस यही, हृदय है सबका सबसे मिला हुआ॥
जो न विश्वमें विश्वव्यापी० ॥ १ ॥
वह है केवल चिन्ता करना, जोड़-हिसाब लगाना बस।
अंक खींचना, रुपए गिनना, दिनभर जान खपाना बस॥
यह है आँखें मूँद मजेसे मनमें होकर खूब मगन।
लिये सहारा तकियेका यों बंसी सुनना, लगा लगन॥
जो न विश्वमें विश्वव्यापी० ॥ २ ॥
वह है सबसे केवल रूखे सूखे तर्कोंका करना।
यह है केवल गले लगाना, आशिक होकरके मरना॥
दिलमें देना जगह, हृदयमें रखना, चखना रुचिका रस।
प्रेम दृष्टिसे देखा करना, हँसना—केवल हँसना बस॥
जो न विश्वमें विश्वव्यापी० ॥ ३ ॥
केवल तुष्ट पुष्ट वह करता—भूखलगे खाना पाना।
यह है केवल आँख मूँदकर मधुरस पीना मनमाना॥
धूल और काँटोंमें केवल वह दौड़ाना, पीड़ा है।
खाना हवा चाँदनीमें यह नौका पर जलक्रीड़ा है॥
जो न विश्वमें विश्वव्यापी० ॥ ४ ॥

अम्बि०—अरे यह कौन है ?

अम्बालि०—हाँ बहन, यह कौन है ?

अम्बि—इसने सब मिट्टी कर दिया ।

अम्बालि०—ए: ।

अम्बि०—अबकी नहीं भागेंगे ।

अम्बालि०—ना ! अबकी आफतका सामना करेंगे ।

अम्बि०— चुप ।

अम्बालि०—चुप !

[ चिन्तितभावसे भीष्मका प्रवेश । ]

अम्बि०—किसी तरफ नहीं देखता ।

अम्बालि०—कुछ सोच रहा है ।

अम्बि०—जान पड़ता है, प्रेमके फंदेमें पड़ा हुआ है ।

अम्बालि०—पूछ लिया जाय !

अम्बि०—( आगे बढ़कर ) मैं कहती हूँ ( खाँसना )—मैं कहती हूँ—महाशय !

( अम्बालिका आगे बढ़कर खाँसती है । भीष्म चौंककर ठहर जाते हैं । )

अंबि०—आप कौन हैं ?

अम्बालि०—कौन वर्ण हैं ?

अम्बि०—कौन जाति हैं ?

अम्बालि०—देवता हैं ?

अम्बि०—या दैत्य ?

अम्बालि०—या गन्धर्व ?

अम्बि०—या किन्नर ?

अम्बालि०—या यक्ष ?

अंबि०—या राक्षस ?

अंबा०—या—

भीष्म—( डरे हुए भावसे ) मैं—मैं—

अंबि०—ओः ! आप हैं ?—आदमी पहलेहींसे कह दे

अंबालि०—आपको बताना नहीं पड़ेगा, पहचान लिया आप यहाँ ?

अंबि०—इस समय ?

अंबालि०—क्या सोचकर ?

भीष्म—जी । मैं—सो—

अंबि०—ना, इस तरह बननेसे काम नहीं चलेगा।

अंबालि०—हम इन बातोंको पसंद नहीं करतीं ।

अंबि०—पहले आप यह बताइए, यहाँ आप कुछ सोचकर हैं ?—

अंबालि०—या राह भूलकर चले आये हैं ?

अंबि०—प्रश्न यही है ।

अंबालि०—सीधी बात है ।

भीष्म—मेरा यहाँ—

अम्बि०—पहले मेरी बातका जवाब दीजिए ।

अंबालि०—ना, पहले मेरी बातका जवाब दीजिए !

अम्बि०—( बनावटी क्रोधसे ) अंबालिका !

अंबालि०—( वैसे ही भावसे ) अम्बिका !

भीष्म—मैं—मैं जानता नहीं था कि—

अंबि०—यह खूब संभव है । न जानना ही बहुत संभव



भीष्म—मैंने सोचा था कि—

अंबालि०—सो सोचा तो होगा ही !

अम्बि०—सो अच्छा ! आप जब जानते नहीं थे कि—

अंबालि०—आपने सोचा था कि—

अम्बि०—तब तो कुछ कहना ही नहीं है ।

अंबालि०—मामला ही खतम हो गया ।

अम्बि०—अब प्रश्न यह है कि आप—

अंबालि०—हैं कौन ?—यही प्रश्न है ।

भीष्म—मैं हस्तिना—

अम्बि०—किसने कहा कि आप हस्ती ( हाथी ) हैं ?

अंबालि०—आप हस्ती नहीं हैं, या अश्व नहीं हैं, प्रश्न यह नहीं है ।

अम्बि०—प्रश्न तो यह है कि आप हैं कौन ?

अंबालि०—सीधी बात है ।

भीष्म—मैं—

अम्बि०—सोच-समझ कर जवाब देना ।

अंबालि०—संक्षेपमें ।

भीष्म—मैं भीष्म—

दोनोंबालिका—ओ बाबा ! ( पीछे हटती है । )

अम्बि०—आप—आप—आप हैं—

अंबालि०—भीष्म । बेशक अचरजकी बात है ।

भीष्म०—इसमें तुमने अचरज क्या देखा ?

अम्बि०—अचरज नहीं है ?

अंबालि०—ओ बाबा !

भीष्म—अब तुम बताओ, कौन हो ?

अम्बि०—हम ?—हम कौन हैं ?—एलो ! (जोरसे हँ

अंबालि०—हम ? ओ बहन ! ( जोरसे हँसती है। )

अम्बि०—हम—हम हैं।

अंबालि०—बस !

भीष्म—तुम काशीनरेशकी कन्या हो ?

अंबि०—अरे पहचान लियारे—पहचान लिया !

अंबालि०—ठीक जान लिया !

अंबि०—महाशय भीष्म ! आपने कैसे जाना कि—

अंबालि०—हम काशीनरेशकी कन्या हैं ?

अंबि०—क्या देखनेसे जान पड़ता है ?

अंबालि०—मत्थे पर लिखा है ?

अंबि०—सो जब जान ही लिया तब स्वीकार क अच्छा है।

अंबालि०—बेशक !

अंबि०—हाँ महाशय—

अंबालि०—हम काशीनरेशकी कन्या हैं। ये बड़ी हैं

अंबि०—और ये छोटी हैं।

अंबालि०—“उमर बड़ी होती नहीं, बड़ा जगतमें ज्ञा

भीष्म—तुम उनकी बहनें हो ?

अंबि०—‘उनकी’ ? किनकी ?

अंबालि०—इस ‘उनकी’ के भीतर ‘वे’ कौन हैं ?

भीष्म—अर्थात्—

अंबि०—‘अर्थात्’ की जरूरत नहीं है। ‘वे’ कौन



अंबालि०—अभीतक नहीं समझी ?

अंबि०—ओ समझ गई।

अंबालि०—महाशय, अब आपके कहनेकी जरूरत नहीं है।

अंबि०—आप जब ( इशारेसे )

अंबालि०—और वे जब ( इशारेसे )

अंबि०—ओ! यह अच्छा जोड़ मिलेगा।

अंबालि०—मालूम भी खूब अच्छा होगा।

अंबि०—लेकिन आपका चेहरा—

अंबालि०—देखें।

अम्बि०—वही तो—

अंबालि०—यह तो आपने बड़े भारी खटकेमें डाल दिया।

भीष्म—क्यों?

अम्बि०—आप हैं भीष्म।

अंबालि०—यही नाम बताया है न?

भीष्म—हाँ देवी।

अम्बि०—वही तो।

अंबालि०—हूँ! चिन्तामें डाल दिया।

भीष्म—क्यों?

अम्बि०—आपका चेहरा तो भीष्म ऐसा नहीं है।

अंबा०—बिलकुल ही नहीं।

भीष्म—तुमने पहले क्या कभी उन ( भीष्म ) को देखा है?

अंबि०—ना। लेकिन चेहरा देखकर जान पड़ता है, आपका नाम चन्द्रकान्त है।

अंबालि०—या ऐसा ही कुछ और होगा।

भीष्म—क्यों?

अंबि०—सो तो नहीं जानती, लेकिन—

अंबालि०—ऐसा ही माळूम पड़ता है।

अंबि०—आपका चेहरा—कुछ गंभीर अवश्य है।

अंबालि०—लेकिन भीष्म ( भयानक ) नहीं है।

अंबि०—ऐसे चेहरेके साथ मैं तो कभी ब्याह न करती।

अंबालि०—और नाम भी जरा नीरस है।

अंबि०—तो फिर महाशय भीष्म! हम जाती हैं।

अंबालि०—हम लोगोंका ब्याह है न! हाथमें बहुतसे दान रक्खे हैं!

( दोनों जाना चाहे

अंबि०—( फिरकर ) महाशय, कुछ खयाल न करना।

अंबालि०—( फिरकर ) पसंद नहीं आये, क्या करें।

अंबि०—लेकिन दीर्दाके साथ—

अंबालि०—हो तो अच्छा। जोड़ी मिल जायगी।

(दोनोंका हँसते हँसते

भीष्म—दोनों बालिकायें सुन्दरी और आनन्दमयी हैं। जैसे योंका निर्जन संगम हो।—कोई काम नहीं है, केवल हँसना औ हृदयस्थलमें केवल निर्मल नीलिमा क्रीड़ा करती है, और केवल अवारित संगीतमुखर स्वच्छ उच्छासपूर्ण जल तट-भूमिमें आक है। दोनों किशोर और सुन्दर चम्पेकी कलियाँ अपनी ही सुवा हो रही हैं, और कोई काम नहीं है, उषाके प्रकाशमें धीमी झोकोंसे नित्य परस्पर एक दूसरेके शरीर पर गिर गिर पड़ती है शान्त पहाड़ी झरनेके झरनेकी मधुर ध्वनि और उसकी प्रतिध्व वह काहेका शब्द है?

[ दस सशस्त्र सिपाहियोंके साथ शाल्वका प्रवेश। ]

शाल्व—खबर ठीक थी!—यही भीष्म है!—सिपाहियो! झपट र पकड़ लो।

भीष्म—( आश्चर्यके साथ ) कौन! सौभराज?

शाल्व—आगे बढ़ो। स्वाँगकी तरह सबके सब खड़े क्या हो?—ाक्रमण करो, देखते नहीं हो इस समय वीर शस्त्रहीन हैं?

भीष्म—यह क्यों सौभराज?

शाल्व—यह हस्तिनापुरका महल नहीं है भीष्म। यह खुला हुआ दान है। यहाँ तुम्हारे बलकी परीक्षा होगी।

भीष्म—ओ समझ गया। अच्छी बात है। ( तरवार खींचना चाहते ) यह क्या! तरवार!—ए लो! तरवार तो वहीं छोड़ आया!

शाल्व—पकड़ लो—बाँध लो!

( भीष्म पर सिपाही आक्रमण करते हैं। भीष्म हाथोंसे युद्ध करते करते ।चार सिपाहियोंको गिराकर स्वयं धरती पर गिर पड़ते हैं। )

शाल्व—बाँध लो। ( सिपाही भीष्मको बाँधते हैं। )

शाल्व—बस अब क्या देखते हो! मार डालो।—लेकिन उससे हले, भीष्म, हस्तिनापुरके अपमानका यह बदला है—देखो। (लात मारता है।)

भीष्म—मेरी तरवार! मेरी तरवार!

शाल्व—यह लो, देता हूँ। ( फिर लात मारता है।)

[ तरवार लिये माधवका प्रवेश। ]

माधव—यह क्या, देवव्रत धरती पर पड़े हैं,—चारों ओर सिपाही ! पास ही सौभराज शाल्व खड़ा है। मामला क्या है?

शाल्व—दूर खड़ा हो ब्राह्मण!

भीष्म—तरवार! चाचा, मेरी तरवार—जरा मुझे दे दो।—

शाल्व—( सिपाहियोंसे ) मारो । जल्द मारो ।

( सिपाही भीष्म पर भाले चलाना चाहते हैं

माधव—एक निहत्थे वीरकी हत्या करनेके पहले ब्रह्म-हत्या

( भीष्मको अपने शरीरसे ढक

[ सैनिकसहित धीवरराजका प्रवेश । ]

धीवर०—किसकी मजाल है ! ( शाल्वके सिपाहियोंके सा तानकर खड़ा हो जाता है। )

शाल्व—मारो—मारो—अभी, इसी घड़ी—

धीवर०—मेरे खड़े रहते!—( भीष्मसे ) कुछ डर नहीं —(अपने साथियोंसे ) लठैत भाइयो !

शाल्व—तुम कौन हो !

धीवर०—मैं धीवरोंका राजा हूँ ।

शाल्व—धीवरोंका चौधरी ?

धीवर०—हाँ मैं धीवरोंका चौधरी ही हूँ ! लेकिन चौधरी भी इतना जानता है कि जिसके हाथमें हथियार नहीं पर हथियार नहीं चलाना चाहिए ।

माधव—शाबास धीवरराज !

शाल्व—हट जाओ ।

धीवर०—कभी नहीं। जान दे दूँगा। मगर अपने जीते जी ऊपर वार न करने दूँगा ।—( अपने साथियोंसे ) लाठीवाले बाँधकर खड़े तो हो जाओ भाइयो ! जरा देखूँ तो यह कैसा

( तरवार घुमा

( इधर मौका पाकर माधव भीष्मके बंधन काट डालते हैं । भीष्म और तरवार लेकर खड़े हो जाते

भीष्म—अब इसकी जरूरत नहीं है । आओ सौभराज—

( शाल्व अपने सिपाहियोंके साथ भागना चाहता है । )

धीवर०—यह नहीं हो सकता बच्चा !

अपने साथियोंके साथ धीवरराज शाल्वकी राह रोककर खड़ा हो जाता है । )

भीष्म—युद्ध कर—क्षत्रियकुलकलंक !

शाल्व—( भीष्मके पैरों पर तरवार रखकर, हाथ जोड़कर, घुटने टेक कर ) क्षमा करो भीष्म ।

धीवर०—(लात मारकर शाल्वको धरती पर गिराकर उसकी छाती पर बैठ-जाता है ) ले क्षमा करता हूँ ।—बर्छा भोक दूँ ! ( बर्छा उठाता है । )

( शाल्व प्रार्थनापूर्ण दृष्टिसे भीष्मकी ओर देखता है । )

भीष्म—छोड़ दो । ( शाल्वसे ) अपनी तरवार लो महाराज !

( शाल्वकी तरवार उसे देते हैं । )

धीवर०—अच्छा, कुमार कहते हैं इससे छोड़े देता हूँ । लेकिन इस धीवरोंके चौधरीको याद रखना छत्री महाराज !

( शाल्व उठकर जाना चाहता है । )

भीष्म—ठहरो सौभराज !　　　( शाल्व खड़ा हो जाता है । )

भीष्म—सुनो सौभराज ! निहत्थे बन्दीकी हत्या करना क्षत्रियका धर्म नहीं है । याद रखना । यहाँ तक कि जो लात मारे, वह भी यदि क्षमा माँगे तो उस लात मारनेका भी बदला लेनेकी जरूरत नहीं होती ।—जाओ ।　　　( अपने सिपाहियों सहित शाल्वका प्रस्थान । )

माधव—मामला क्या था देवव्रत !

भीष्म—ये भी क्षत्रिय हैं !

धीवर०—छोड़ दिया भैया ?

भीष्म—धीवरराज ! तुम साहसी पुरुष हो ।

धीवर०—खुले मैदानमें यदि निकल पाऊँ तो फिर मैं किसीको नहीं डरता !—सिर्फ घरमें अपनी घरवालीको डरता हूँ ।

भीष्म—क्षत्रिय इस तरहके होते हैं।—परशुरामने क्या
अब इस बातको जाने दो।

( माधव और धीवरराज साथ साथ चलते हैं। )

माधव—तुम यहाँ कैसे आये !

धीवर०—ब्याह करने।

माधव—क्यों ! तुम्हारी स्त्री ?

धीवर०—बहुत ही झगड़ा करती है।

---

## दूसरा दृश्य।

स्थान—काशीनरेशका महल।

समय—प्रातःकाल।

[ काशीनरेश और राजकुमार। ]

काशी०—कैसा आश्चर्य है ! रातको मेरे प्रमोदवनमें—

राज०—वे लाशें सौभराज शाल्वके आदमियोंकी हैं
प्रमाण पाया गया है।

काशी०—लेकिन उन मृत शरीरों पर हथियारका कोई
नहीं है ?

राज०—नहीं पिताजी !

काशी०—कल शामको बागमें अंबिका और अंबालिकासे
भेट हुई थी ?

राज०—हाँ हुई थी।

काशी०—यही तो सन्देहकी बात है !—लेकिन भीष्म
करेंगे ! मतलब क्या है।—कुछ समझमें नहीं आता। अच्छा
जाकर स्वयंवरकी तैयारी करो। ( राजकुमारका प्र

काशी०—चिन्ताकी बात है ! ठीक ब्याहके पहले—

[ माधवका प्रवेश । ]

माधव०—आप काशीनरेश हैं !

काशी०—हाँ ।—ब्राह्मण !—( प्रणाम करके ) मैंने आपको नहीं हचाना !

माधव—मैं पहले स्वर्गवासी महाराज शान्तनुका सखा था । इस समय उनके पुत्रोंका अभिभावक हूँ ।—हस्तिनापुरके युवराज देवव्रत भीष्मने हस्तिनापुरके महाराज विचित्रवीर्यके लिए आपकी दोनों छोटी कन्याओंको माँगने मुझे आपके पास भेजा है ।

काशी०—यह क्या ब्राह्मण ! यह तो स्वयंवरसभा है !

माधव०—तो महाराजको प्रार्थना अस्वीकार है ?

काशी०—निश्चय !

माधव—मैंने भी यही सोचा था !—जय हो !　　( प्रस्थान। )

काशी०—यह क्या ढंग है !

[ सुनन्दाका प्रवेश । ]

सुनन्दा—महाराजको रानी साहबा जरा भीतर बुला रही हैं ।

काशी०—क्यों !

सुनन्दा—बड़ी कुमारी बहुत रो रही हैं ।

काशी०—रो रही है ?—क्यों ?

सुनन्दा—मालूम नहीं ।

काशी०—मैं आता हूँ, तुम चलो ।

( सुनन्दाका प्रस्थान । )

काशी०—ये सब बातें निश्चय ही किसी होनहार अनिष्टकी सूचना र रही हैं ।—कुछ समझमें नहीं आता क्या होगा !　　( प्रस्थान । )

## तीसरा दृश्य।

**स्थान**—काशी, स्वयंवर सभा।

**समय**—प्रातःकाल।

[क्षत्रिय राजालोग और मन्त्रीसहित धीवरराज बैठा है। पास ही सूत और भाट बगैरह खड़े हैं।]

शाल्व—काशीराज कहाँ हैं?

राजकुमार—वे कन्याओंको लिये आरहे हैं।

१ राजा—(धीवरराजकी ओर इशारा करके) यह कौन है!

राजकु०—हाँ यह कौन है?—तुम कौन हो जी?

धीवर०—मैं धीवरराज हूँ।

राजकु०—क्यों भाई!—तुम यहाँ किस लिए आये हो!

धीवर०—मैं भी एक स्त्रीका उम्मेदवार हूँ।

राजकु०—उम्मेदवार कैसे?

धीवर०—मैं ब्याह करूँगा।

राजकु०—तुम? तुम कौन जाति हो?

धीवर०—धीवर।

राजकु०—मल्लाह?

धीवर०—नहीं, धीवर।

राजकु०—मैं पूछता हूँ, तुम्हारा रोजगार तो मछली पकड़ना

धीवर०—अच्छा समझ लो कि यही है, तो क्या बुरा है? कि फँसानेकी अपेक्षा तो मछली पकड़ना हजार दर्जे अच्छा है।

राजकु०—दमाद फँसाना कैसा?

धीवर०—नहीं तो यह और क्या है! कुछ बेचारे भले घ योंके लड़कोंको न्योता देकर बुलाना और उनकी पीठ पर सद

एक गधेका बोझ लाद देना—इससे तो मछली पकड़ना बहुत अच्छा है । फिर मछली खाई जाती है, दमादको कोई खाता नहीं ।

राजकु०—यह क्या बक रहा है !

शाल्व—इसे बाहर निकाल दो राजकुमार ।

धीवर०—निकाल दोगे ! निकाल तो दो देखें !

राजकु०—यह क्षत्रियोंकी सभा है । यहाँ धीवरको आनेका अधिकार नहीं है ।

धीवर०—मैं राजा हूँ ।

शाल्व—धीवर राजा कैसा ?

धीवर०—मैं हस्तिनापुरके महाराजका ससुर हूँ ।

राजकु०—कैसे ससुर ?

धीवर०—महाराज शान्तनुने मेरी बेटी मत्स्यगन्धाको मुझसे माँगकर उसके साथ अपना ब्याह किया है ।

राजकु०—सच ?

धीवर०—बिल्कुल ही अनजान बन गये। देखते हो मन्त्री ? बिल्कुल अनजान बन गये । देखते हो ?

मन्त्री—जी हाँ ।

धीवर०—'जी हाँ' क्या ।—कहो 'हाँ महाराज' । यह सदा याद रक्खो कि मैं राजा हूँ ।

राजकु०—क्षत्रिय लोग नीच जातिकी लड़की ले सकते हैं, लेकिन किसी नीच जातिवालेको अपनी लड़की दे नहीं सकते ।

धीवर०—तब तो यह एक बड़ी भारी कुरीति है ।—क्यों मन्त्री !

मन्त्री—हमारे महाराजका घराना यहाँ आये हुए किसी राजाके घरानेसे कम नहीं है ।

राजकु०—धीवरका और घराना !—वह तो स्वतः हि और नीचजाति है।

धीवर०—मन्त्री ! ये लोग मेरा अपमान कर रहे हैं। दे

मन्त्री—जी, सो तो देख ही रहा हूँ।

धीवर०—फिर 'जी'! कहो, 'देखता हूँ महाराज'।

राजकु०—उठ जाओ।

धीवर०—क्यों?

शाल्व—तुम यहाँ क्या करोगे?

धीवर०—ब्याह करूँगा।

राजकु०—सीधी तरह न उठोगे तो आदमी गर्दना देकर देगा।

धीवर०—क्या गर्दना देकर?

राजकु०—हाँ।

धीवर०—गर्दना?

राजकु०—गर्दना।

धीवर०—मन्त्री—

राजकु०—उठो आसनसे। नहीं तो—

धीवर०—क्यों! उठूँ क्यों!—मन्त्री!

मन्त्री—( कानमें कहता है ) राजासाहब आसनसे उठ आ

धीवर०—क्यों? क्यों? आसनसे क्यों उठूँ? आसनसे—

मन्त्री—पहले उठ आइए, फिर बात कीजिएगा। नहीं तो

धीवर०—नहीं तो क्या?

मन्त्री—नहीं तो अपमान होगा।



धीवर०—सच, अपमान होगा?

मन्त्री—ए लीजिए अपमान हुआ ।

धीवर०—ऐं—ऐं—

मन्त्री—उठिए । नहीं तो सब इज्जत गई !

धीवर०—ऐं—( उठता है। )

मन्त्री—अब बाहर निकल चलिए ।

धीवर०—बाहर क्यों निकल चलूँ ?

मन्त्री—पहले निकल चलिए । नहीं तो—

धीवर०—अपमान होगा क्या !

मंन्त्री—होनेमें बाकी क्या है। चलिए—

धीवर०—बापरे ।—चलो चलो। (जाते जाते लौटकर) लेकिन—

मन्त्री—फिर 'लेकिन'—चले आइए ।

(हाथ पकड़कर खींच ले जाता है।)

शाल्व—इसे यहाँ आने किसने दिया ?—लो वे महाराज आरहे हैं।

[ शंखध्वनिके साथ काशिराज और घूँघट काढ़े हुए उनकी तीनों सज्जिता कन्याओंका प्रवेश । ]

द्वारपाल—महाराजकी जय हो ! (बाजा बजता है ।)

काशिराज—महाराजवृन्द ! आप लोगोंके पधारनेसे मेरा राज्य मेरा महत्त्व और मेरी सभा धन्य हो गई । ( वन्दीजन पढ़ते हैं । )

वन्दे रत्नप्रभवमधिपं राजवंशप्रदीपं ।
शत्रुत्रासं प्रबलमतिशः क्षेममौलिं वरेण्यम् ॥
धन्या काशिस्त्वयि समुदिते धन्यमेतत्कुटीरं।
आगच्छ स्वःप्रतिमनगरीं स्वागतं ते क्षितीश ॥

काशि०—सब राजालोग आगये ?

राजकु०—हाँ पिताजी ।

काशि०—मेरी प्यारी बड़ी कन्या अंबा! तो फिर अब

रुचिके अनुकूल वरका वरण करो।

(अंबा अपनी सखी सुनन्दाके साथ जाकर एकदम शाल्वके कं

डालना चाहती है। इतनेहीमें माधवके साथ भीष्म प्रवेश करते

भीष्म—ठहरो।

(सब चौंककर उनकी ओर देखने लगते हैं। अंबा रुक

काशि०—(आगे बढ़कर) महामति भीष्म! आओ,

भीष्म—बैठनेकी जरूरत नहीं है काशिराज। मैं यहाँ

होकर नहीं आया। मैं ब्याह करना नहीं चाहता। मेरे

आसन भी नहीं डाला गया।

काशि०—तो फिर मैं क्या हस्तिनापुरके युवराजके आ

आनेका कारण पूछ सकता हूँ?

भीष्म—मैं काशिराजकी छोटी दोनों कन्याओंको

महाराज विचित्रवीर्यके लिए माँगता हूँ।

काशि०—सो कैसे होगा युवराज! यह तो स्वयंवर स

भीष्म०—सो मैं जानता हूँ काशिराज। तो भी मैं

इन दोनों कन्याओंको चाहता हूँ। अगर महाराज मेरे इ

स्वीकार न करेंगे तो मैं इन कन्याओंको बलपूर्वक हरकर ले

काशि०—कुमार! यह असंभव है।

भीष्म—तो महाराज मुझे क्षमा करें! मैं इन दोनों कन्

लिये जाता हूँ। जिसमें ताकत हो वह मुझे रोके। आओ

(अंबाका हाथ

शाल्व—इतनी हिम्मत! (तरवार खींच

काशि०—निश्चय ही कुमारका सिर फिर गया है।

स्वयंवर-सभामें बिना बुलाये आकर—

भीष्म—जानता हूँ महाराज कि इस स्वयंवरमें हस्तिनापुरके राजा- क्यों नहीं निमन्त्रण दिया गया । इसका कारण यही है कि मान महाराजकी माता धीवरकी कन्या है । आप लोगोंने ले ही मृत महाराज शान्तनुके ससुर धीवरराजको इस सभासे निकाल र कर दिया है। लेकिन भीष्म अपने जीते रहते अपने पिताका मान कभी नहीं होने देगा—यह याद रखिएगा। हस्तिनापुरके पति महाराज विचित्रवीर्यकी स्त्रीके रूपमें मैं इन कन्याओंको लिये ा हूँ। जिसमें शक्ति हो, वह मुझे रोके।

शाल्व—महाराजगण !

(सब राजे सिंहासनों परसे उठकर भीष्मके विरुद्ध तरवारें खींच लेते हैं।)

भीष्म—सैनिको !

[ दश सशस्त्र सैनिकोंका प्रवेश । ]

भीष्म—इन कन्याओंको अपने घेरेमें लेजाकर मेरे रथ पर बिठा कोई राहमें रोके तो शस्त्र चलानेमें संकोच न करना। (माधवसे) ा, आप इनके साथ जाइए।

(सैनिकगण तीनों कन्याओंको घेर कर ले जाते हैं। माधव भी साथ जाता है।)

भीष्म—अब महाराजाओ ! अगर आप लोग एक एक करके या सब कर, हस्तिनापुरके महाराजके विरुद्ध खड़े होना चाहते हैं तो अकेला ा आप सबको युद्धके लिए आह्वान करता है।

शाल्व—आक्रमण करो।

(सब मिलकर भीष्म पर आक्रमण करते हैं।)

भीष्म—तो फिर बाहर आओ। इस विवाह-सभाको तुम्हारे रक्तसे षित नहीं करूँगा।

(तरवार घुमाते हुए और अपनेको बचाते हुए चलते हैं।)

शाल्व—यहीं पर मार डालो। (राह रोकता है।)

भीष्म—तो फिर यहीं हत्याकाण्ड शुरू हो! (राजाओंपर

( पाँच छः राजा भीष्मकी तरवार खाकर जमीन पर गिर पड़ते हैं और शाल्व भी घायल होकर गिर पड़ता है )

---

## चौथा दृश्य।

**स्थान**—हस्तिनापुरके महलका एक हिस्सा।

**समय**—तीसरा प्रहर।

[ सत्यवती अकेली । ]

सत्यव०—मेरा लड़का ब्याहा गया, और मुझे उसकी मुझसे राय लेनेकी भी जरूरत नहीं समझी गई! अपने ऐसी घृणित हूँ?

[ विचित्रवीर्यका प्रवेश । ]

विचित्र०—मा मा तुमने सुना? ( खाँसता है। )

सत्य०—क्या बेटा!

विचित्र०—सब राजा एक ओर थे और दादा तो भी ( खाँसता है ) इस युद्धमें दादाकी जीत हुई!

सत्य०—सुना है बेटा!

विचित्र०—दादाके बराबर वीर तीन लोकमें नहीं है।

सत्य०—तुझे दुलहिनें पसंद आईं?

विचित्र०—( सिर झुकाकर ) नहीं मा।

सत्य०—क्यों बेटा! वे क्या सुन्दरी नहीं हैं?

विचित्र०—सुन्दरी हैं! लेकिन ( खाँसी ) मेरी प्रकृति प्रकृतिसे मेल नहीं खाती। ( खाँसी )



सत्य०—क्यों बेटा!

विचित्र०—वे बहुत चपल हैं, सदा हँसती बोलती रहती हैं, सजीव और मैं रोगी हूँ, मैं उदास रहता हूँ, (खाँसी) मेरे मनमें तेज नहीं है।

सत्य०—क्यों बेटा !

विचित्र०—न-जाने क्यों। मुझे जान पड़ता है, जैसे मैं न-नें कौन हूँ ! ( खाँसी ) न-जानें कहाँसे आया हूँ ! पृथ्वीके साथ मेल ही नहीं खाता ! ( खाँसी ) मैं जीता हूँ, इसका अनुभव करनेकी क्ति भी जैसे मुझमें नहीं है, कभी कभी मुझे सन्देह होता है कि मैं ता हूँ या मर गया । ( खाँसी ) मा, इन रानियोंको मैं प्यार न कर गा। लेकिन ( खाँसी ) उनको देखना अच्छा लगता है—कारण ाँसी ) वे सुन्दरी हैं; उनका गाना सुनना अच्छा मालूम पड़ता है; ाँसी ) कारण, उनकी आवाज मीठी है, सुरीली है। नहीं तो—

सत्य०—बेटा विचित्रवीर्य ! तुझे दुःख काहेका है ? तूं राजाका है—तुझे काहेकी कमी है। क्यों तेरा चेहरा सदा उदास रहता है ?

विचित्र०—मुझे कोई कमी नहीं है, यही तो सबसे बढ़कर दुःख ा। अगर मैं किसी अभावका अनुभव करता तो जान पड़ता है, उसे करके सुख पाता। मैं राजपुत्र हूँ। मुझे कुछ नहीं करना पड़ता। लिए जो कुछ करना है—उसे और लोग किये देते हैं। मैं सभीके का पात्र एक खिलौना हूँ। मैं जैसे खिलौना हूँ—जीवित मनुष्य ं। इसीसे शायद मेरा जीवन एक महाशून्य है, महा अवसाद है। ऊँ, देखूँ, दादा कहाँ हैं। ( प्रस्थान। )

सत्य०—कैसा आश्चर्य है ! ब्याहके बादसे तो लड़का जैसे और शिथिल—और भी निर्जीव हो गया है।

( सिर झुकाकर सोचते सोचते प्रस्थान। )

[ चिन्तित भावसे भीष्मका प्रवेश । )

भीष्म——उस दिन बालिका थी, आज वह पूर्ण युवती है वही हाव भाव, वही दृष्टिपात—सब वही है। केवल एक नई वि... क्षोंमें खेलती है वह अपूर्व है। उसे मैंने पहले कभी नहीं देखा दुबली हो गई है। पीली पड़ गई है। उस देहलताको जवानी जैसे जैसे छापे लेती है। जैसे वसन्तके समय नये पल्लव निकल आती हैं वैसे ही जवानीके आनेसे उसकी देहलता यह क्या, फिर क्यों हृदय चंचल हो रहा है! प्रलोभनको दलित कर रक्खा है, तो भी उसका ढका हुआ गंभीर स्व... फूटे हुए नगाड़ेकी तरह बज उठता है।——मनुष्यका मन दुर्बल है!

[ अंबाका प्रवेश । ]

भीष्म——( चौंककर ) तुम कौन हो!

अम्बा——काशीके राजाकी कन्या अम्बा।——जरा इ... राज, भला देखूँ, तुम पहचान सकते हो? चुप क्यों हो ठीक याद नहीं आता! याद करा दूँ।——एक दिन उ... गंगातट पर, महलके पासवाले प्रमोदवनमें, बरगदके नीचे जिसके आगे तुमने अपने मुँहसे यह कहकर कि "तुम्हारे आया हुआ भिक्षुक हूँ," परिचय दिया था, बनेहुए मैं हूँ। याद आया युवराज?

भीष्म——( सिर झुकाकर ) याद पड़ता है!

अम्बा——'याद पड़ता है!' विचित्र पुरुष हो! रूखे गणितके सत्य सिद्धान्तके समान ये वचन कह दिये!—त्रि... एक दिन, जिसके पिताके अतिथि थे; जो नित्य सबेरे

रंजन करने वाली—दिल बहलानेवाली—साथिन थीं; जिसके पास बैठ कर—हाथमें हाथ लेकर—नित्य जिसकी भोली बातोंको मुग्धकी तरह सुनते थे—जान पड़ता था, संसारमें और कोई देखनेकी चीज ही नहीं है; नित्य जिसके मुँहकी ओर ऐसे ताका करते जैसे जगत्में और कुछ देखनेकी चीज ही नहीं है; एक दिन, जिसके —

भीष्म—क्षमा करो देवी! उन बीती हुई बातोंको याद करनेसे क्या । आज तुम्हारे और मेरे बीच एक अपार सागर लहरें मार रहा है।

अम्बा—जानती हूँ युवराज! मैं तुम्हारे पास प्रेमकी भीख माँगने आई हूँ! तुम मुझे मेरे पिताके यहाँसे बलपूर्वक हर लाये हो, स्वयं नहीं आई। सच तुमने कहा—"मेरे और तुम्हारे बीच एक अपार सागर लहरें मार रहा है," या इससे भी अधिक यह कहा जाय तो ठीक है कि तुम और मैं दोनों एक ही मनुष्यलोकमें नहीं निवास करते। तुम अगर मनुष्यलोकके निवासी हो युवराज, तो मैं— स्वर्ग न पाऊँगी, नरकको जाऊँगी; पर मनुष्यलोकको लात मार दूँ।

भीष्म—क्यों देवी!

अम्बा—इसे जाने दो।—अब मैं तुमसे यह पूछती हूँ कि तुम बलपूर्वक छीनकर मुझे यहाँ क्यों ले आये हो?

भीष्म—स्वयंवर सभाकी गड़बड़ और कोलाहलमें मैं तुमको पहचान नहीं सका।

अम्बा—कोलाहलमें पहचान नहीं सके?—मिथ्यावादी—ठग, छोड़ दो।

भीष्म—आज्ञा दो देवी, मैं तुमको अभी तुम्हारे पि
आऊँगा।

अम्बा—नेक—बड़े ही नेक तुम हो। मगर रा
इतना परिश्रम तुम क्यों करोगे? जरूरत नहीं। पिता
जाऊँगी। अब मैं अपने पतिके पास जाऊँगी, मुझे छोड़

भीष्म—पतिके पास! देवि! तुम्हारा पति कौन है?

अम्बा—सौभराज शाल्व।

भीष्म—शाल्व तुम्हारा पति है? सर्वनाश! तुम्हारा तो
व्याह नहीं हुआ।

अम्बा—हो चाहे न हो—उसमें तुम्हारा क्या हानि
राज? हो चाहे न हो, अपने हृदयमें मैंने उनको अपना
लिया है। स्त्री सियारके समान दुष्ट धूर्त नहीं होती। वह
अस्थिर चंचल नहीं होती—पुरुषकी तरह वञ्चक नहीं हो
बार हृदयमें जिसे अपना पति मान लेती है वही आम
पर्यन्त उसका पति है।

भीष्म—शाल्वको तुम चाहती हो?

अम्बा—क्यों न चाहूँगी? तुम क्या समझते हो यु
पृथ्वी पर चाहनेके योग्य—प्रेमके पात्र—एक तुम ही
समझते हो कि हरएक घरमें स्त्रियाँ फूल-चन्दनसे तुम्हा
किया करती हैं?—हाँ मैं शाल्वको चाहती हूँ।

भीष्म—सावधान देवी। शाल्व नीच लंपट है।

अम्बा—सावधान युवराज। शाल्व मेरे पति हैं।

भीष्म—यह अपने हाथ अपनी हत्या करना है।



अम्बा—उसमें तुम्हारा क्या?

भीष्म—मेरा क्या देवी ? मैं अगर रोक सकता हूँ तो तुम्हारी इस त्महत्याको न रोकूँगा ? देवि, तुम और किसीको अपना पति पसंद लो । आत्महत्या मत करो ।

अम्बा—तुम्हारी भी बड़ी हिम्मत है ! तुमसे यह उपदेश कौन ना चाहता है ? मुझे छोड़ दो ।

भीष्म—आत्महत्या न करना देवी ।

अम्बा—मुझे छोड़ दो ।

भीष्म—यह मुझसे न हो सकेगा । क्षमा करना । बहन, मैं को इतना चाहता हूँ कि तुम्हारी यह आत्महत्या मुझसे न देखी यगी ।

अम्बा—तुम चाहो या न चाहो, उससे किसका बनता-बिगड़ता है। मेरे ऊपर तुम्हारा कुछ अधिकार नहीं है । ब्रह्मचारी ! मुझे छोड़ । मैं कसम खाती हूँ—जीवन और मरणमें सदा शाल्व ही मेरे पति —छोड़ दो राजदस्यु ।

भीष्म—तथास्तु बहन । द्वार खुला है । देवि, तुम अपने पतिके न जाओ । आशीर्वाद देता हूँ, तुम यशस्विनी होओ, ब्याहसे सुख गो !

अम्बा—तुम्हारा आशीर्वाद कौन चाहता है युवराज ? मेरे जाने- तैयारी कर दो—मैं हस्तिनापुरकी जहरीली हवा छोड़कर चली ऊँ ।

भीष्म—तथास्तु । तैयार हो जाओ । मैं तैयारी करता हूँ।

( अम्बा निष्फल क्रोधसे अपने होठ चबाती हुई जाती है । )

भीष्म—प्रिय बहन, अगर तुम जानतीं कि मेरे हृदयके भीतर तक प्रवृत्तियोंका कैसा युद्ध हो रहा था ! सच्ची वीरता यही है ।

बाहुबलसे जय प्राप्त करना एक तुच्छ बात है—यह के
क्तिकी साक्षी देता है। मनके मैदानमें खड़े होकर, अपने
साथ युद्ध करना, उसे हराना, मनुष्यकी यथार्थ शूरताका

[ माधवका प्रवेश। ]

माधव—देवव्रत !

भीष्म—क्यों चाचा !

माधव—विचित्रवीर्य बहुत रो रहा है। तुम जल्द चलो

भीष्म—रोता है ? क्यों ?

माधव—मालूम नहीं।

भीष्म—मैं जाता हूँ। उसे यहीं लिये आता हूँ। तुम
चाचा। कुछ कहना है। ( प्रस्थान। )

माधव—सब कुछ जैसे बिगड़ता ही चला जा रहा है।

[ सत्यवतीका प्रवेश। ]

सत्य०—कौन ? माधव ?

माधव—कौन ?—महारानी ?

सत्य०—देवव्रत कहाँ है ?

माधव—उन्हें खोजनेकी दरकार क्या है रानीसाहब ?

सत्य०—उससे जाकर कहो, मैं जरा उससे मिलना च

माधव—क्यों ?

सत्य०—मैं उससे, और तुमसे भी, पूछना चाहती हूँ कि
इस साम्राज्यकी कोई भी नहीं हूँ, राजपरिवारकी कोई भी
विचित्रवीर्यकी कोई भी नहीं हूँ ?

माधव—किसने कहा ?



सत्य०—कहनेका प्रयोजन नहीं है। कामोंसे तो यही देख

माधव—किस कामसे रानीसाहब ?

सत्य०—यहीं विचित्रवीर्यका ब्याह ही लेलो । काशिराजकी न्याओंको बलपूर्वक हर लाकर तुम दोनोंने बालक विचित्रवीर्यके साथ नका ब्याह कर दिया। मुझसे एक बार पूछा तक नहीं ! जैसे—

( गला रुँध जाता है। )

माधव—रानीसाहब ! बालकको यक्ष्मारोग हो गया है। वैद्यने कहा ा कि वह जितना प्रसन्न रहेगा उतना ही उसके शरीरके और मनके ए लाभ होगा।

सत्य०—फिर—

माधव—इसी लिए हम दोनोंने इन सुन्दरी हँसमुख आनन्दमयी लिकाओंको लेकर उसके साथ ब्याह दिया है ।

सत्य०—यह बात मुझसे पहले एक बार पूछ भी सकते थे।— यों चुप, क्यों हो गये ?

माधव०—इसका उत्तर रानीको पसंद न आवेगा।

सत्य०—तो भी मैं सुनना चाहती हूँ।

माधव—रानीने एक पुत्रको मार डाला है। दूसरे पुत्रकी हत्या हम हीं करने दे सकते।

सत्य०—सावधान ब्राह्मण !

माधव—आँखें किसको दिखाती है धीवरकी बेटी !

सत्य०—इतनी मजाल !—सिपाहियो ! इसे बाँध लो।

( सिपाही माधवको बाँध लेते हैं। )

सत्य०—कैदखानेमें ले जाओ। इस ब्राह्मणको सियारों और त्तोंसे नुचवाऊँगी। फिर जो होना होगा सो होगा।

[ भीष्मका फिर प्रवेश । ]

भीष्म—घरमें इतना गुल-गपाड़ा काहेका है ? ( क्र और फिर रानीकी ओर देखकर ) ओ ! समझ गया ।—क्र सिपाहियो !

सत्य०—( सिपाहियोंसे ) खबरदार !

भीष्म—खोल दो ! ( सिपाही बन्धन खो

सत्य०—देवव्रत ! ( भीष्म उधर न देखकर

माधव—रानी साहब ! क्या आज्ञा होती है ? ( घुटने टेककर ) त्वामभिवादये। (तुमको प्रणाम करता हूँ।) (सत्य

सत्य०—पृथ्वी, पैरोंके नीचेसे निकल जा !—औ लज्जा तथा घृणाके मारे, गलेमें इस अनादरकी रस्सीका मैं महाशून्यमें लटक जाऊँ । अग्निका प्रवाह जैसे मेरी न रहा है ! रोमरोमसे चिनगारियाँ निकल रही हैं ! मैं जैसे हूँ । यह आग मुझे जलाकर भस्म क्यों नहीं कर देती।

[ विचित्रवीर्यका प्रवेश । ]

विचित्र०—मा मा !

सत्य०—बेटा !—नहीं, मैं तेरी कोई नहीं हूँ । बालक वीर्य ! मैं अब तेरी मा नहीं हूँ ! मैं काली नागिन हूँ, रीला दाँत उखड़ गया है । मैं पुराने सूखेपेड़का ठूँठ हूँ, पल्लवों और फूलोंसे शोभित नहीं हो सकता । तू राजपुत्र भिखारिन हूँ ! जैसे मैं अब इस राज्यकी कोई नहीं हूँ, बालकक हूँ; जैसे—जैसे मैं रोगीके वमनको खानेवाली राहकी कुति तेरी मा नहीं हूँ । भीष्म तेरा भाई है । मैं तेरी कोई नहीं हूँ ! यह क्या बेटा ! तेरे लाल लाल गालों पर ये दो मोतियोंके क्यों ढुलक पड़े ! क्या हुआ बेटा ?

विचित्र०---मैं तुम्हारा कोई नहीं हूँ ?

सत्य०—कौन कहता है बेटा ?

विचित्र०—तुम कहती हो ।

सत्य०—ना ना मैंने झूठ कहा । सब झूठ है । तू मेरा सर्वस्व है ! इस सारमें मेरा और कौन है । दो आँखे थीं; एक आँख फूट गई, दूसरी आँख —बेटा तू है । तू मेरी आँखोंकी ज्योति है, मेरे शरीरका प्राण है, मेरी खका आहार है, मेरी प्यासका पानी है ।—आ बेटा, मेरी गोदमें आ । पापिनी हूँ, तो भी मा हूँ । मैं अपमानित, दलित, विश्वकी त्यागी ई हूँ, तो भी मा हूँ । मैंने तुझे गर्भमें धारण किया है, उसे नहीं किया ! बेटा, गोदमें आ—अपना सब अपमान भूल जाऊँ मेरे प्यारे पुत्र ! रे सर्वस्व आ । ( विचित्रवीर्यको छातीसे लगा लेती है । )

विचित्र०—भीतर चलो ! मैं तुम्हारी गोदमें सिर रखकर रोऊँगा । ( प्रस्थान । )

---

## पाँचवाँ दृश्य ।

**स्थान**—सौभराज शाल्वका प्रमोदभवन ।

**समय**—सन्ध्या ।

[ शाल्व और उसके मुसाहब बैठे हुए हँसी-दिल्लगी कर रहे हैं । मुसाहब ोग दिल्लगी करनेकी व्यर्थ चेष्टामें लगे हुए हैं । लेकिन जोर शोरकी हँसी सकी कमीको पूरा कर रही है । ]

१ मुसाहब—मुझे आश्चर्य मालूम पड़ रहा है महाराज, कि का-शिराजकी कन्याने ऐसा कुलटाके समान आचरण किया ।

शाल्व—जब मैंने सुना कि वह अपनी इच्छासे भीष्मके रथ पर जा ठी है तब धनुषबाण रख दिया ।

२ मुसाहब—सो महाराजने बहुत ठीक किया ।

शाल्व—नहीं तो भीष्मकी क्या मजाल थी कि मेरे हा
शिकार छीन कर ले जाता।

३ मुसा०—मैंने सुना है, इस राजकन्याके साथ हैं
युवराजका पहलेका प्रणय-सम्बन्ध था।

शाल्व—हाँ सो तो था ही!

४ मुसा०—तो फिर राजकुमारी महाराजके गलेमें जयम
क्यों आई—यह भी एक खटकेकी बात है।

शाल्व—इसमें क्या आश्चर्य है। (पाँचवें मुसाहबकी ओर दे

५ मुसा०—सो इसमें आश्चर्य क्या है! महाराजका चेह
हम मर्द होकर भी जब प्रेम-पाशमें पड़ जाते हैं, तब का
कन्याके लिए तो कुछ कहना ही नहीं है। (सब हँस द

१ मुसा०—तो फिर वह राजकुमारी भीष्मके रथ पर क्यों च

२ मुसा०—कुलटाओंके आचरण ही ऐसे होते हैं।

शाल्व—वह स्त्री पूरी तौरसे कुलटा है।

३ मुसा०—ब्याहके पहलेहीसे?

४ मुसा०—मैंने सुना था महाराज, भीष्मने उसका ल
दिया है।

शाल्व—भीष्म ब्रह्मचारी है न!

४ मुसा०—तो फिर वह भीष्मके पास कितने दिन रहे
यहाँ आना ही होगा।

शाल्व—आवेगी तो क्या, और न आवेगी तो क्या?

२ मुसा०—महाराजके एक सौसे अधिक सुन्दरी स्त्रियाँ हैं

शाल्व—एक अधिक या कम होनेसे क्या आता-जाता है!

३ मुसा०—यदि सचमुच ही वह राजकुमारी महाराजके पास लौट आवे ?

शाल्व—तो मैं उसे फिर भीष्मके पास लौटा दूँगा ।

४ मुसा०—हाँ; आकर नाचना चाहे तो नाचे ।

(शाल्व हँसता है और चौथे मुसाहबकी पीठ ठोकने लगता है। )

५ मुसा०—महाराजके हजारों वेश्यायें हैं । अब औरकी जरूरत ही क्या है ?

शाल्व—लो वे नाचनेवालियाँ आगईं । ये सब अम्बा ही तो हैं। गाओ नाचो—गाओ ।

[ नाचनेवालियाँ नाचती और गाती हुईं प्रवेश करती हैं। ]

गजल ।

वहा दे यह नाव साधकी तू बढ़ावमें, क्यों दहल रहा है ।
चढ़ा दे वस पाल और वह चल, गँवार नाहक मचल रहा है ॥
अजब तमाशा है, देख चलकर, उमंग जो हो तो फिर हो ऐसी ।
उठा है तूफान और आँधी, नदीका जल भी उछल रहा है ॥
वृथा है सब युक्ति और चिन्ता, पड़ा भी रहने दे दुःख पीछे ।
वहेंगे चिल्लायँगे हँसेगे, इसीमें अब जी वहल रहा है ।
अवश्य फिरना ही होगा रूखे कठिन किनारे पै, तू समझ ले ।
हिसाब करना ही होगा लेना औ देना सबसे जो चल रहा है ॥
जो नावको डूबना है डूबेगी; हमको मरना है तो मरेंगे ।
मरेंगे गोतेमें गँदला पानी जरासा पीकर, जो खल रहा है ॥

[ अंबाका प्रवेश । ]

१ मुसा०—यह और कौन आई !

२ मुसा०—सच तो है, यह और कौन आई !

४ मुसा०—सुन्दरी तो है !

३ मुसा० —महाराज इसकी ओर एकटक ताक क्या रहे हैं ?

शाल्व—रमणी, तुम कौन हो ?

अम्बा—मैं काशिराजकी कन्या हूँ।

शाल्व—ओहो पहचान गया—अम्बा!—बड़ा आश्च
किस मतलबसे आई हो? चुप क्यों हो रमणी?

अम्बा—काशिराजकी कन्या आज शाल्वके द्वार पर
स्थित है। तो भी क्या राजेन्द्र, मुझे अपनी प्रार्थना मुँहसे क

शाल्व—सचमुच आश्चर्यकी बात है! सुन्दरी, तुम्हारी
उत्तरोत्तर विस्मयमें डाल रही हैं!

अम्बा—याद है महाराज, स्वयंवरा होनेपर सभामें मैं तु
में जयमाला डालने गई थी। इस समय अपने परिणीत पतिके

शाल्व—सो क्या, मैं तुम्हारा पति हूँ?

अम्बा—जिस घड़ी मैंने तुम्हें वरमाला अर्पण की उसी
मेरे पति होगये महाराज। इसीसे मैं—

शाल्व—विचित्र स्त्री, तो क्या मैं समझूँ कि तुम मुझसे
भिक्षा माँगती हो!

अम्बा—यह पत्नीत्वकी भिक्षा माँगना नहीं है। यह पति
है। स्वयंवरकी सभामें जब तुम गये थे महाराज, तब मुझसे
भिक्षा माँगने गये थे। वह भिक्षा मैंने तुमको दी थी। उसके
बलसे भीष्म वीर इन दुर्बल हाथोंसे वह भिक्षा छीन ले गये
भिक्षाको फिर तुम्हारे भिक्षाके पात्रमें फेर लाई हूँ।

शाल्व—आश्चर्य है! बड़ा साहस है!—लौट जा नारी
यह दान नहीं चाहता।

अम्बा—नहीं स्वामी! मुझे अपनी भिक्षा लौटानेका, अधि
है। राजन्, जो भिक्षा दे डाली सो दे डाली! स्त्री जो देती है
दम दे डालती है—जन्म भरके लिए दे डालती है। इतने

नायास—अकातर भावसे—जगतमें इतना बड़ा दान और कोई नहीं
रता । एक हृदयरत्न, एक जीवन, एक बड़ी भारी आशा, एक बड़ा
री भविष्य, सुख, दुःख, स्वच्छन्दता, स्वाधीनता, ज्ञान, धर्म-कर्म-
न्ति—मोक्ष, जन्म-जन्मान्तर—सब कुछ—एक दिनमें—एक घड़ीमें
सको दे डालना, जिसको कभी पहले देखा तक नहीं, जिसका नाम
क पहले कभी नहीं सुना, जिसका पहलेका हाल कुछ नहीं मालूम,
सके बारेमें यह भी नहीं मालूम कि वह स्वर्गका देवता है या नर-
का कीड़ा है! ऐसे पुरुषको सर्वस्व दे डालना—इतना बड़ा दान कर
ना—स्त्रीके सिवा इस संसारमें और किसीसे नहीं हो सकता । महा-
ज, मैं फाँद पड़ी हूँ, मालूम नहीं—अमृतकी नदीमें या विषके कुंडमें—
हके आलिंगनमें या सर्पके दंशनमें! फाँद पड़ी सो फाँद पड़ी! मेरे
चि गिरनेको अब कोई रोक नहीं सकता! किसीमें इतनी शक्ति नहीं।

शाल्व—( मुसाहबोंसे ) बड़ा ही आश्चर्य है! मुसाहबो, ऐसी
ठ याचना करनेवाली राजकन्या तुमने और कभी देखी है।—
ओ सुन्दरी! सौभराज भीष्मकी जूठनको कभी ग्रहण नहीं करेगा।
ाओ, तुम्हारा पति भीष्म है । अगर पति चाहती हो तो उसीके
ास जाओ । और, अगर भीष्म तुमको नहीं चाहता तो मेरी सभामें
म भी रहो । मेरी इन सैकड़ों वेश्याओंके साथ तुम भी नाचो-गाओ।
तुमको भोजन और वस्त्र दूँगा ।

अम्बा—स्वर्गनिवासी देवराज! इस सिर पर अपना वज्र गिराओ।
इस कूड़ेके कुण्डमें मैं अपनेको डालने आई हूँ। गलेमें फंदा डालकर
रनेके लिए रस्सी नहीं मिली? कल्पवृक्षके फूलकी सुगन्ध छोड़कर
इस गलितकुष्ठकी दुर्गन्धदूषित वायु सेवन करने आई हूँ?—सौभराज!

मैं राजकन्या नहीं हूँ, कुल कामिनी नहीं हूँ, वारांगना हूँ पर लात मारो।

१ मुसा०—यह कैसा रूप है!

२ मुसा०—महाराज! औरत पागल हो गई है।

अंबा—पागल नहीं हूँ महाराज! तुम्हारे आश्रयको मैं नहीं आई हूँ। सड़े हुए मुर्दोंके कुण्डमें आत्मविसर्जन थी।—क्यों?—यह नहीं कहूँगी। यह प्रकाश असह्य हो आ, मेरे जीवनमें प्रलयका अन्धकार छा जा। उस घने भागकर छिप जाऊँ! यह एक भ्रमणशील लक्ष्यहीन जीता कुण्ड है।—यह नराधम है! यह नरकका कीड़ा है! पति बनाने आई थी! फाँसी लगानेको रस्सी नहीं मिली!

३ मुसा०—महाराज! जान पड़ता है, औरत आप दे रही है।

अंबा—तो फिर यहीं पर जीवन-नाटकका पर्दा गिर

( कमरसे कटार निकालना

२ मुसा०—निकाल दो।

शाल्व—भीष्मकी इस वेश्याको दूर कर दो।

अंबा—( कटार निकलकर ) तो मैं नहीं मरूँगी—तू म

( बिजलीकी तरह तेजीसे जाकर शाल्वके कटार भोंक देती है

( शाल्वको दे

सब मुसा०—यह क्या! यह क्या!

अम्बा—नरहत्या करनेवाली, पिशाची, कुलटा सब कुछ केवल भीष्मकी वेश्या नहीं हूँ।

( अट्टहास करके

[ आकाशमें शिव, पार्वती और व्यासका प्रवेश। ]

व्यास—विश्वंभर, आप क्या कह रहे हैं, कुछ मेरी समझमें नहीं आता। मेरे पिता पराशर हैं? माता सत्यवती है? पिता महर्षि हैं? माता धीवरकी कन्या है?

शिव—लज्जासे सिर क्यों झुकालिया ऋषिवर? पराशर ऋषि अवश्य थे तो भी मनुष्य—दुर्बल मनुष्य मात्र थे! तामस मुहूर्त्तमें अगर उनका स्खलन होगया तो उन्होंने युगव्यापी तप करके और शुष्क अध्ययन करके उसका प्रायश्चित्त कर डाला!—जाओ व्यास, अगर तुम खुद कामको जीत सको तो अपने पिताकी निन्दा करना। और काया और मनसे—बाहर और भीतर—तुम कामदेवको जीत सको, तो तुम महान् हो।

व्यास—विश्वभरमें किसीने कामदेवको नही जीता?

शिव—एक आदमीने जीता है।

व्यास—उसका क्या नाम है?

शिव—भीष्म।

व्यास—देवव्रत भीष्म?

शिव—हाँ एक देवव्रत भीष्म ही इस जगत्में कामदेवको जीतनेवाले हैं! इसीसे उनका भीष्म नाम पड़ा है। कामदेवको जीत लिया —इसीसे जगत्में भीष्म अजेय है।

व्यास—भीष्म कैसे अजेय हैं?

शिव—उन्होंने अपने शरीर और मनको कर्त्तव्यके चरणोंमें अर्पण कर दिया है। व्यास तुमने ही उन्हें कर्त्तव्यके महाव्रतकी दीक्षा दी थी। तुम्ही उनके गुरु हो।

व्यास—समझ गया भगवन्!—अच्छा चरणोंमें प्रणाम करता हूँ।

(प्रणाम और प्रस्थान।)

शिव—कैसा आश्चर्य है !

पार्वती—ऐसा क्या आश्चर्य है प्राणनाथ !

शिव—प्रियतमे, मैं जानता था कि इस ब्रह्माण्ड में ही कामदेवको जीतनेवाला हूँ। लेकिन देखता हूँ, पृथ्वी बरीका दावा करनेवाला एक और महापुरुष है।

[ गंगाका प्रवेश करके शिव, और पार्वतीको प्रणाम कर

शिव—गंगा, क्या खबर है ?

पार्वती—बहन, कुशल तो है ?

गंगा—सब कुशल है देवी !—महादेव ! तुम्हारे दो तुम एक पत्नी तुम्हारे आधे अंगमें निवास करती है, और दूसरी एक दिन तुम्हारे सिर पर थी। आज वही तुम्हारी पत्नी तुम णोंके तले पाप-तापसे तपी हुई पृथ्वीकी छाती पर है। मनुष्यों मैं दिन रात रोती हूँ, अब मुझसे यह सहा नहीं जाता।

शिव—किस लिए गंगा ?

गंगा—अबला स्त्रियाँ पुरुषोंके द्वारा प्रतिदिन ही हैं—वह देखो महादेव, काशिराजकी कन्या होकर द्वारद्वार मारीमारी फिरती है। उसका पिता अपने आश्रय नहीं देना चाहता। इसीसे उन्मादिनी अंबा आज द्वारपर भिक्षुकीके रूपमें उपस्थित है।—नाथ, इस मूढ़ देव बन्धनसे मुक्त कर दो।

शिव—नहीं गंगा। संसारसे इस महामहिमाको मैं पृथ्वी शून्य होजायगी।



गंगा—तो फिर इस स्त्री ( अंबा ) के हृदयमें ही शांति

शिव—गंगा, जिसे जो मिलना चाहिए, उसे वह मैं दूँगा! तुम जाओ देवी! अपने कर्त्तव्यका पालन करो। (सबका प्रस्थान।)

---

## छठा दृश्य।

**स्थान**—हस्तिनापुरके महलमें भीष्मके रहनेका घर।

**समय**—चाँदनी रात।

[ अम्बा और सुनन्दा। ]

अम्बा—सखी, पैर काँप रहे हैं!

सुनन्दा—मनको मजबूत करो।

अम्बा—युवराजसे क्या कहूँगी?

सुनन्दा—जो कुछ तुम्हारा जी चाहता है! यह ठीक है कि अबला का धर्म सदा 'छिपाना' है, और अपनी रक्षाके लिए 'संयम' ही दुर्ग है। लेकिन जब वही नारी आक्रमण करती है तब, सखी उसका धर्म इससे बिलकुल उलटा हो जाता है!

अम्बा—लेकिन सखी, लज्जा ही रमणीका सनातन–चिरन्तन धर्म है।

सुनन्दा—उसका समय बीत गया। तुमने क्या नहीं किया! तुम गईं, शाल्वके घर पत्नीभावकी याचना करने गईं। और नर-हत्याके गढ़ेमें भी उतर चुकीं। अब क्यों हिचकती हो राजकुमारी! आक्रमण कर इस युद्धमें जीवनकी बाजी लगा दो।—प्रण कर लो, या तो कार्य कर लेंगे और या प्राण ही दे देंगे।—दूसरी राह नहीं है।

अम्बा—लेकिन देवव्रत तो ब्रह्मचारी हैं।

सुनन्दा—संसारी पुरुषका ब्रह्मचर्य! यह सारहीन शौकिया संन्यास यह सखी, शराबीका शराब पीना छोड़ देना है। यह बिल्लीक

मांसखाना छोड़ देनेका व्रत है। यह व्रत कबतक
सखी!—लो वे देवव्रत आरहे हैं। मैं जाती हूँ।

अम्बा—सच कहा सखी—संसारी पुरुषका
देवव्रतकी इस प्रतिज्ञाको तोड़ न सकी तो मैं स्त्री ही

[भीष्म प्रवेश करते हैं और अंबाको देखकर लौटना च

अम्बा—कहाँ जाते हो देवव्रत? ठहरो। रातके
तरह मुझे देखकर क्यों भागते हो देवव्रत। मैं खूनी
साँप हूँ या शेर हूँ? व्याधि हूँ या दुर्भिक्ष हूँ?—
क्या?—एकाएक दमभरमें तुम्हारा यह मुखमण्डल का
जैसे तुम किसी बड़े भारी भयसे विह्वल होगये हो!—
देवव्रत! मैंने क्या किया है? कौन महा अपराध मुझसे
केवल तुमको चाहा है मैंने—और कुछ नहीं किया।

भीष्म—तुम्हारी बातें मैं सुनचुका हूँ देवी—मा
देवी! मैं ब्रह्मचारी हूँ।

अम्बा—झूठ बात है देवव्रत। तुम सुकुमार हो
तुम वीर हो। लेकिन तुम ब्रह्मचारी नहीं हो।
देवव्रत।

भीष्म—मैं ब्रह्मचर्यव्रत धारण कर चुका हूँ।

अम्बा—उसे छोड़ दो। देखो देवव्रत! हरएक
ऋषि, महर्षि, ब्रह्मर्षि आदि हो गये हैं जिन्होंने अना
णोंमें अपनी कष्टसे कीहुई अमित तपस्या अर्पण कर
ऋषि नहीं हो। एक महादेव ही कामजयी हैं—
तुम तो स्वामी, ईश्वर नहीं हो। जो कोई मनुष्य
तुमने किया है? देवव्रत, तुमने कामको जीता है?

भीष्म—कामको जीता नहीं है। अगर कामको जीत लेता—मैं इतना चाहता हूँ कि अगर कामको जीत लेता तो तुमको हे बच्चेकी तरह निश्चित निर्भय भावसे जोरसे छातीसे लगा लेता। स्त्रीका जो पवित्र वक्षःस्थल बच्चेके लिए अमृतका झरना है, वही के प्यासे नेत्रोंमें तीव्र विषकी वर्षा करता है! जो प्राणदान करता वही प्राणनाश करता है! जो स्त्रीके मातृभावको प्रकट करता ही कामका गढ़ है! जो सौन्दर्यका देवमन्दिर है, भक्तिका प्रार्थना-र है, वही लालसाका घर है—डाकूका अड्डा है! ना ना! मैं कामको वाला नहीं हूँ। इसीसे अपनेको डरता हूँ; इसीसे रमणीको डरता सीसे मा मा कहकर, स्नेहके पवित्र तीर्थमें तीर्थयात्रीके समान, की ओर दौड़कर जाना चाहता हूँ, उसीसे उसी तरह जान लेकर ता हूँ जिस तरह मनुष्य अजगरसे भागता है (जाना चाहते हैं।)

अम्बा—कहाँ जाते हो प्रियतम! मुझे अपार सागरमें मत डुबा-

(घुटने टेककर बैठ जाती है।)

भीष्म—रोओ मत देवी! मैं हृदय आगे करके उसमें वज्रकी चोट सकता हूँ, भूखे बाघके गरजनेको तुच्छ समझ सकता हूँ, लेकिन आँसुओंको नहीं देख सकता—स्त्रीके आँसुओंमें मेरा धैर्य गल है। अम्बा—यह क्या! यह चित्त फिर चंचल हो रहा है! ना, प्रवृत्तिको आज मिटा दूँगा। बहन, तुम्हें आज इस शुभ मुहूर्त्तमें इस हृदयके सिंहासन पर माताके रूपमें बिठाऊँगा। अन्धवास-आज मृत्युदण्ड दूँगा; कामनाका गला घोट दूँगा; आसक्तिकी शिखाको बुझा दूँगा; पापके कँटीले पेड़को जड़से उखाड़ डालूँगा! तुम मेरी माता हो!

अंबा—( चौंककर ) क्या किया ! यह क्या ! निष्ठुर ! ना ना, मैं नहीं मानूँगी ! मैं नहीं मानूँगी ! मुझे चक्कर आ गिरी जा रही हूँ—पकड़ो पकड़ो प्रियतम ।

( गिरती हुई अंबाको भीष्म

भीष्म—यह क्या ! तुम काशिराजकी कन्या हो । तुम यह हीन आचरण क्या तुम्हें सोहता है ! लौट जाओ मेरी बेटी, मैंने तुम्हें जननीके पद पर बिठाया है—तुम्हें बनाया है । इस पवित्र माता-पुत्रके नातेको अब इस हीन कलुषित मत करो ! यह नाता सब नातोंसे पवित्र है ।

अम्बा—झूठ बात है देवव्रत ! मैं तुम्हारी माता नहीं हूँ माताका कोई काम मैंने नहीं किया ! उच्चारणमें—कहनेका ऐसा मोह है कि वह अपनी शक्तिके बलसे सत्यको मिटा दे

भीष्म—तुम क्या समझो । माताके नाममें कितनी सो तुम क्या समझो ! माताके नाममें जो अर्थ भरे हुए हैं वे नहीं हैं ! माताके नाममें जो अमृत है वह इन्द्रके भाण्डारमें रोगशय्या पर पड़ा हुआ आतुर रोगी जब 'मैया' कह तीव्र यन्त्रणा प्रगट करता है तब उसकी आधीसी यंत्रणा सरोवरमें डूबकर गल जाती है—उसे बहुत कुछ शान्ति है । माताके नामसे पशु भी वश हो जाते हैं । माताका तपे हुए हृदयको शीतल कर देता है—कानोंमें स्वर्गके सं करता है । माताका नाम आनन्दसे विह्वल हुई जीभमें ही है—बाहर नहीं आता । यह आर्तके सूखे होठों पर काँपता है ऊपर नृत्य करता है । माताके नामसे पृथ्वी पवित्र होती है । पाकर स्वयं जगदीश्वरी गौरी अपनेको धन्य समझती है ।—

पने कामिनी-भावका दमन करो, देवी बनो। मा, अपने इस दुर्बल च्छाचारको दबा दो। पृथ्वी पर शान्तिकी अमृतधारा बरसाओ। देखो , तुम्हारी छातीके ऊपर यह जगत् बालककी तरह बेखटके सोता है।

अंबा—ना, मैं बहरी हूँ। मुझे कुछ नहीं सुनपड़ता। ना ना, मैं हीं जाऊँगी। आज अथाह नरकमें डूबूँगी। अच्छा अन्तिम बार फिर ष्टा करके देखूँ।—उज्ज्वल चन्द्रमा, अन्धकारमें अपना मुँह छिपा लो। क्षत्रो, बुझ जाओ। विशाल पृथ्वी, अपने कान मूँद ले।

भीष्म—तुम क्या कह रही हो?

(अम्बा दीपककी ज्योति और बढ़ा देती है, और अपने चेहरे परसे कपड़ा हटा देती है।)

अंबा—अच्छी तरह देखो देवव्रत।—देखो।

भीष्म—देख रहा हूँ।

अंबा—क्या देखते हो?

भीष्म—यह तो तुम नहीं हो। देखता हूँ, कोई एक उन्मादिनी न्दरी स्त्री खड़ी है। उसके भरे हुए गोरे गाल कामना-मदिराके नेसे लाल हो रहे हैं। उसकी आँखोंमें नरककुंडकी आगकी ज्वाला ल रही है। कुँदरूके समान दोनों होंठ जहरीली हँसीसे भरे और लसासे शिथिल हैं। टेढ़ी गरदनके ऊपर अलस-विभ्रमके साथ गिनके बच्चोंके समान केश लहरा रहे हैं। देखता हूँ, जैसे एक ाल-भुजंगिनी मानवीके रूपमें खड़ी है। जैसे एक प्रलोभन सजीव कर उपस्थित है। जैसे रक्त-मांस-मय शरीरमें छिपा हुआ एक साक्षात् र्वनाश है—जैसे जीता-जागता एक महा अभिशाप है!

अंबा—आओ प्रियतम!—इस दुःखमय संसारमें कुछ ही दिन-की तो जिन्दगी है। भोग कर लो। (हाथ पकड़ती है।)

भीष्म—( हाथ छुड़ाकर ) अम्बा ! तुम्हारी यह चेष्टा यह भीष्मकी अचल प्रतिज्ञा है, टल नहीं सकती। यह क्षणभंगुर अंगीकार नहीं है। यह याचनाकी सकाम व... यह भीष्मकी प्रतिज्ञा है—त्यागीकी शपथ है। ग्रह चाहे भ्रष्ट हो जायँ, चन्द्रमा चाहे आग बरसाने लगे, नक्षत्रोंका... बुझ जाय, पर्वत चाहे बालूके ढेरकी तरह बिखर जायँ, ... चाहे एक छोटे गढ़ेके पानीकी तरह सूख जाय, लेकिन यह कभी नहीं टल सकती। ब्रह्माण्डके भ्रमणके बीच, क्षोभके... रकी हलचलके बीच, मनुष्यके मिथ्यावादके बीच, यह ... वैसे ही अटल अचल है जैसे सब नक्षत्रोंके बीच प्रकाशमान... तारा है।

( पर्दा गिरता है। )

---

## चौथा अङ्क ।



### पहला दृश्य ।

---

स्थान—परशुरामके आश्रमके आगेका आँगन ।

समय—प्रातःकाल ।

[ परशुराम वेदी पर बैठे हैं । सामने अम्बा खड़ी है । ]

अंबा—मैं और कुछ नहीं चाहती देव, मैं केवल भीष्मकी ाज्ञाको तोड़ना चाहती हूँ । उनकी जीवनभरकी साधनाको निष्फल ूगी; उनका व्रत नष्ट करूँगी; उनके घमंडको चूर करूँगी । उनके बनावटी वेषको छिन्नभिन्न करूँगी और सारी पृथ्वीको उनका ारूप दिखाऊँगी । दिखाऊँगी कि देवव्रत एक बना हुआ संन्यासी था ।

परशु०—प्रयोजन ?

अम्बा—फिर पृथ्वीतल पर नारीकी महिमाकी प्रतिष्ठा हो; फिर हासन पर नारीकी निर्वासित क्षमता स्थापित हो; पुरुष स्त्रीको उसका ायसे प्राप्य अधिकार फेर दे । बस यही प्रयोजन है ।

परशु०—सो किस तरह ?

अम्बा—चराचर जगत् यह जान ले कि इस विश्वमें पुरुष प्रभु ीं है, स्त्री ही प्रभु है । मैं यह दिखाऊँगी कि जहाँ पर नारीका प अपनी किरणें डालता है वहाँ पर ब्रह्मचर्य अपना सिर झुकाता ।—कैसा आश्चर्य है भगवन् ! कामदेव—जिसके प्रभुत्वको सारा गत् स्वीकार करता है; जिसके पुष्पबाण विश्वविजयी हैं; जिसके

पिता साक्षात् श्रीमधुसूदन हैं; जिसे भस्म करनेके कारण
शंकर महादेव कहाते हैं; उसी कामदेवके बाण आज इस
व्रतकी प्रतिज्ञाको नहीं डिगा सकते!—भगवन्! प्रकृतिके इस
अनियमको दूर करो, स्त्रीजातिके सनातन अधिकारकी
तुच्छ पुरुषके इस घमंडको चूर करो!—बस इतना ही चाहे

परशु०—वह देवव्रत आ रहा है। तुम यहाँसे हट जाओ

(अम्बाका

परशु०—यह क्या सच है? यह क्या मनुष्यसे संभव है?
परीक्षा करूँगा कि देवव्रतका यह व्रत कितना दृढ़ है।

[ भीष्मका प्रवेश। ]

भीष्म—दास चरणोंमें प्रणाम करता है। (प्रणाम।

परशु०—जय हो देवव्रत!

भीष्म—गुरुदेव, आपने मुझे याद किया है?

परशु०—हाँ। कितने ही दिनोंसे तुमको देखा न था।
ही शिथिल शीर्ण हो गये हो। तुम्हारा वह तेजस्वी दर्पपूर्ण सौम्य
आज बहुत ही शान्त हो गया है। वह तीक्ष्ण दृष्टि आज
स्नेहमयी, मलिन और अश्रुपूर्ण देख पड़ती है। मत्थे पर झुर्रियाँ
हैं। आँखोंके नीचे स्याही जम गई है। वत्स, जैसे तुम
कोई दुश्चिन्ता—कोई गहरी निराशा—धारण किये हुए हो।
देवव्रत! क्या हुआ है?

भीष्म—गुरुदेव! तब मैं बालक था, अब अधेड़ होनेको
दिन दिन बुढ़ापा सारे शरीरमें अपना प्रभाव फैलाता जा रहा

परशु०—शरीरमें वह तेज नहीं है?



भीष्म—ना, वह तेज नहीं है।

परशु०—वह देवव्रत, और यह देवव्रत ! इतना अन्तर !

भीष्म—किस लिए दासको आज आपने स्मरण किया है ?

परशु०—याद है, काशिराजके यहाँ स्वयंवर जो हुआ था उससे म काशिराजकी कन्याओंको हर लाये थे ?

भीष्म—याद है गुरुदेव !

परशु०—काशिराजकी छोटी दोनों कन्यायें हस्तिनापुरके राजा चित्रवीर्यकी रानी हैं। लेकिन बड़ी कन्या अंबा अभी तक अविवाहिता है।

भीष्म—यह समाचार सुन चुका हूँ।

परशु०—उस अभागिनने आज आकर मेरा आश्रय ग्रहण किया !

भीष्म—समझा गुरुदेव।

परशु०—देवव्रत, तुम उसके साथ व्याह कर लो।

भीष्म—सो कैसे गुरुदेव !

परशु०—तुमने उस राजकुमारीको छुआ है—उसका हाथ कड़ा है।

भीष्म—तो भी उसके साथ मेरा व्याह असम्भव है।

परशु०—असम्भव है !—तुम उसे प्यार नहीं करते ?

भीष्म—इतना प्यार करता हूँ कि उसे छूते डर मालूम होता है—हीं असावधानताके वश होकर सौन्दर्यके उस तपोवनको कलुषित कर डालूँ।

परशु०—बड़े आश्चर्यकी बात है !—देवव्रत ! व्याह क्या पाप ?

भीष्म—पाप नहीं है। विवाह पुण्यका राज्य है। किन्तु, हाय, आज मैं इस राज्यसे सदाके लिए निकाला हुआ हूँ।

परशु०—क्यों !

भीष्म—मैंने सदाके लिए ब्रह्मचर्यव्रत ले लिया है।

परशु०—किसकी आज्ञासे ?

भीष्म—ईश्वरकी।

परशु०—ईश्वरकी ? ईश्वर कहाँ है ?

भीष्म—अपने ही हृदयमें गुरुदेव।

परशु०—यह तुमसे किसने कहा ?

भीष्म—महर्षि व्यासने !

परशु०—वह आज्ञा तुमने सुनी है ?

भीष्म—सुनी है गुरुदेव। जगद्व्यापी स्वार्थके युद्धमें, संसा... लाहलमें वह आज्ञा निरन्तर नहीं सुनपाता। लेकिन कभी ... घड़ी भी आती है जब उसके गूढ़ स्वरको, उसके गंभीर ... उसके मधुर संगीतको सुन पाता हूँ।

परशु०—तुमने वह आज्ञा सुनी है ?

भीष्म—सुनी है।

परशु०—झूठ बात। मैं तुम्हारा गुरु हूँ; मैं आज्ञा करता... तुम अंबाके साथ ब्याह करो।

भीष्म—यह असंभव है गुरुदेव !

परशु०—क्या कहा तुमने ?

भीष्म— असंभव है !

परशु०—असंभव है ?

भीष्म—क्षमा कीजिएगा; मैं प्रतिज्ञाके बन्धनमें बँधा हुआ... मैं जीवन भरके लिए ब्रह्मचारी हूँ !



परशु०—तो क्या मैं यह समझ लूँ कि तुम अस्वीकार ...

भीष्म—क्या करूँ गुरुदेव !— अब ब्याह करनेका मुझे अधिकार ही नहीं है—मैं सत्यके बंधनमें बँधा हुआ हूँ।

परशु०—उस बन्धनको तोड़ डालो।

भीष्म—क्षमा कीजिए।

परशु०—यही तुम्हारी गुरुभक्ति है !—तुम मेरे शिष्य हो !

भीष्म—आपका शिष्य अवश्य हूँ—लेकिन मैं भीष्म हूँ !

परशु०—परशुरामकी आज्ञा है—अपना ब्याह करो।

भीष्म०—तो फिर मुझे मृत्युका दण्ड दीजिए, मैं यह आज्ञा न मानूँगा।

परशु०—आज्ञा देता हूँ भीष्म, मैं भगवान् हूँ, तुम उसके साथ अपना ब्याह करो।

भीष्म—गुरुदेव ! पिताने मृत्युके समय मेरा हाथ पकड़कर मुझसे यह भिक्षा माँगी थी कि "तुम ब्याह करना।" और, मैं यह मानता हूँ कि पिता ही जगत्में प्रत्यक्ष ईश्वर है। लेकिन तो भी मैंने उनका कहा नहीं माना। पिताकी आज्ञाके ऊपर अपने कर्त्तव्यको स्थान दिया। —देव ! मैं चरणोंमें गिरकर प्रार्थना करता हूँ, मुझे क्षमा कीजिए।

( प्रणाम करना चाहते हैं। )

परशु०—तो तुम अस्वीकार करते हो ?

भीष्म—भगवन् ! क्या आप जानते हैं कि जगत्में मेरा नाम भीष्म क्यों पड़ा है ?—मैंने अपनी संभोगवासनाको तृप्त करके यह नाम नहीं पाया है। गुरुदेव, यह ब्रह्मचर्य व्रत—यह कठोर व्रत फूलोंकी कोमल सेज नहीं है। मेरा जीवन संभोग-सुखसे खाली है। मेरा सारा जीवन स्त्रीके प्रेमसे वंचित है। मेरा सारा जीवन सन्तानके सुखसे शून्य है। जो पुत्र संसारमें सब सुखोंका मूलाधार समझा जाता

है; जिस पुत्रका मुख देखकर मनुष्य अनायास ही संसारके
रोगकी यन्त्रणाको, दारिद्र्यके कोड़ेकी चोटको, गुलामीकी
दिनभरकी उदासीको भूल जाता है; जो पुत्र परदेशमें
ताको पूर्ण करता है—मरने पर परलोकके गहरे अन्धकार
करता है; उसी पुत्रका मुख देखनेके सुखसे मैं जन्मभरके
हूँ गुरुदेव!—यह क्या बड़ा भारी सुख है!—जिसके
बातको टालता हूँ।

परशु०—शिष्य, यह ब्याह करके तुम वही सुख पाओ

भीष्म—क्षमा करो गुरुदेव, मैं ब्रह्मचारी हूँ।

परशु०—भीष्म! मैं यह अन्तिम बार कहता हूँ! ब्या
जो चाहो सो पसंद करलो।

भीष्म—अगर जरूरत पड़ेगी तो मैं मौतको ही पसंद

परशु०—अच्छी बात है। अच्छा तो फिर परसों सवे
सशस्त्र परशुरामसे तुम्हारी भेंट होगी। शस्त्र लेकर आना।

भीष्म—शस्त्र लेकर क्यों आऊँगा?

परशु०—देवव्रत, मुझे जान पड़ता है, तुम्हारा वीरत
बहुत बढ़ गया है; इसीसे तुम परशुरामकी आज्ञाको तु
अस्वीकार करते हो। मैं तुम्हारे उस घमंडको मिटादूँगा।

भीष्म—मेरी इतनी मजाल नहीं है कि मैं भार्गवके साथ

परशु०—तुम डरते हो?

भीष्म—भय किसे कहते हैं, सो तो मैं जानता ही नहीं
मैं गुरुके निकट विना युद्धके ही अपनी हार स्वीकार करता



परशु०—तुम क्षत्रियके लड़के हो! भीरु! मैं तुम्हें
बुलाता हूँ।

भीष्म—प्रार्थना करता हूँ—सावधान गुरुदेव ! सोये हुए क्षत्रि-के पराक्रमको जगाकर उत्तेजित मत कीजिए ।

परशु०—मैं इक्कीस बार इस भारतभूमिको क्षत्रियोंसे शून्य कर चुका हूँ ।

भीष्म—उस समय भीष्म नहीं था ।

परशु०—इतनी हिम्मत !

भीष्म—गुरुदेव ! शिष्य चरणोंमें प्रणाम करता है ।

परशु०—शस्त्र लेकर परसों सबेरे कुरुक्षेत्रके मैदानमें युद्धके लिए ाना ।

भीष्म—अच्छी बात है । गुरुकी इस आज्ञाका पालन करूँगा । ष्म चरणोंमें प्रणाम करता है ।

परशु०—जाओ देवव्रत, युद्धके लिए तैयार रहना ।

भीष्म—मैं तैयार रहूँगा । ( प्रस्थान । )

परशु०—आश्चर्य है ! भीष्म सच्चा क्षत्रिय है ! क्या यह भी सम्भव है ! न्य मेरे प्रिय शिष्य ! ऐसा अटल हिमालय भी नहीं होगा । सत्य, यह । क्या सम्भव है ! तुम्हारी प्रतिज्ञाकी शक्तिकी परीक्षा करूँगा । देखूँगा, तुम्हारी प्रतिज्ञा परशुकी तीक्ष्ण धारको सह सकती है या नहीं !

---

## दूसरा दृश्य ।

**स्थान—शयनगृह ।**

**समय—सन्ध्या ।**

[ विचित्रवीर्य लेटा हुआ है । सत्यवती पास बैठी है । ]

सत्य०—दिन बीत गया । धीरे धीरे सब कुछ प्रकाशहीन मलिन चला आता है । सूर्य अस्त हो रहे हैं । मुझ अभागिनीके एक पुत्र

तो खो ही दिया है, दूसरा भी मृत्युशय्या पर पड़ा साँसें पूरी कर रहा है। मेरी आँखोंके आगे ही देखो वह धीरे धीरे उसके मुखमण्डल पर मृत्युकी कालिमा घनी होती आरही है। मृत्युकी गति रोकनेकी शक्ति मुझमें नहीं है।— विचित्रवीर्य हँस रहा है। स्वप्न देख रहा है।

विचित्र०—( आँखें खोलकर ) मा—मा !

सत्य०—क्या है बेटा क्या है ? चौंक क्यों उठे ?

विचित्र०—मा ! मैं कहाँ हूँ ?

सत्य०—क्यों ! अपने महलमें !

विचित्र०—ओ !—सबेरा है या सन्ध्या ?

सत्य०—सन्ध्या है।

विचित्र०—ओः—( फिर आँखें मूँद लेता है। )

सत्य०—कैसी तबियत है बेटा ?

विचित्र०—बहुत अच्छी है मा। ( खाँसी। )

सत्य०—सचमुच तबियत अच्छी है ?

विचित्र०—सचमुच तबियत अच्छी है।—दादा कहाँ हैं ?

सत्य०—बाहर है। बुलाऊँ ?

विचित्र०—ना, अभी जरूरत नहीं है, पर मौतसे पहले उनसे एक-बार मिलना चाहता हूँ।

सत्य०—यह क्या कह रहे हो बेटा ! ऐसी बात कोई कहता है !

विचित्र०—देखो भूलना नहीं। मेरे मरनेके पहले जरूर उनको बुलालेना।

सत्य०—मैं उसे अभी बुलाये लेती हूँ।

विचित्र—ना, वे तो हरघड़ी मेरे पास बैठे रहते हैं। रात भर वे पलक नहीं लगाते। कितनी ही बातें किया करते हैं। मा ऐसा बड़ा भाई और किसीका भी न होगा। ( खाँसी। ) जरासा जल दो मा!

( सत्यवती जल देती है। )

विचित्र०—वह देखो सूर्य अस्त हो गये। वह देखो मा (खाँसी)।

सत्य०—क्या बेटा!

विचित्र०—ये घर देखो। इनके ऊपर सूर्यकी अन्तिम सुनहली किरणें आकर पड़ रही हैं। कैसा सुन्दर दृश्य है!

सत्य०—बहुत ही सुन्दर दृश्य है!

विचित्र०—और मेर शरीर पर भी जीवनकी अन्तिम किरणें आकर पड़ रही हैं।—अच्छा मा, मनुष्य मरने पर कहाँ जाता है?

सत्य०—ये बातें क्यों कर रहे हो वेटा?

विचित्र०—ना, यों ही पूछ रहा हूँ—अच्छा, यह आकाश इतना नीला क्यों है?

सत्य०—यह सब विधाताकी सृष्टि है। वही जानें।

विचित्र०—मुझे जान पड़ता है, मृत्युका ऐसा ही नीला रंग है—मृत्यु ऐसी ही असीम है।—अच्छा मा, दादा देखनेसे तो ऐसे वीर नहीं जान पड़ते ( खाँसी )—तकिया तो ठीक कर दो मा।

( सत्यवती तकिया ठीक कर देती है। )

विचित्र०—बल्कि जान पड़ता है, जैसे स्नेहसे ही उनका सारा शरीर वनाया गया है। किन्तु वे बड़े ही गंभीर है। जैसे समुद्र। (खाँसी) क्यों मा?

सत्य०—मैं नहीं जानती बेटा।

विचित्र०—दादा अगर ब्याह करते तो जान पड़ता है, सुखी होते। दादाने ब्याह क्यों नहीं किया मा?

सत्य०—ओः!—

विचित्र०—यह क्या ! फिर तुम हाथोंसे अपना मुँह ढँक रही हो। रोओ नहीं मा। मैं देखता हूँ, दादाके ब्याहकी बात चलते ही तुम रोती हो।—रोओ नहीं।

सत्य०—ना बेटा! लेकिन तू यह बात न पूछ, और सब बातें पूछ—केवल—यही—बात न पूछ।

विचित्र०—क्यों मा, आज तुम्हें कहना ही पड़ेगा।—मैं सुन लूँगा तब मरूँगा। ( खाँसी ) देखूँ, यहाँसे परलोक जाकर शायद वहाँसे तुम्हारे लिए और उनके लिए कोई शान्तिका समाचार भेज सकूँ—बोलो मा।

सत्य०—तुम्हारे दादा स्वर्गके देवता हैं, पृथ्वीपरके मनुष्य नहीं। उन्हें हम लोग ठीक पहचान नहीं सकते। वे इस स्थूल, कठिन, प्रकाश और अन्धकारसे मिले हुए स्वार्थराज्यके कोई नहीं हैं। जैसे न-जाने कहाँसे यहाँ आये हैं। स्वार्थत्यागके महामन्त्रको मुखसे कहकर उसका प्रचार करने नहीं आये हैं, अपने कार्योंसे उसका प्रचार करने आये हैं।

विचित्र०—कहो मा, और भी कहो। दादाकी बातें कहो। उनके जीवनका इतिहास अनेक बार मैंने तुम्हारे मुखसे सुना है मा—( खाँसी ) आज फिर कहो, मैं सुनूँ। वे जैसे एक मायाकी कहानी है—जितना ही सुनता हूँ उतना ही और सुननेको जी चाहता है। ( खाँसी ) मा जरासा पानी दो।

( सत्यवती जल देती है। )

सत्य०—बड़ा कष्ट हो रहा है?

विचित्र०—ना कुछ नहीं। वह चन्द्रमा निकल रहा है। कैसा सुन्दर है!

( चन्द्रमाकी ओर एकटक देखना। )

सत्य०—और एक बार दवा पी लो बेटा।

विचित्र०——चुप रहो!——अद्भुत है।

सत्य०——क्या अद्भुत है?

विचित्र०——मा! जरा बहुओंको तो बुलाओ। उनका एक गाना सुननेको जी चाहता है (खाँसी)——उनकी बातचीत, उनका गाना सुनना मुझे बहुत पसंद है। वे मुझे बहुत प्यार करती हैं।——लेकिन मैं उन्हें सुखी नहीं कर सका। (खाँसी) जरा उन्हें बुलाओ तो मा!

सत्य०——अभी बुलाये देती हूँ।　　(सत्यवतीका प्रस्थान।)

विचित्र०——गाना सुनते सुनते मरूँ। इस पूर्ण चन्द्रमाकी चाँदनीके प्रकाशमें, इस नील आकाशके नीचे, गाना सुनते सुनते मरूँ। (खाँसी।)

[ अंबिका और अंबालिकाका प्रवेश। ]

विचित्र०——आम्बिका! अम्बालिका! एक गाना तो गाओ। वही गाना, जो उस दिन सन्ध्याको गाया था।

(अंबिका और अंबालिका गाती है।)

गजल।

असीम नीले गगनके ऊपर छिटक रही चाँदनी है छाई।
भवनके भीतर पड़ा है फिर क्यों? चिराग फिर क्यों जलाए भाई?
न रखना अब और सिर पै घेरे, सनेह-बन्धनको तोड़ दे रे।
झपटके झट दौड़ लीन हों, अब न रात पाएँगे यों सुहाई॥
ये तान आकुल उठी पपीहेकी, उसमें डूबे अकास-धरती।
थमा दे वीणाका शब्द, चुप हो, निकलके बाहर अब सुन ले भाई॥
ये मौत मातासी प्यार करके, हृदयको आगे किये है आती।
जो इस घड़ी मैं न मरने पाऊँ, तो मेरा मरना ही है भलाई॥
समाप्त कर दी है धूलिक्रीडा, खरीदना-बेचना भी मैंने।
हिसाबसे लेन-देन चुकता कर आया हूँ ठीक पाई पाई॥
वहुत थका आज हूँ मैं, इससे उठाके ले चल वहाँ पै मुझको।
असीम उज्ज्वलमें मिलगया है असीम काला जहाँ पै माई॥

[ भीष्म और माधवका प्रवेश । ]

( पीछे अलक्षित भावसे सत्यवती भी आती है । )

भीष्म—अब कैसे हो भैया ? ( नाड़ी देखकर ) यह क्या !—यह तो बिल्कुल बर्फ है ! साँस ही नहीं चलती—

माधव—( भयके भावसे ) ऐं ! यह क्या हुआ देवव्रत !

भीष्म—( फिर परीक्षा करके ) मृत्यु हो गई ।

माधव—बेटा ! प्राणाधिक ! ( विचित्रवीर्यके शरीरसे लिपट जाता है । )

सत्य०—बेटा ! बेटा !— ( मूर्च्छित होकर गिर पड़ती है । )

( अंबिका और अम्बालिका दोनों डरे और सहमे हुए भावसे परस्पर एक दूसरेकी ओर ताकती हैं । भीष्म द्वार पकड़े खड़े रहते हैं । )

---

## तीसरा दृश्य ।

**स्थान**—हस्तिनापुरके राजमहलका एक हिस्सा ।

**समय**—तीसरा पहर ।

[ माधव और धीवरराज । ]

माधव—उन्होंने स्वयंवरकी सभासे तुमको उठा दिया ?

धीवर०—हाँ उठा दिया ।

माधव—खूब समझ पड़ा था ।

धीवर०—बहुत ही अच्छी तरह ।

माधव—उसके बाद भीष्मके साथ राजाओंका युद्ध हुआ ?

धीवर०—हाँ हुआ ।

माधव—तुमने भी युद्ध किया था ?

धीवर०—हाँ किया था ।

माधव—तुम किस ओर थे ?

धीवर०—किसी ओर नहीं ।

माधव—बीचमें थे ?

धीवर०—ठीक बीचमें भी नहीं।

माधव—फिर ?

धीवर०—एक ओर—

माधव—तीर चलाया था ?

धीवर०—हाँ चलाया था।

माधव—किस पर ?

धीवर०—सो तो नहीं मालूम।

माधव—आँख मूँद कर चलाया था ?

धीवर०—हाँ।

माधव—उसके बाद शायद तुम भागे ?

धीवर०—हाँ भागा।

माधव—इतने दिन कहाँ थे ?

धीवर०—जंगलमें।

माधव—वहाँ क्या देखा ?

धीवर०—बाघ।

माधव—पहले तो तुम कह चुके हो—रानी।

धीवर०—वही होगी!

माधव—फिर ?

धीवर०—फिर उसने मेरा पीछा किया।

माधव—किसने ? बाघने या रानीने ?

धीवर०—सो कुछ ठीक समझमें नहीं आया।

माधव—पीछा किया ?

धीवर०—हाँ पीछा किया।

माधव—और तुम शायद एकदम जान लेकर भागे!

धीवर०—हाँ मैं भागा—जान लेकर भागा !

माधव—वहाँसे भागकर एकदम यहाँ आये ?

धीवर०—एकदम यहाँ आया ।

माधव—तुम्हारा मंत्री कहाँ है ?

धीवर०—मर गया ।

माधव—कैसे मरा ?

धीवर०—मेरे तीरसे ।

माधव—तुम्हारे तीरसे ?

धीवर०—बादको यही तो मालूम हुआ ।

माधव—ओ !—तुमने आँख मूँदकर जो तीर चलाया था वह शायद मंत्रीहीके लगा था ?

धीवर०—यही तो जान पड़ता है ।

माधव—तुम नहीं मरे ?

धीवर०—ना ।

माधव—जीते हो ?

धीवर०—जान तो पड़ता है, जीता हूँ ।

माधव—कहाँ हो ?

धीवर०—बीचमें ।

माधव—किसके बीचमें ?

धीवर०—एक ओर युद्ध और एक ओर रानी है ।

माधव—रानी ? या बाघ ?

धीवर०—बाघ ।

माधव—जान पड़ता है, तुम पागल हो गये हो ?



धीवर०—जान तो पड़ता है, हो गया हूँ !

माधव—अब क्या करोगे?

धीवर०—वही सोच रहा हूँ।

माधव—यहाँ रहोगे?

धीवर०—वही सोचता हूँ।

माधव—या घर लौट जाओगे?

धीवर०—अरे बाबा!

माधव—तुम्हारी स्त्री देखनेमें कैसी है?

धीवर०—बापरे बाप!

माधव—देखो धीवरराज मैं तुम्हें एक सलाह देता हूँ।

धीवर—क्या?

माधव—घर लौट जाओ।

धीवर०—रानीके पास?—बापरे!

माधव—देखो, स्त्री चाहे जैसी हो, उसके जैसा कामकाजी आदमी और नहीं मिलेगा।

धीवर०—सो कैसे!

माधव—देखो, महीना देकर आदमी रक्खो—देखोगे, जो रोटी पकाता है वह बरतन नहीं माँजता, जो बरतन माँजता है वह लड़कोंको खिला-पिलाकर पालता नहीं। लेकिन एक स्त्रीके द्वारा जूता सीनेसे लेकर दुर्गापाठ तक सब काम कराया जासकता है। ऐसी स्त्रीको मत छोड़ो।

धीवर०—बातें तो सच है।—ओ बाबा— (काँपता है।)

माधव—क्या?

(धीवरराज नेपथ्यकी ओर उँगली उठाकर दिखाता है।)

माधव—अच्छा हुआ तुम्हारी रानी यहीं आगई। लो मैं सब झगड़ा मिटाये देता हूँ।

[ धीवरकी रानीका प्रवेश । ]

धी० रानी—ओरे कलमुहे! अन्तको दमादके घर आकर डेरा डाला है! ओरे अभागे मर्द—

माधव—इतनी जल्दी—इतनी तेजी ठीक नहीं रानी साहबा! सुनो, ये तुम्हारे शब्द अश्लील हैं।

धी० रानी—इसीसे क्या—

माधव—यह ठीक पतिभक्तिका लक्षण नहीं है।

धी० रानी—ऐसे ही पतिकी तो भक्तिकी जाती होगी!

माधव—पति चाहे जैसा हो, वह पति है। इस जन्ममें तो और दूसरा पति होनेका उपाय नहीं है। उसके साथ मेल करके ही रहना चाहिए। नहीं तो जीवन सदा अशान्तिसे बीतता है।

धी० रानी—बात तो सच है। अच्छा, अब आओ, घर चलो।

माधव—जाओ धीवरराज! तुम्हारी स्त्री अब बहुत ही नर्म भाषामें तुमको बुला रही है।—जाओ।

धीवर०—यह अक्सर मेरा बड़ा अपमान करती है।

धी० रानी—मैं हूँ तो अपमान भी करती हूँ। नहीं तो कोई तुम्हारा अपमान करनेवाला भी नहीं है। कहीं जाकर देखो न, देखूँ—कौन अपमान करता है।

धीवर०—क्यों नहीं करेगा। उस दिन स्वयंवरकी सभामें ही उन लोगोंने अपमान किया था!

धी० रानी—तुम्हारा अपमान किया था! यह क्या! मनुष्य तो मनुष्यका ही अपमान करता है। गोबरके छोतका भी कोई अपमान करता है?—(माधवसे) तुमने कहीं सुना है?

माधव—छी छी छी ! तुम्हारा पति क्या गोबरका छोत है ! अब अपमान मत करो ।

धी० रानी—अच्छा—अब घर चलो ।—अब अपमान नहीं करूँगी ।—आओ ।

माधव—जाओ ।—जाकर हाथ पकड़ लो ।

( धीवरराज धीरे धीरे जाकर डरता हुआ अपनी स्त्रीका हाथ पकड़ता है । )

माधव—यह ठीक नहीं हो रहा है ! डरो नहीं ।

धीवर०—क्या करूँ ?

माधव—जरा आदरके और प्यारके साथ हाथ पकड़ो।

धी०—आदर और प्यार फिर कभी होगा। (खींचकर ले जाती है।)

माधव—बेशक दोनों विचित्र हैं ।

---

## चौथा दृश्य ।

**स्थान**—गंगातट ।

**समय**—प्रातःकाल ।

[ बहुतसे लोग स्नान कर रहे हैं । और बहुतसे गा रहे हैं । ]

गीत ।

पतित-उधारनि गंगे ।
श्यामवृक्षघनतटविप्लाविनि धूसरतरंगगंगे ॥ प० ॥
वहु नग नगरी तीर्थ भये तुव चूमि चरणयुग माई,
वहु नरनारी धन्य भये हैं तेरे नीर नहाई,
बहो जननि यहि भारतमहँ तुम बहुशतयुगसों आई,
हरे भरे करि बहु मरु-प्रान्तर शीतलपुण्यतरंगे ॥ प० ॥
नारदकीर्त्तनपुलकित केशव, तिनकी करुणा झरती,
ब्रह्मकमंडलुसों उछली, शिवसीसजटापर [illegible]

गिरी गगनसों शतधारा, ज्यों ज्योति-उत्स तम हरती,
भूपर उतरि हिमालय जड़महँ शोभित सागरसंगे ॥ प० ॥
जब तजि भवके सुखदुख मैया, सोवहुँ अन्तिम शयने,
बरसौ कानन निज जलकलरव, देहु नींद मम नयने,
बरसौ शान्ति सशंकित हियमहँ, बरसि अमृत सम अंगे,
मा भागीरथि! जाह्नवि! सुरधुनि! कलकल्लोलनि गंगे ॥ प० ॥

( सबका प्रस्थान । )

[ गंगाका प्रवेश । ]

गंगा—इसी नदीतट पर बहुत दिनसे भीष्म और परशुरामका घोर शस्त्रयुद्ध हो रहा है। न कोई जीतता है और न कोई हारता है। संसारने भयसे अवाक् होकर वह युद्ध देखा है—और विस्मयके साथ समुद्रगर्जनके समान वह समरकल्लोल सुना है। तो भी, इतने दिन लड़कर भीष्म नहीं हारे। धन्य भीष्म! धन्य पुत्र!

[ व्यासका प्रवेश । ]

व्यास—जननी जाह्नवी, व्यास चरणोंमें प्रणाम करता है।

गंगा—क्या खबर है व्यास?

व्यास—जननी, तुम्हारे किनारे आज मैं यह क्या देख रहा हूँ! मनुष्य और भगवान्का यह कैसा घोर और विधिविरुद्ध युद्ध हो रहा है! क्षत्रिय और ब्राह्मणका—शिष्य और गुरुका संग्राम क्या उचित है? तुम जननी, भयसे चुपचाप बिना हिलेडुले इस दुर्घटनाको देख रही हो?

गंगा—भयसे नहीं व्यास, बड़े ही आनन्दसे चुपचाप देख रही हूँ। पुत्रके गौरव-गर्वसे आज मैं फूली नहीं समाती। एक ओर गुरुदेव हैं, दूसरी ओर शिष्य है। ब्राह्मणके सामने क्षत्रिय खड़ा है। भगवान्के विरुद्ध उनका उत्पन्न किया हुआ मनुष्य है। तो भी हिमाचल-

...तरह अटल होकर मेरा पुत्र भीष्म युद्ध कर रहा है! किसने कब ...ना आश्चर्य देखा है? किसका ऐसा पराक्रमी पुत्र है व्यास?—

व्यास—तो भी जननी, ब्राह्मण और क्षत्रियका यह युद्ध अनुचित है।

गंगा—कभी नहीं। पुत्र व्यास! भार्गवने इक्कीस बार इस पृथ्वी-...को क्षत्रियोंसे शून्य कर दिया है। उन्हींके रक्तबीजसे उद्भूत ब्राह्मणके ...तंकको मिटानेके लिए भीष्मने जन्म लिया है।

व्यास—मगर ईश्वरके साथ मनुष्यका युद्ध क्या संगत है—क्या ...य और उचित है माता!

गंगा—वत्स व्यास! यह मनुष्यजीवन भी क्या ईश्वरके साथ अनन्त ...और नित्य युद्ध नहीं? एक ओर मृत्यु है और उसके काले रंगके ...पिशाचोंका दल है, और दूसरी ओर असहाय दुर्बल मनुष्य है। मनुष्यके ...दुःखोंको देखकर मैं दिनरात निर्जन एकान्तमें रोया करती हूँ—रोना ...निष्फल है—वह बेकार पत्थर पर सिर दे दे मारना है। तुम क्या ...समझोगे, व्यास, तुम क्या समझोगे!

व्यास—तो भी माता—

गंगा—व्यास! मनुष्य भ्रान्तिके सागरमें पड़ा हुआ है, तो भी ...ह अपनी शक्तिके बलसे तरंगगर्जनको पददलित करता हुआ निर्भय ...मनसे चला जा रहा है—यह क्या साधारण घटना है! मनुष्य घने ...घेरे अन्धकारसे निकलकर सूर्यकी तरह सभ्यताके प्रकाशपूर्ण मार्गमें ...आ रहा है—यह क्या तुच्छ बात है? मनुष्यका जन्म अभावके गर्भमें ...हुआ है, और वह स्वार्थके युद्धकी गोदमें पला है; तो भी वह अपनी ...शक्तिसे स्वार्थत्यागके शिखर पर चढ़ गया है—यह क्या अत्यन्त सहज ...ल है व्यास? उन सब मनुष्योंमें भी मेरा पुत्र भीष्म सर्वोपरि है,—

जिसके चरणोंमें मृत्यु भी शान्तरूप धारण किये लोट रही है—स्वार्थत्यागके कोड़ेकी कड़ीचोटसे डर कर सिर नीचा किये पड़ी हुई है।

व्यास—मगर ईश्वरके साथ—

गंगा—मेरे लिए केवल एक ईश्वर है और वे महादेव हैं—मैं उन्हींकी आज्ञा मानती हूँ।

[ महादेवका प्रवेश। ]

महा०—तो गंगा—मैं आज्ञा देता हूँ कि इस युद्धको शान्त करो—अपने शान्तिमय जलसे इस अग्निको बुझाओ। देवव्रत इच्छा-मृत्यु हैं—उनकी मृत्यु उनकी इच्छाके अधीन है, और परशुराम भी अमर हैं। इस युद्धका अन्त नहीं है। गंगा, अगर और कुछ दिनतक यह युद्ध होता रहा तो प्रलय हो जायगा।

गंगा—जो आज्ञा स्वामी!—लेकिन महादेव, आपने माताके हृदयसे माताका गर्व छीन लिया!

महा०—पर इस युद्धमें परशुरामकी ही हार होगी।

( महादेवका प्रस्थान। )

गंगा—तो फिर वही हो।—अच्छा जाओ ऋषिवर। ( प्रस्थान। )

व्यास—अव द्वेष मिट गया। चराचर जगत्‌की भ्रान्ति मिट गई। कैसा प्रमाद था! शंकर, तुम सचमुच शंकर ( कल्याणकर्ता ) हो।

( व्यासका प्रस्थान। )

[ भीष्मका प्रवेश। ]

भीष्म—कहाँ हैं भार्गव?—इसी टीले पर उनकी राह देखूँगा।

( टीलेपर खड़े होते हैं। )

भीष्म—कितना दूर तक दिखाई पड़ता है! उस पार घने श्याम रंगके पेड़ोंकी पंक्तिके ऊपर उषाकी सुनहली किरणें स्वागत-चुम्बनके समान आकर पड़ रही हैं। इधर उज्ज्वल रेती दूर तक दिखाई दे

है। बीचमें देवी जाह्नवी हैं।—जननी! यह तुम्हारा बहुविस्तृत मय वक्षःस्थल अपार करुणासे परिपूर्ण है। हर एकको हृदयमें स्थान देनेके लिए तैयार यह तुम्हारी गोद मनको मुग्ध बनाती है, को दूर भगाती है, उमड़े हुए ईर्षा और अहंकारके भावको शान्त करती है—माता, चरणोंमें प्रणाम करता हूँ। (प्रणाम करके बैठ जाते हैं।)

[ परशुरामका प्रवेश। ]

परशु०—देवव्रत तो पहलेहीसे बैठे हैं।—देवव्रत!

भीष्म—( चौंककर ) आगये गुरुदेव! (प्रणाम करते हैं।)

परशु०—उठो वीर! आज निर्मल प्रभातकालमें, इस गंगातट पर, इस अरुण-किरण-रञ्जित नील आकाशके नीचे, हाथ भरके फासले पर खड़े होकर, भीष्म और परशुराम दोनों, सिर पर शिरस्त्राण और शरीर पर कवच धारण किये—हाथमें खड्ग लिये—आँखें लाल और मुट्ठी मजबूत किये—युद्ध करेंगे। आज यह फैसला होगा कि बाहुबलमें कौन श्रेष्ठ है? भीष्म या परशुराम। लो—तरवार लो।

भीष्म—युद्ध किस लिए गुरुदेव! दूर पर दृष्टि डालकर देखिए—कैसा अपूर्व दृश्य है! उस पार सूर्यनारायण निकल रहे हैं—धीरे धीरे दिशामें प्रकाश फैलता आ रहा है। दिन और रातके इस प्रशान्त सन्धिस्थलमें, इस धीमी वसन्तऋतुकी हवाके सुशीतल संचारमें, गंगाके पवित्र तट पर अब युद्ध किस लिए?

परशु०—देखूँगा, इस द्वापरयुगमें ब्राह्मण बड़ा है या क्षत्रिय।

भीष्म—आँखोंके आगे खड़े हुए गुरुदेवके शरीर पर मैं कैसे प्रहार करूँगा?

परशु०—तुम्हारे सारे पाप तुम्हारे रुधिरके प्रवाहमें धोजायँगे। भीष्म, युद्ध करो। मैंने तुमको समरके लिए बुलाया है। तुम तरवार

लो, और मैं अपना वह परशु लूँ, जिससे इक्कीस बार इस पृथ्वीको क्षत्रियोंसे शून्य कर चुका हूँ।—भीष्म, हाथमें शस्त्र लो।

भीष्म—अच्छा तो फिर वही हो!—स्वर्ग, पृथ्वी और पातालके रहनेवालो, इस अपूर्व संग्रामको ध्यान देकर देखो—

परशु०—देवव्रत, अपनेको बचाओ। (दोनोंका युद्ध।)

भीष्म—बस अब नहीं। गुरुके शरीरको चोट पहुँचा चुका।

परशु०—कुछ नहीं कुछ नहीं भीष्म, मेरे बाएँ पैरमें साधारणसी चोट लगी है। शस्त्र लो, आओ युद्ध करो। और! और भीष्म! बहुत दिनोंसे मैंने ऐसा युद्ध नहीं किया था। मेरे सब अंगोंमें—नसनसमें—गर्म रुधिर युद्धके उल्लाससे नाच रहा है। युद्ध करो। और! और!

भीष्म—और नहीं। गुरुके निकट शिष्य हार स्वीकार करता है।

परशु०—लेकिन मैं गुरु, बिना अपने शस्त्रके बलसे प्राप्त किये हुए जयको नहीं स्वीकार करता।—देवव्रत! फिर तरवार लो।

भीष्म—गुरुदेव!—

परशु०—इस समय कुछ भी अनुनय विनय नहीं चलेगा। आओ, युद्ध करो। और कुछ नहीं चाहता—युद्ध करो वीर। बहुत दिनसे मैंने ऐसा युद्ध नहीं किया था शिष्यश्रेष्ठ। आओ। युद्ध करो। युद्ध करो।

(फिर दोनोंका युद्ध।)

(भीष्मकी तरवारके प्रहारसे परशुरामके हाथसे परशु गिर पड़ता है। परशुराम झुककर फिर उसे उठाते हैं।)

भीष्म—बस अब नहीं! (तरवार फेंक देते हैं।)

परशु०—यह क्या भीष्म! मैं हार नहीं मानूँगा। युद्ध करो, युद्ध करो—



भीष्म—भगवन्!—

परशु०—युद्ध करो। देवव्रत, मुझे यही गुरुदक्षिणा दो। युद्ध करो—युद्ध करो।—यही आन्तिम बार है—किन्तु इस बार प्रलय होगा। भीष्म! तरवार लो! विलंब नहीं सहा जाता। (परशु उठाते हैं।)

(इतनेमें दोनोंके बीचमें होकर गंगा नदी बहने लगती है। धीरे धीरे नदीका घाट चौड़ा होता चला जाता है। परशुराम अन्तर्द्धान हो जाते हैं। फिर नदीके बीचसे गंगा प्रकट होती है।)

गंगा—शाबास! देवव्रत शाबास! मेरे बेटे, तुम धन्य हो! देखो बेटा, आँख उठाकर देखो, भीष्मके अलौकिक अद्वितीय पराक्रमको देख कर विस्मय और आनन्दसे संसारके सब लोगोंके रोमांच हो आया है। वीरश्रेष्ठ, वह देखो, ऊपर आकाशसे स्वर्गवासी देवगण तुम्हारे सिर पर फूलोंकी वर्षा कर रहे हैं।

[ परशुरामका प्रवेश। ]

परशु०—और देखो वीर, परशुराम अपने शिष्यके गौरवसे फूले नहीं समाते।—धन्य हो देवव्रत! मैं भी तुमसा शिष्य पाकर धन्य हूँ। मैं केवल तुम्हारी परीक्षा ले रहा था। भीष्मको मारनेके लिए परशुराम नहीं आये थे। सचमुच आज मैंने देख लिया कि वीरतामें, विक्रममें, साहसमें या स्वार्थत्यागमें—इस विशाल पृथ्वीमण्डल पर तुम्हारे तुल्य और कोई नहीं है।— मेरे शिष्य तुम धन्य हो! देवव्रत! प्राणाधिक आओ तुमको गलेसे लगाऊँ। (गलेसे लगाते हैं।)

## पाचवाँ दृश्य ।

स्थान—हस्तिनापुरका राजमहल । अन्तःपुर ।

समय—रात ।

[ सत्यवती अकेली गाती है । ]

पद ।

केहि सुख जीवन राखैं ।
मेरे चन्द सूर्य दोउ अथए, फूटी दोऊ आँखैं ।
चार ओर बस अंधकार है, बुझी सबै अभिलाखैं ।

सत्य०—मेरे दोनों पुत्र नहीं रहे । मैं आज घृणित, पददलित, विधवा महारानी हूँ । तो भी अनन्तयौवना हूँ !—बड़ा अच्छा वर दिया था ऋषिवर !—धन्य जगदम्बा ! तेरी असीम करुणा है ! मैया, तेरा दयामयी नाम बहुत ठीक है !—ना ना, यह सब वृथा है । किसीका दोष नहीं है जननी, यह सब दोष मेरा ही है । यह दंभ नियम पर लाल लाल आँखें करके टूट पड़ा था—इसने आकाश तक सिर उठाया था, माता—तुमने एकही लातमें उसे चूर करके मिट्टीमें मिलादिया। मदके वश होकर मैंने संसारमें जिस धर्मके गढ़ पर चढाई की थी, वह गढ़ अभीतक वैसा ही अक्षत, अच्युत बना हुआ गर्वसे सिर उठाये खड़ा है; और मैं घृणित, दलित होकर पैरोंके नीचे पड़ी लोट रही हूँ ।—महेश्वरी, तेरी नियम-शृंखलाकी जय हो !—प्रचण्ड सूर्यको वह बादल ढके लेता है, जलकणोंसे मिली हुई शीतल हवा चल रही है—थकनसे आँखोंमें नींद आरही है । सो जाऊँ । ( धरती पर सोजाती है । )

[ भीष्म और व्यासका प्रवेश । साथमें मुक्ता दासी है । ]

मुक्ता—यहीं पर तो अभी थीं !



भीष्म—वे देखो, वहाँ लेटी हुई हैं ।

व्यास—ये ही मेरी माता हैं!

सत्य०—(नींदकी हालतमें) ना ना, मत छुओ—मुझे मत छुओ—कुँआरी हूँ—

मुक्ता—ये देखो सपना देख रही हैं—

भीष्म—बीचबीचमें क्या इसी तरह इस हालतमें बका करती हैं?

मुक्ता—हाँ जी हाँ।

भीष्म—इतनी दुर्बल हो गई हैं!

सत्य०—ना ब्राह्मण, ना ब्राह्मण—मैं वर नहीं चाहती, मैं वर नहीं चाहती। मुझे छोड़ दे, मुझे छोड़ दे। तेरे पैरों पड़ती हूँ। छोड़ दे।

व्यास—अभागिन बेचारी!

सत्य०—मेरा बेटा कहाँ है? मेरा—

व्यास—यह तुम्हारा बेटा खड़ा है जननी!

सत्य०—कौन! कौन! (उठ खड़ी होती है।)

भीष्म—ये महर्षि व्यासजी हैं।

व्यास—और भी एक परिचय है—द्वीप (टापू) में मेरा जन्म हुआ है, इससे मैं द्वैपायन कहलाता हूँ; मेरा काला रंग है; इसीसे मुझे कृष्ण द्वैपायन कहते हैं।

सत्य०—द्वीपमें जन्म हुआ है?

व्यास—मेरे पिता पराशर ऋषि हैं।

भीष्म—गिरती हैं—सँभालो।

(मुक्ता सत्यवतीको थाम लेती है।)

सत्य०—(क्षीण स्वरमें) फिर?

व्यास—मेरी माता सत्यवती हैं—महाराज शान्तनुकी रानी।

सत्य०—बेटा—बेटा—यह क्या, चक्कर आ रहा है—क्षमा करो देवगण ! मेरे पापोंको धो दो। अपने पुत्रको पुत्र कह कर पुकारनेका अधिकार मुझे दो।—पुत्र व्यास !—नहीं नहीं, मैं क्या प्रलाप बक रही हूँ !—ऋषिवर ! मैं—यह धीवरकी कन्या, यह अभागिन महाराज शान्तनुकी विधवा रानी, यह नारी देशपूज्य ऋषिश्रेष्ठ व्यासकी जननी है ?

व्यास—मेरी जननी तुम्हीं हो।

सत्य०—तुम्हारी जननी !—बेटा ! बेटा !—सच ?—माता मैं हूँ, और पुत्र तुम हो ! मैं कलंकिनी हूँ, तुम भारतप्रसिद्ध व्यास ऋषि हो।—बेटा व्यास। यह वाणी सुनकर क्या तुम मुझे घृणा नहीं करते! ना ना घृणा न करना। निष्ठुर जगत्में इस बातकी घोषणा कर दो कि "मत्स्यगन्धा कलंकिनी है, भ्रष्टा है, पापिनी है, पतिकी हत्या करनेवाली नारी है!"—प्रचार कर दो। पर बेटा तुम घृणा न करो। मैं कलंकिनी हूँ—

व्यास—तथापि पुत्रके लिए जननी जननी ही है। सदा आशीर्वाद दो माता। ( घुटने टेक देते हैं।)

भीष्म—यह क्या ! पापिनीके पैरोंके नीचे महर्षि व्यास !

व्यास—जननीके पैरों पर पुत्र सिर रखकर प्रार्थना करता है। जननी ही पुत्रके लिए गुरु है। शिष्यको गुरुके आचारके सम्बन्धमें विचार करनेका कुछ अधिकार नहीं है। ब्राह्मणसे बढ़कर माताका दर्जा है। ऋषिसे बढ़कर माताका दर्जा है। जननी स्वर्गसे भी बढ़कर प्यारी है।

भीष्म—किन्तु जो स्त्री कुलटा है—

व्यास—देवव्रत! तुम महत् हो, तो भी क्षत्रियके बेटे हो। क्षमाकी महिमा समझनेकी तुममें शक्ति नहीं है। भीष्म, तुम क्षत्रियके महत्त्वके सर्वोच्च शिखर पर पहुँच गये हो—पर अब भी ब्राह्मणसे बहुत नीचे खड़े हुए हो।

भीष्म—परशुराम भी ब्राह्मण थे। उन्होंने अपनी कुलटा माताका सिर काट डाला था।

व्यास—परशुराम ब्राह्मण हैं भीष्म? हाँ ब्राह्मण ही हैं। परशु उनका शस्त्र है? अपना धर्म छोड़कर जो ब्राह्मण क्षत्रियके धर्मको ग्रहण करता है, वह फिर ब्राह्मण नहीं माना जा सकता। शास्त्र छोडकर शस्त्र-की चर्चा करना ब्राह्मणका काम नहीं है। इसीसे भार्गव रामचन्द्रसे हार गये। क्षत्रियसे ब्राह्मणकी हार हुई। भगवान् मनुष्यसे पराजित हो गये।

भीष्म—मैं अपने गुरुकी निन्दा नहीं सुन सकता।

(जाना चाहते हैं।)

व्यास—ठहरो देवव्रत! सुनो वीर। तुम क्षत्रिय हो। शस्त्रकी चर्चा करो, शास्त्रकी चर्चा मत करो। अपनी कक्षासे हटो नहीं—प्रलय हो जायगा। (सत्यवतीसे) देवि! मेरी माता! व्यासके पुण्य-बलसे तुम्हारे सब पाप धो जायँ। मेरे वरमें स्नान करके सब तुम पापोंसे मुक्त हो जाओ। तुम व्यासकी जननी हो—अपने चरणोंकी धूलसे मेरा मस्तक पवित्र करो।

सत्य०—यह क्या स्वप्न देख रही हूँ? यह क्या सच है?—यह कैसी पहेली है! यह क्या व्यंग्य है?—यह तो—कुछ समझमें नहीं आता।

( सत्यवती गिरना चाहती है, इतनेमें गंगा प्रवेश करके उन्हें पकड़ लेती हैं। )

गंगा—सत्यवती !—स्थिर होओ !

सत्य०—( क्षीण स्वरसे ) कौन हो तुम रमणी !

गंगा—मैं गंगा तुम्हारी सौत हूँ । मेरे ही गर्भसे देवव्रतका जन्म हुआ है । सदा मनुष्यके दुःख देखकर रोया करती हूँ—बहन, विश्व-भरसे यही महाविकार मैंने पाया है ! बढ़ी हुई घमंडकी गतिका गर्व मैं चूर्ण करती हूँ; व्यथितके आँसू बहाती हूँ; सहानुभूतिके मारे घृणित-को गलेसे लगा लेती हूँ; शान्ति-जलसे पछतावेको धो देती हूँ—बहन! मेरे आँसुओंके जलसे तुम्हारे पहलेके सारे पाप धो जायँ ।

---

## छठा दृश्य ।

**स्थान**—पहाड़के किनारे मसान ।

**समय**—रात ।

[ पर्वतके शिखर पर बैठी अंबा तपस्या कर रही है । मसानमें महादेवके आगे भूतगण गाते हैं । ]

भूतनाथ भव भीषण भोला विभूतिभूषण त्रिशूलधारी ।
भुजंगभैरव विषाणभूषण ईशान शंकर श्मशानचारी ॥
वामदेव शितिकंठ उमापति धूर्जटि पशुपति रुद्र पिनाकी ।
महादेव मृड़ शंभु वृषध्वज व्योमकेश त्र्यम्बक त्रिपुरारी ॥
स्थाणु कपर्दी शिव परमेश्वर मृत्युंजय गंगाधर स्मरहर ।
पञ्चवक्त्र हर शशांकशेखर कृत्तिवास कैलासविहारी ॥

( धीरे धीरे सबेरा होता है और भूत गायब हो जाते हैं । )

महा०—( अंबासे ) तुम कौन हो ? किस लिए इस पर्वतके शिखर पर तप कर रही हो ?

